राज्य भ्रष्टा पतन्येते त्वचा दृष्टयाऽव लोकिताः। देशाश्च नगर ग्रामा द्वीपाश्चैव तथा द्रुमाः॥
त्वचा विलोकिताः सर्वे विनश्यन्ति समूलतः। प्रसादं कुरु हे सौरे वर दो भव भास्करे॥

के आगे जलाकर पाँच माला जप करें। ऐसा ५१ दिन तक जपें। उपरोक्त उपायों में से जो आप को सरल व ठीक लगे। कर सकते हैं। अवश्य ही शनि का कुप्रभाव शान्त होगा।



# मानव जीवन पर रत्नों का प्रभाव एवं धारणीय विधि

लेखक -आचार्य पंडित टुनटुन शास्त्री

'वर्ण' और 'रूप' प्राकृतिक देन है। संसार की प्रत्येक वस्तु, जड़-चेतन और कण-कण, इस प्राकृतिक देन से संपन्न है। जिस प्रकार रूप तथा आकृति सर्वव्यापी है उसी प्रकार इनके (रंग-रूप) आकर्षण, मोह, लालसा, अनराग की प्रवृति भी समस्त जीव-जगत में पायी जाती है। इनमें से एक अमूल्य उपहार रत्न है। संसार के समस्त भू-भागों में रत्नों के प्रति आकर्षण अतिप्राचीन काल से ही चला आ रहा है। ये प्राकतिक के गर्भ से प्राप्त होने वाले रत्न संसार के देदीप्यमान प्राकृतिक पुष्प है। जिसमें किसी प्रकार की सुगन्ध नहीं होते हुए भी ऐ चिर काल तक सुवासित है। मनमोहक और चित्तयोवन है तथा बरबस ज्वलत आशा के कारण मनमोहक भी होता है। यह रत्न केवल आभूषणों की ही शोभा नहीं बढ़ाते बल्कि ग्रहों की मापक तथा अशुभता दूर करने के लिए इनमें असीम क्षमता है। प्रकृति से मानव को यही पराजय उसे अंततः प्राकृतिक वस्तुओं के प्रति लुब्ध करती है। जो कुछ वह प्रयत्नपूर्वक नहीं बना पाता, प्रकृति उसे सहज ही प्रस्तुत कर देती है। हां यह बात अलग है कि सभी वस्तुएं सुलभ नहीं होती और ये वस्तुएं जिन्हें मानव ने अति सुन्दर, गुणयुक्त और मूल्यवान घोषित कर रखा है-अवश्य ही दुर्लभ, अबोध, फलदायी रहती है। जिसे मूल्यवान पत्थर जिन्हें सामान्य जनों ने जवाहरात या रत्न के नाम से संग्रहणीय किया गया है।

प्रस्तुत आलेख में हमारा उद्देश्य रत्न ही है। अतः आगे चलकर हम रत्नों के संबंध में कुछ तथ्य प्रस्तुत करने का प्रयास कर रहा हूं।

**माणिक्य**-नवरत्न वर्ग के अंतर्गत आनेवाले रत्नों में प्रथम सथान माणिक्य का है। यह सूर्य ग्रह का अनुकूल रत्न है। यह विश्व के समस्त रत्नों में सर्वाधिक सुन्दर, मूल्यवान, प्रभावशाली, अबोध, दुर्लभ रत्न है। यह गुलाबी रंग का चिकना, चमकदार, पारदर्शी रत्न है। यह हल्का लाल, गुलाबी अथवा अनारफल दाने के सामान होता है। इसमे बरबस ही लाल रंग की किरणें प्रस्फुटित होती रहती है। यह दुर्लभ रत्न भारत के किसी भी भू-भाग में प्राप्त नहीं होता। इस रत्न के अभाव में आमजन माणिक्य स्टार धारण करते हैं। सर्वश्रेष्ठ माणिक्य बर्मा और श्रीलंका में प्राप्त होते हैं। हम मुख्य रत्न माणिक्य संबंधी कुछ तथ्य प्रस्तुत कर रहे हैं। इससे यह बात स्पष्ट हो जायगी कि ज्योतिष के अनुसार माणिक्य का लग्नगत प्रभाव कैसा होता है? अर्थात् यदि कोई व्यक्ति माणिक्य धारण करता है तो लग्न भेद से उसपर क्या प्रभाव पड़ेगा? मेष लग्न वाले स्त्री-पुरुष का जन्म पत्रिका में सूर्य कहां, किस भाव में हैं और आसपास के ग्रहों की स्थिति कैसी है? यह जान लेने से माणिक्य धारण करने का प्रभाव निश्चित हो जाएगा। प्रायः देखा गया है कि इस लग्न वाले जातकों की जन्म पत्रिका में सूर्य की स्थिति शुभकारक माना जाता है। अतः यह रत्न धारण करने से विद्या-बुद्धि का विकास, प्रतियोगिता में सफलता, संतान सुख, अध्यात्म में अनुराग एवं सुख-शांति-समृद्धि प्राप्त होती है। **वृष लग्न**-इस लग्न मे सूर्य चौथे भाव का स्वामी होता है। इस दृष्टि से सूर्य इस लग्न में शुभ प्रभाव क्षीण हो सकता है। वैसी स्थिति में मेरे समझ से यह रत्न इस लग्न के जातक को धारण नहीं करना चाहिए। **मिथुन**-इस लग्न में सूर्य तृतीय भाव का स्वामी होता है। अतः इस लग्न के जातक को यह रत्न धारण करना शुभकारक नहीं होता। ऐसी स्थिति में इस रत्न को धारण करने से चोट-चपेट, मानसिक अशांति, धन-हानि आदि की आशंका रहती है। **कर्क**-इस लग्न वाले जातकों के लिए यह रत्न बहुत लाभकारी होता है। इसे धारण करने से धनाभाव, नेत्र कष्ट दूर होकर सुख-शांति एवं शिक्षा-परीक्षा में सफलता प्राप्त होती है। **सिंह**-सूर्य लग्नेश है। अतः इस लग्न के लिए यह रत्न अत्यंत शुभ फलदायक होता है। यदि इस लग्न वाले यह रत्न धारण करें तो उन्हें आजीवन अनुकूल परिस्थितियों में रहने का गौरव प्राप्त होता है। **कन्या**-इसमें सूर्य द्वादश का स्वामी होता है। इस लग्न के जातक को यह रत्न कभी धारण नहीं करना चाहिए। अन्यथा लाभ की जगह हानि की आशंका बनी रहती है। क्योंकि इस लग्न में सूर्य स्थिति प्रतिकूल होती है। **तुला**-इस लग्न में सूर्य एकादश भाव का स्वामी होता है। फिर भी सूर्य और शुक्र आपस में वैरभाव रखते हैं। अतः यह रत्न मेरे समझ से धारण नहीं करना चाहिए। **वृश्चिक**-इस लग्न में सूर्य दशम का स्वामी होता है। इस लग्न में सूर्य लग्नेश का मित्र होता है। अतः राज्यकृपा, मान-सम्मान, नौकरी, व्यापार में लाभ प्राप्ति के लिए यह रत्न लाभकारी है। **धनु**-इस लग्न में सूर्य नवम भाव का स्वामी होता है। और यहां भी वह लग्नेश का मित्र होता है। अतः इस लग्न के जातक यह रत्न धारण करे तो भाग्योन्नति तथा माता-पिता के सुख, उच्च पद की प्राप्ति होती है। मानसिक संयम शांति के लिए यह रत्न विशेष लाभकारी माना जाता है। **मकर**-इस लग्न की कुण्डली में कुछ ऐसी विरोधी स्थिति में होती है कि सूर्य ग्रह का लाभ जातक को नहीं मिलता। ऐसी स्थिति में यह रत्न धारण करने से कोई लाभ प्राप्त नहीं होता। **कुंभ**-मकर लग्न की भांति इस लग्न में भी सूर्य के प्रतिकूल होते हैं। ऐसी स्थिति में यह रत्न धारण करना हनिप्रद हो सकता है। **मीन**-इस लग्न में माणिक्य धारण करना लाभदायक नहीं होगा। क्योंकि इस लग्न में सूर्य षष्ट भाव का स्वामी होता है। इस लग्न में एक अपवाद हो सकता है। क्योंकि सूर्य लग्नेश बृहस्पति का मित्र है। अतः यह षष्ठ का स्वामी होकर षष्ट भाव में ही स्थित हो तो केवल सूर्य दशा में यह रत्न धारण किया जा सकता है।

माणिक्य के साथ हीरा, नीलम और गोमेद धारण करना निषेध है। यह रत्न कम से कम तीन रती का हो। इसे सोना में जड़वाकर अनामिका अंगुली में रविवार को धारणीय है।

**मोती**-यह चन्द्रग्रह का अनुकूल रत्न है। यह समुद्र के सीप नामक जलीय जन्तु के गर्भ से प्राप्त होता है। यह सफेद सूची कंकड़ गोल अपारदर्शी रत्न है। यह रत्न प्रायः मनमोहक होता है। यह रत्न शरीर की व्याधियों से मुक्ति पाने के लिए, मोक्ष प्राप्ति के लिए तथा मानसिक रोग, पाचन तंत्र की गड़बड़ी एवं धर्म, अर्थ और दाम्पत्य जीवन सुखी बनाने के लिए यह रत्न परम लाभकारी माना गया है। यदि जन्म पत्रिका में सूर्य तथा चन्द्रमा एक साथ युक्ति करे या सूर्य से एक राशि आगे पीछे चन्द्रमा होता है ऐसे स्थिति में यह रत्न धारण करना लाभकारी हो सकता है। दूसरे भाव का स्वामी अगर चन्द्र हो और इस जन्म पत्रिका में कहीं पर चन्द्र विचरण कर रहा हो तो भी यह रत्न धारण किया जा सकता है। यदि चन्द्रमा अपनी राशि के छठे, आठवे या बारहवे भाव में हो तो मेरे समझ से मोती नहीं धारण करना चाहिए। इसे धारण करने से विभिन्न प्रकार के मानसिक रोग होने की आशंका रहती है। चन्द्रमा पंचमेश होकर बारहवे भाव में हो तो भी यह रत्न धारण नहीं करना चाहि॥ अथवा पुत्र सुख में बाधा तथा पैतृक संपत्ति की हानि तथा मदिरापान करने की आदत पड़ जाती है। यदि चन्द्रमा पर राहु या केतु या मंगल की दृष्टि हो तो यह रत्न धारण किया जा सकता है। यदि चन्द्रमा के साथ राहु या केतु युति कर रहा हो तो गोमेद के साथ या लहसुनिया रत्न के साथ मोती धारण किया जा सकता है। परन्तु ध्यान रखें कि षष्ठ और अष्टम व द्वितीया भाव में यह योग न बन रहा हो, अन्यथा लाभ की जगह हानि की आशंका होता है।

मेष लग्न, कर्क लग्न, तुला लग्न, वृश्चिक लग्न, मीन लग्न के जातक यह रत्न धारण करे तो संतान सुख, विद्या, बुद्धि का लाभ तथा यश, मान, सुख समृद्धि एवं मानसिक सुख प्राप्त होता है। वृष, मिथुन, सिंह, कन्या, धनु, मकर, कुंभ लग्न वाले जातक यह रत्न कभी धारण न करें। यह कम से कम चार रती का हो। इसे सोना या चांदी में जड़वाकर सोमवार को धारणीय है।

**मूंगा**-यह मंगल ग्रह रत्न है। यह भी समुद्र की गर्भ से ही प्राप्त होता है। कोरल नामक जलीय जन्तु के अस्थि कंकाल है। यह लाल रंग का चिकना ठोस रत्न है। यह कभी-कभी सफेद रंग में भी प्राप्त होता है। यह औसत से अधिक भारी होता है। जो लोग नाना प्रकार की मनोव्याधि से ग्रस्त हो बार-बार चोट-चपेट, दुर्घटना, विवाह संपादन में बाधा, दाम्पत्य सुख का अभाव के स्थिति में यह रत्न लाभकारी माना गया है। जन्म-पत्रिका में मंगल पहले, चौथे, सातवें, आठवें और बारहवें भाव में विराजमान हो तो यह रत्न धारण अवश्य करना चाहिए। दाम्पत्य सुख में बाधा या जीवन साथी के रोगग्रस्त स्थिति दिख पड़े तो यह रत्न अवश्य धारण करें। मेष लग्न, कर्क लग्न, सिंह लग्न, वृश्चिक लग्न, धनु लग्न, मीन लग्न के जातक यह रत्न धारण करे तो भूमि-भवन का लाभ प्रशासनिक सेवा में पद वृद्धि, दाम्पत्य सुख, वंश वैभव की प्राप्ति तथा आरोग्य सुख प्राप्त होता है। शेष लग्न वाले जातक यह रत्न नहीं धारण करें तो अच्छा है। यह कम से कम छः रती का हो। इसे चांदी या सोना में जड़वाकर मंगलवार को धारणीय है।

**पन्ना**-यह बुध ग्रह का रत्न है। नीम की पत्ती से मिलते-जुलते विशुद्ध हरे रंग का चिकना, चमकदार, पारदर्शी रत्न है। भारत में यह रत्न प्राप्त होता है। वैसे विश्व के अनेक राष्ट्रों में भी यह रत्न प्राप्त होता है। स्वच्छ और हरी आशा प्रसारित करने वाला निर्दोष पन्ना सुन्दर, प्रभावी और मूल्यवान पत्थर होती है। इसमें मादक भाव उत्पन्न करने की अद्भुत क्षमता होती है। हरे मखमली, अनुपम, मनमोहक, रंग से पन्ना बरबस ही अपनी ओर आकर्षित करता है। यह जन्म-पत्रिका में एक, चार, सात, नव, दश और एकादश भाव में विराजमान हो तो यह रत्न धारण किया जा सकता है। दूसरा, छठा, आठवां और बारहवा भाव में हो तो इसे धारण करने से लीवर, सुरायसीस, प्लीहा, गैस बनना, अफरा तथा धन-हानि कार्य, पेशा में गलत मूल्यांकन से हानि होने की आशंका रहती है। मिथुन, कन्या, तुला, कुंभ लग्न वाले जातक यह रत्न धारण करे तो आर्थिक लाभ, नौकरी व्यापार में उन्नति तथा मानसिक सुख प्राप्त होता है। शेष लग्न वाले जातक यह रत्न कदापि न धारण करें। अन्यथा लाभ की जगह हानि की आशंका होती है। यह कम से कम पांच रती का हो। इसे चांदी या सोने में जड़वाकर कनिष्ठा अंगुली में बुधवार को धारणीय है।

**पुखराज**-यह बृहस्पति ग्रह का रत्न है। सामान्यत: यह पीले रंग का होता है। किन्तु अपवाद स्वरूप सफेद, गुलाबी रंग में भी कभी-कभी प्राप्त होता है। यह चिकना, चमकदार, वजनदार, हल्का पीला, गहरा पीला और जर्द रंग में भी प्राप्त होता है। इसकी गणना अतिमूल्यवान, दुर्लभ, सुन्दर और प्रभावशाली रत्नों में होती है। दाम्पत्य जीवन में बाधा, विवाह योग्य वर-कन्या के लिए, पारिवारिक दात्पत्य सुख, शीघ्र विवाह संपादन, धर्म, अध्यात्म में रूचि तथा नौकरी व्यापार में धन प्राप्ति के लिए यह रत्न परम लाभकारी माना जाता है। यह जन्म पत्रिका में एक, चार, सात, नव, दश भाव में विराजमान है। तथा धनु, मीन, कर्क, सिंह राशि हो तो यह रत्न धारण किया जा सकता है। मेष लग्न, कर्क लग्न, सिंह लग्न, वृश्चिक लग्न, धनु लग्न, मीन लग्न के जातक यह रत्न धारण कर अपनी मनोकामनाएं पूर्ण कर सकते हैं। शेष लग्न वाले यह रत्न धारण न करें। जन्म पत्रिका में बृहस्पति अस्त हो तो अवश्य ही यह रत्न धारण करें। यह कम से कम पांच रती का हो। इसे सोना में जड़वाकर गुरुवार को धारणीय है। अच्छा होगा कि गुरुवार को जब पुष्य नक्षत्र पड़े तो यह रत्न धारण करना परम लाभकारी होता है। उच्च पदाधिकारी, मठाधीश, न्यायाधीश लोगों के लिए यह रत्न बहुत लाभकारी माना जाता है।

**हीरा**-यह शुक्र ग्रह का रत्न है। यह रत्नराज है। सर्वाधिक मूल्यवान, कठोर, दीर्घजीवी, प्रभासंपन्न, अद्भुत गुणों से युक्त और रत्नों के राजा माना गया है। वैसे यह जन-सामान्य की पहुंच से बाहर है। धनी वर्ग ही इसे खरीद सकते हैं। अपनी चमक शोभा के लिए यह रत्न विश्व विख्यात है। यह चिकना, चमकदार, पारदर्शी रत्न है। इस रत्न से सदैव नवरंग किरणें प्रस्फुटित होती रहती है। यह प्रकाश को शोषित कर स्वयं चमकता है। इस हीरे के विषय में यह विश्वास प्रचलित है कि सौभाग्य, शांति और समृद्धि देने में यह रत्न बहुत प्रभावशाली है। वैवाहिक जीवन बाधाएं, विसंगतिय और अन्य विरोधी व्याघाती का समन करके पुरुष सुखी दाम्पत्य जीवन देने में यह रत्न सर्वाधिक प्रभावशाली माना जाता है। दाम्पत्य सुख की प्राप्ति के लिए इससे बढ़कर कोई रत्न नहीं है। यह रत्न कोई भी स्त्री-पुरुष धारण कर सकता है। ग्रह की स्थिति में शुक्र जन्म पत्रिका में दूसरा, तीसरा, छठवा, सातवा और आठवा छोड़कर कहीं भी हो तो यह रत्न धारण किया जा सकता है। शुक्र एक मारक ग्रह है। इसका प्रतिकूलता घातक हो सकता है। अत: सोच विचार कर निर्णय लेना चाहिए। वृष, मिथुन, कन्या, तुला, मकर, कुंभ लग्न हो तो यह रत्न धारण किया जा सकता है। जन्म राशि वृष, तुला, मिथुन, कन्या हो तो भी यह रत्न धारणीय है। शेष लग्न वाले जातक यह रत्न कदापि न धारण करें। यह कम से कम डेढ़ रती का हो। इसे सोना में जड़वाकर तर्जनी अंगुली में शुक्रवार को धारणीय है।

**नीलम**-यह शनि ग्रह का रत्न है। यह नीले रंग का पारदर्शी और मूल्यवान रत्न है। यह चिकना, चमकदार, पारदर्शी और नीलवर्णीय प्रकाश पुंज का उत्सर्जक होता है। प्रभाव की दृष्टि से यह रत्न सबसे कम समय में अपना चमत्कार दिखा देता है। घातक और मारक भी होता है। अत: इस रत्न का चुनाव काफी सोच-विचारकर करना चाहिए। जन्म पत्रिका में शनि नीच राशि का कहीं भी हो तो यह रत्न धारण न करें। सम्पूर्ण ग्रह स्थितियों पर विचार करके ही इस रत्न का चयन करना चाहिए। अन्यथा लाभ की जगह हानि की आशंका बनी रहती है। जन्म राशि मकर, कुंभ, तुला, वृष, मिथुन हो तो यह रत्न धारणीय है। जन्म लग्न वृष, तुला, मकर, कुंभ हो तो यह रत्न धारणीय है। शेष लग्न वाले जातक यह रत्न धारण न करें। यह कम से कम पांच रती का हो। दसे चांदी में जड़वाकर शनिवार को संध्या के समय धारणीय है।

**गोमेद**-यह राहु ग्रह का रत्न है। सामान्यत: यह रत्न गोमेद नाम से प्रचलित है। इसका रंग गहरा कथाई साथ ही मधु कमे रंग का चिकना, चमकदार, पारदर्शी रत्न है। यह भारत के सभी भू-भागों में प्राप्त होता है। यह प्रभावशाली रत्न है। धारक को धारण करने से पूर्व अपनी जन्म पत्रिका में स्थित ग्रहों का किसी जानकार ज्योतिषी से विचार करा लेना चाहिए। यह सब बातें समझ करके तदनुसार ही यह रत्न धारण करना चाहिए। अन्यथा विपरीत स्थिति में अनुकूल रत्न भी प्रतिकूल फल देकर कष्टप्रद हो जाते हैं। इधर कुछ दिनों से इस रत्न का प्रचार-प्रसार बहुत बढ़ गया है। चूंकि सभी का जीवन समस्याग्रस्त है और इसे समस्या निवारक माना गया है। अत: सस्ता, शुलभ देखकर लोग इसे धारण कर लेते हैं। परन्तु वांछित लाभ उन्हीं को प्राप्त होता है जिनका ग्रह स्थिति इस रत्न के प्रभाव से मेल खाती है। जिस जातक को बवासीर, भगन्दर, पेट में गैस का शिकायत हो उसे यह रत्न धारण करना चाहिए। यह कम से कम सात रती का हो। इसे चांदी में जड़वाकर शनिवार को मध्यमा अंगुली में धारणीय है।

**लहसूनिया**-यह केतु ग्रह का रत्न है। विड़लाक्ष (लहसूनिया) से भिन्न-भिन्न रंगों का प्रदर्शन अलंकार में बाद को तीकपूर्ण होता है। रत्न में जो चमक होती है। वह बिल्ली आंखों की चमक के समान होती है। इसमें रेशम के समान धुति तथा हरा रंग होता है। केबीकोन काट से काटे जाने पर प्रकाश एक रेखा या पट्टी में केन्द्रीत होता दिखाई पड़ता है। धुमाने पर प्रकाश की रेखा जो एक सूत्र के समान लगती है। यह हरे, पीले और धूरे रंग में प्राप्त होता है। यह भारत, बर्मा, लंका आदि राष्ट्रों में प्राप्त होता है। जो जातक बार-बार जेल यात्रा करते हैं। कानूनी विवाद में फंसते हैं। बार-बार धन हानि होती है। किसी मुकदमें में सजा होने की आशंका हो तो यह रत्न धारण करने से इस वाद-विवाद में विजय प्राप्त होती है। यह कम से कम पांच रती का हो। इसे चांदी या सोना में जड़वाकर कनिष्ठा अंगुली में या मध्यमा में शनिवार को धारणीय है।

**नवरत्न**-(लॉकिट या नवग्रह माला)-कुछ स्त्री-पुरुष ग्रहीय प्रभाव से लाभ उठाने के लिए नवरत्नों की अंगुठी, लॉकेट अथवा नवग्रह माला धारण करते हैं। ऐसे स्थिति में रत्न जड़ाते समस उनके क्रम पर ध्यान देना चाहिए। क्रम विरुद्ध रत्न हानिकारक हो जाते हैं। नवरत्नों को अपने धारणीय आभूषण, जॉकिट, अंगुठी या माला में क्रम से जड़ाना चाहिए। प्रथम पन्ना, दूसरा हीरा, तीसरा मोती, चौथा पुखराज, पाचवां माणिक्य, छठवा मूंगा, सातवां लहसूनियां, आठवां नीलम, नवा गोमेद जड़वाना चाहिए। प्रथम पंक्ति में बुध-शुक्र-चंद्रमा, द्वितीय पंक्ति में बृहस्पति-सूर्य-मंगल और तृतीय पंक्ति में केतु-शनि-राहु ग्रहों की उपस्थिति मानकर उनसे संबंधित रत्न जोड़े जाते हैं। यह भी ध्यान देने की बात है- नवरत्न जड़ीत आभूषण तभी लाभकारी होता है, जब उसमें नियमानुसार उचित भार के रत्न लगाएं गये हों। ग्रहों की जप, प्राण-प्रतिष्ठा आदि सविधिपूर्वक किया गया हो। जिस व्यक्ति को अपने जन्म राशि का ज्ञान न हो, ग्रहों की स्थिति ऐसा हो कि उपयुक्त रत्नों का चयन करने में कठिनाई हो तो यह रत्न धारण कराया जा सकता है। यह लॉकिट, चांदी, सोना आदि में बनाया जाता है। यदि कुण्डली में शुभ ग्रह उच्च, स्वराशि या शुभ भाव स्थित हो तो नवरत्न धारण करने और अधिक शुभफल दायक बन जाते हैं। यह नवरत्न कोई स्त्री-पुरुष धारण कर सकते हैं। इसे धारण करने से शारीरिक, मानसिक, आर्थिक लाभ प्राप्त होता है। शिक्षा-परीक्षा में सफलता, नौकरी-व्यापार में लाभ तथा विवाह संपादन में बाधा हो तो इसे धारण करके तत्काल सफलता मिलती है। ऐसे भी नवरत्न धारण करने से सुख-संपदा, सौभाग्य, धन, यश, मान, प्रतिष्ठा, संतान सुख, पारिवारिक सुख, दाम्पत्य जीवन में मधुरता तथा प्रतियोगिता में शीघ्र सफलता एवं कठिन से कठिन रोगों का प्रतिकार होता है। मूल्य की दृष्टि से नवरत्न लॉकिट, अंगुठी या नवग्रह माला पांच सौ रुपये से लेकर सात-आठ हजार रुपये मूल्य का प्राप्त हो जाता है। यह ध्यान रखें कि कोई भी रत्न लॉकिट कोई विशेष प्रतिष्ठान से ही खरीदें, जो प्राण-प्रतिष्ठा युक्त हो अन्यथा असली के नाम पर नकली सामग्री धारण कर लाभ की जगह हानि ही प्राप्त होती है।

लेखक -आचार्य पंडित दुनटुन शास्त्री,
ग्राम-करौन्दी, पोस्ट-सराव (नटवार)
जिला-रोहतास (बिहार)-८०२२१८,
फोन-०६१८५-२४६४८०,२४६३१७,
मो. ०९४३१४८६२१६



भाव बन सकते हैं। सोना Gold २९-१०-२००५ को करीब ७००० ( सात

और समृद्धि देने में यह रत्न बहुत प्रभावशाली है। वैवाहिक जीवन बाधाएं, विसंगतिय और अन्य विरोधी व्याघाती का समन करके पुरुष सुखी

रत्न में जो चमक होती है। वह बिल्ली आंखों की चमक के समान होती है। इसमें रेशम के समान धुति तथा हरा रंग होता है। केबीकोन काट से

फोन-०६१८५-२४६४८०,२८६३२७,
मो. ०९४३१४८६२१६



लेख पोरसा वालों के पृष्ठ १२ का शेष

## सरसों-अरण्ड-सोयाबीन तैल तेजी-मंदी

*परिलेखकर्ता*-मनीष कुमार जैन पोरसा वाले C/o प्रेमचन्द्र जैन पोरसा वाले,
लाईट मशीनरी ठाठीपुर, ग्वालियर (म.प्र.) ४७४०११ फोन-०७५१ पी.पी.५०४०३८९ व ५५३२०६२

(१) ५ दिसम्बर ०५ से १५ दिसम्बर ०५ तक फली तैल ५५ की मंदी तो २३-१२-०५ तक सरसों, बिनौला तेजी तो ३१ दिसम्बर ०५ तक तैलों में मंदी तो १ से १४ जनवरी अरण्ड, अलसी में अस्थायी तेजी तो २९ जनवरी तक तैलों में भयंकर मंदी आने की संभावना है। व्यापार में कभी भी जिम्मेदारी नहीं होगी। दान-धर्म-पुण्य करते रहें।

(२) ३ फरवरी ०६ से १४ फरवरी तक तैलों में एकदम तेजी तो १६ फरवरी तक मंदी अथवा ये मंदी ५ मार्च २००६ तक चल सकती है। ७ मार्च ०६ से ९ अप्रैल ०६ तक अरण्ड, तिल ७५ तेज। मसूर, सरसों १६१ तेज। बिनौला तैल में भारी तेजी आ सकती है। १५ अप्रैल से ३ मई तक तैलों में भारी मंदी तो ३ मई से १५ मई तक तेजी तो २७ मई तक मंदी आ सकती है। अथवा ५ से १७ मई के बीच तैलों में भारी मंदी आ सकती है।

(३) ५ या ११ जून ०६ से २३ जून तक तैल, सरसों, अरण्ड में अच्छी तेजी आ सकती है। २५ जून से ३ जुलाई तक मंदी। ०३ से १५ जुला. ०६ तक अच्छी तेजी। १५ जुलाई से ३ अगस्त तक भारी मंदी चल सकती है।

(४) ३ अगस्त ०६ से १९ अगस्त तक तैलों में घटबढ़ से तेजी। १९ से २५ अगस्त तक मंदी। २५ अगस्त से ११ सितम्बर के बीच तैलों में अच्छी तेजी तो २४ सितम्बर तक मंदी आ सकती है।

(५) १-१०-०६ से १८-१०-०६ तक तैलों में मंदी तो २१-१०-०६ से ५ दिसम्बर ०६ तक घटबढ़ से तैलों में अच्छी तेजी आ सकती है। ५ दिसम्बर से ११ दिसम्बर तक मंदी तो २९ दिसम्बर तक तेजी आ सकती है।

(६) ३ जनवरी २००७ से ७ फरवरी तक तैल में भारी मंदी, तो २१ फरवरी तक तेजी आ सकती है। २१-२-२००७ से ११ मार्च २००७ तक मंदी। ११ मार्च २००७ से १५ अप्रैल २००७ तक सरसों, बिनौला, अरण्ड, चना, मसूर, जीरा, धनिया में भारी तेजी आ सकती है।

व्यापार के घटबढ़ में पांच का आंकड़ा बड़ा मतलब रखता है। सन् १९४५ में भयंकर मंदी, सन् १९५५-१९६५-१९७५-१९८५-१९९५-२००५ में भयंकर मंदी के रहे। व्यापार सरसों, रुई, गुवार में सन् १९७५, सन २००५ भयंकर मंदी के रहे। वैसे सन् २००५ में सब व्यापार ठप्प से हो गए। सन् २००६-२००७ में कुछ व्यापारिक वस्तुओं में अच्छी तेजी चलने से व्यापार सौदों में कुछ रौनक लौटने की उम्मीद है। जिससे व्यापारियों को व्यापार सावधानी से करने पर लाभ मिल सकता है। लहसुन नीचे में ५-७ रुपये प्रति किलो, २ साल में ८५-७५ बिक सकता है। उड़द जो पिछले वर्षो५ में १५१६ था वो आगे कभी ३१००-३५०७ बिककर फिर १५-१२ रह सकता है। व्यापार में कोई गारण्टी नहीं। ग्राफीकल सदस्य बनकर ताजी सलाह मंगावें। सन् २००६-२००७ में पानी वर्षा जोरदार होने की आशा है।

## चांदी-सोना तेजी-मंदी

(१) २१-११-२००५ से २१-२-२००६ तक के बीच कभी चांदी में ७७७ तेज तो सोना ३९९ की तेजी आवे तो बाद में जोरदार मंदी आवेगी। १६ अप्रैल २००६ से २५ मई तक चांदी में कोई लाइन तो २७ जून २००६ तक चांदी में भयंकर मंदी तो बाद में तेजी आवेगी। ७-७-२००६ से १-११-२००६ तक चांदी में घटबढ़ से अच्छी तेजी, बीच-बीच में ७-१५ की जोरदार मंदी के झटके लगते रहने की संभावना है।

(२) ५ दिसम्बर ०६ से २१ जनवरी ०७ तक चांदी, सोना में भारी मंदी आ सकती है। २१ मई २००६ Lo2 या High होने का Period है।

**नोट:**-यदि बाजार घटकर Lowest बना है तो आगे २५ दिन तेजी का व्यापार करें। चांदी जो अक्टूबर २००५ में ११५५१ के आसपास भाव चल रहे हैं वो २९ मई २००६ या २७ जून तक चांदी ७५७९ या ७००० के स्तर छू सकती है। और चांदी ७ दिसम्बर २००६ के मध्य पुन: १०९९९-९२७७ के भाव टच कर सकते हैं। ३० मार्च २००७ तक चांदी घटकर ६५७५ के नीचे भाव बन सकते हैं। सोना Gold २९-१०-२००५ को करीब ७००० (सात हजार रूपये प्रति दस ग्राम) वो २७ मई २००६ तक घटकर ६६०५ के भाव रह सकते हैं। व्यापार में जिम्मेदारी कभी नहीं होगी। सोना २१ अगस्त २००६ तक ६५०० से ७३७७ के ऊंचे भाव बन सकते हैं। १८ जनवरी २००७ तक सोना Gold में भारी तेजी, पुन: ६९०० रूपये प्रति १० ग्राम के भाव हो सकते हैं।

**खास नोट:**-मीन-कन्या-कर्क राशि वालों का समय ठीक नहीं है। अथवा जिनका जन्म मार्च-सितम्बर के महीने में अथवा जिनकी आयु सवा ३६ वर्ष, साढ़े ४६ वर्ष, पौने ५६ वर्ष चल रही हो, वो सन् २००६-०७ में जोखिम पूर्ण व्यापार न करें। सावधानी से व्यापार करें। जिनकी राशि तुला अथवा उम्र साढ़े ४७ से ४८ वर्ष, ३६ वर्ष, ५८-५९ वर्ष की आयु वालों को व्यापार में लाभकारी सिद्ध हो सकता है। सन् २००६ में गुवार, जीरा व लालमिर्च में खतरनाक घटाबढ़ी चलने की उम्मीद है।

## व्यापार दिग्दर्शिका वैज्ञानिक अनुसंधान पर

१८ महीने की तेजी-मंदी गाईड लाइनें

*परिलेखकर्ता:-श्रीमती चम्पादेवी जैन C/o श्री प्रेमचन्द्र जैन पोरसा वाले*

### पुस्तक मूल्य २०१ रुपये डाक खर्च सहित

इस तेजी-मंदी पुस्तक में सरसों, अरहर, चना, रुई, सोना-चांदी, गुड़-चीनी, कालीमिर्च, हल्दी, शेयर्स आदि की लम्बे समय के मोटे चांस दिए गए हैं। कुछ वस्तुओं के ऊंचे-नीचे भावों के अनुमानित भाव भी पुस्तक में छापे जावेंगे। सन् २००६ से अप्रैल २००७ तक विशेष घटाबढ़ी का वर्ष है। पुस्तक की V.P.P. नहीं होगी। मनीआर्डर कूपन पर आप अपना पता स्पष्ट लिखें। मनीआर्डर ही भेजें।

☏ **श्रीमती चम्पादेवी जैन C/o श्री पी.सी.जैन पोरसा वाले**, ग्रोवर हॉस्पीटल के पीछे, इंदौर बैंक के पीछे, बारादरी चौराहा, मुरार, ग्वालियर (म.प्र.) ४७४००६ फोन नं. ०७५१-पी.पी.५०४०३८९, २३४०७२२ से पता बदलने पर वहां ज्ञात कर लें। २३३४६७५, ०९८२७२५००४५ पी.पी. पोरसा वाले जैन

## तेजी-मन्दी भविष्यवाणी ( चमत्कार )

**ब्रह्मर्षि ज्योतिषाचार्य पं. शंकरलाल गौड 'शंभूकवि' (दूरा)**

संवत् २०६३ वि. चैत्र शुक्ल पक्ष-सुदी २ से एक सप्ताह के अन्दर कमलगट्टा, गुगल, लाख, धान, सिंघाड़ा, मोती, पुखराज, जूट, पाट, बारदाने, फल, फूल, नमक, काली मिर्च, चौपाये, मूंग, मसूर, उड़द, चावल, लहसुन, प्याज, लाख, कपड़ा, सब्जी, रुई में अच्छी तेजी होती है। इस मास से दो मास में पश्चिमी राष्ट्रों ईराक, ईरान में युद्ध की संभावना है। अग्निकाण्ड प्राकृतिक प्रकोप के प्राय: योग बनते हैं। सुदी १० से १५ दिन में चांदी, शेयर, सोना, ताम्बा, पीतल, रांगा में अच्छी तेजी। धान्य गेहूं, चना में कुछ सस्तापन भी आ सकता है। सुदी पक्ष में बादल चाल खण्ड वृष्टि के योग हैं।

वैशाख मास-बदी में ३ से ९ तक चाँदी, सोना में मंदी होकर एकदम तेज हो जाती है। बदी ५ से १ मास में रुई, ईख, तिल, सर्वधातुयें अकस्मात तेज हो सकती हैं। उसी दिन से १० दिन में सर्वधान्य, सर्व रस, सोना, चांदी, लोहा, पारा, रांगा, शीसा, ताम्बा, गुड़, घी, खटाई, मिर्च, नमक, ऊन, काला तिल, तीसी, रेण्डी, मेथी, लाल रंग, लाल चन्दन, इलायची, लौंग, सुपारी, नारियल, कपूर, हींग, हिंगुल पर घोर तेजी हो। बदी ७ से १० दिन में मेघ गर्जन, अतिवृष्टि, केरल, गोआ, पाण्डीचेरी में हो जाया करती है। दूध की कमी दिखलाई देती है। उपज श्रेष्ठ, चावल, उड़द, तिल, घी पर तेजी हो। बदी ८ से १५ दिन में रुई में तेजी धान्य मंदा, सुभिक्ष का संचार हो। सुदी २ से १० दिन के भीतर चावल, जौ, चना, मोंठ, मसूर, तीसी पर घोर तेजी होती है। सुदी ५ से चांदी, तृण, काष्ठ, भूसा में भी तेजी हो। सुदी १० से पन्द्रह दिन में चांदी अवश्य ही तेजी पर जावे। सुदी १५ से २० दिन में गेहूं तेज, रोगवृद्धि, वृष्टि भी होती है।

ज्येष्ठ मास-बदी २ से १५ दिन में श्वेत पुष्प, श्वेत चन्दन, कपूर, सोना, चांदी, लोहा, रांगा, पारा, शीशा, जौ, चावल, गेहूं, मूंग, मोंठ, राई, सरसों तेज हो। बदी ५ से १० दिन में सर्व धान्य पर महंगापन, चांदी तेज होकर मंदी, भैंसों पशुओं को पीड़ा होती है। उसी दिन से २० दिन में तिल, यव, उड़द, अलसी, चना, सोंठ, सर्वरस, गुड़, नमक, धातु, ऊन में मंदापन होता है। बदी ५ से १ मास में चांदी १० रुपये मंदी होकर १२ रुपया तेज हो। स्वर्ण, धान्य, अफीम, कपड़ा तेज, पीड़ा, महर्घता बढ़ेगी। बदी १० से १० दिन में धान्य तेज होता है। समीपवर्ती देशों में शत्रुता, रोग की वृद्धि होती है। अमावस्या से १५ दिन में चांदी, अफीम, रक्त पदार्थ, नारियल मंदा, चना, तूवर, मोंठ, धान्य में घटाबढ़ी हो सकती है। सुदी १ से १० दिन में चावल आदि धान्य, तीसी, सरसों, तेल, दाख, गुड़, खाण्ड, सुपारी, रुई, सूत, सन, बारदाना में तेजी हो। सुदी ४ से १० दिन में चांदी, अफीम में घटाबढ़ी हो सकती है। सुदी १३ से २० दिन में पश्चिमी देशों में कलह युद्ध की पूर्ण संभावना बनी रह सकती है। सुदी १० से १ मास में मूंग, सब्जी, लहसुन, चावल धान्य, गुड़, ईख तेज हो। सुदी १४ से १५ दिन में सोना, चांदी, पारा, रांगा, शीशा, लोहा, पीतल, चावल, सिंघाड़ा, कवलगट्टा, नारियल, फल, सूखे मेवे, रुई, सूत, रेशम, कपड़ा, मसूर, कपूर, चन्दन सुगन्धित वस्तु, चना तेज होता है। अत: संग्रह करने वाले लाभ उठा सकते हैं। यह एक चांस है।

आषाढ़ मास-बदी १ से १० दिन में कपास, तिल, सूत, चावल, गुड़, खाण्ड पर साधारण तेजी। राई, तूवर, सन, पाट, बारदाने आदि मंद होंगे। बदी २ से १५

दिन तक चांदी, सोना, रुई में घटाबढ़ी चलकर तेजी हो सकती है। राजस्थान, मध्य प्रदेश में कहीं-कहीं अच्छी वर्षा भी होती है। बदी ६ से १५ दिन में चांदी, सोना, रुई में घटाबढ़ी हो। गेहूँ, जौ, शक्कर सर्व धातुएं तेज हों। बदी ७ से १ मास में कपास, घी, कन्दमूल, फल, तिल सभी धान्य तेज होते हैं। ८ दिन में वायु की तीव्रता तथा खण्डवृष्टि हो। तिल, गेहूँ, उड़द, मूंग, मसूर, अरहर में मंदापन हो। बदी ९ से १५ दिन में दाख, सुपारी, खाद्य पदार्थों पर मंदापन होता है। पश्चिमी राष्ट्रों में प्रकृति प्रकोप से जन धन का विनाश होता है। बदी ११ से वायु वृष्टि के योग पश्चिमी उत्तर प्रदेश, पूर्वी राजस्थान में बनते हैं। अमावस्या से १ दिन में घी, गुड़, खाण्ड, खल, चावल, रत्न, काष्ठ, धान्य, गेहूँ, सुरमा, कपूर, चन्दन, सुगन्धित वस्तु इत्र, केवड़ा, लाल वस्तु, कपास, रुई, हल्दी, सोंठ, लोहा, चांदी में भीषण तेजी होती है। सुदी २ से ८ दिन में कपास, सूत में मंदापन हो। सुदी ८ से १० दिन में वायु वृष्टि की अधिकता बनी रह सकती है। सुदी ६ से १५ दिन में भांग अफीम पर तेजी होती है। चांदी, सोना, रुई के भाव घट-बढ़ सकते हैं। सुदी १० से ८ दिन में राजनैतिक परिवर्तन हो सकता है। सुदी ९ से १५ जिन में मूंग, मोंठ, चावल, मसूर, नमक, सब्जी, लाख, चपड़ा, नील, तिल, रेण्डी, मजीठ, माजूफल, केशर, फूल, कपूर, चन्दन, देवदारु, लौंग, नारियल तेज हों। व्यापारियों को स्वर्ण अवसर अच्छा लाभ उठा सकते हैं।

श्रावण मास-बदी ४ से १० दिन में तेल, उड़द, अरहर तेज हो। मूसलाधार वर्षा से बाढ़ की संभावना बनी रह सकती है। बदी ९ से १० दिन में रुई में विशेष मंदापन हो। बदी ११ से १५ दिन में प्रजा में सुख की लहर दौड़े। चांदी में अच्छी तेजी होती है। बदी १० से १५ दिन में चांदी, लोहा, मशीनरी सामान, विद्युत सामग्री, गेहूँ, तीसी, सरसों, लाल मिर्च में तेजी होती है। अनावृष्टि भारत के पश्चिमी भाग में भूकम्प की संभावना है। बदी १० से १५ दिन में तिल, तेल, गुड़, खाण्ड, ज्वार, बाजरा, गुग्गल, सुपारी, सोंठ, हींग, हल्दी, लाख सन, पाट, बारदाना तेज हों। बदी १४ से ४० दिन में अमचूर, खटाई, नींबू, देवदारु, सूत, कपड़ा, लोहा, मशीनरी समान तेज हो। युद्ध की संभावना है। गोदावरी तट के निवासियों को प्राकृतिक प्रकोप से जन धन हानि का सामना करना पड़े। सुदी ५ से १० दिन में सोना, चांदी, रुई, चावल में मंदापन आवेगा। घी के भावों में घटबढ़ हो सकती है। सुदी ५ से २० दिन में रुई धान्य तेज हो। वृष्टि थम सकती है। सुदी ६ से १० दिन में लाख, चपड़ा, कपूर, गुड़, पारा, हींग, हिंगुल पर मंदापन आवे। सुदी ११ से अन्त में मंदापन। सुदी ११ से १५ दिन में गेहूँ, चना, चांदी, तीसी, तिल, तेल, गुड़, नील में तेजी हो। सुदी १३ से १५ दिन में चांदी घटाबढ़ी के साथ तेजी हो। रुई, सोना में भी तेजी होगी। मासान्त में रुई, कपास में घटाबढ़ी हो सकती है। अतः व्यापारी सावधानी रखें।

भाद्रपद मास-बदी १ से १० दिन में तूवर, चावल, मोंठ, चना, कराई में मंदापन होता है। बिच्छुओं से भय प्राप्त होगा। वर्षा का अभाव भी रहता है। बदी ८ से १२ दिन में रस, चांदी, सोना, रुई, शेयर, ईख, गुड़, खाण्ड तेज हो। धान्य में मंदापन होता है। बदी ९ से २० दिन में गेहूँ, रक्त पदार्थ तेज हों। यहां कुछ वृष्टि तथा वायु संचार का योग बन रहा है। बदी १० से ८० दिन में अमचूर, खटाई, देवदारु, सूत, कपड़ा तेज हो। बदी ३० से १६ दिन में सुवर्ण, लाल रंग, धान्य तेज होते हैं। पूर्वी राजस्थान में वृष्टि की कमी होती है। चौपाये अधिक मरते हैं। उसी दिन चांदी, रुई, सोना घटकर मंदा होता है। सुदी ५ से २० दिन में रुई मंदी, बंगला देश, पाक, पंजाब में विद्रोह होता है। सुदी ९ से १५ दिन में सोना, चांदी, गहने, बर्तन, कपड़ा, चावल, गेहूँ, सरसों, तिल, ज्वार, बाजरा, घी में अच्छी तेजी होती है। सुदी १० से १८ दिन सोना, चांदी, शेयर तेज हों। रुई घट बढ़कर तेज होती है। सुदी १४ से १० दिन में चाँदी पर अवश्य ही तेजी आती है। रुई भी तेज होती है। सोना, ताम्बा में साधारण तेजी, अतः व्यापारी अधिक रकम नहीं फंसावें। सावधानी बरतें।

आश्विन मास-बदी १ से महाराष्ट्र, बंगाल में कहीं-कहीं वर्षा भी हो सकती है। बदी १० से १५ दिन में सोना, चांदी, लोहा, तेल, घी, सरसों, रेवड़ी, सुपारी, मूंज, बांस, नील, अफीम, रेशम, कपास में तेजी हो। चौपाओं पर तेजी हो। बदी ११ से १ मास में मजीठ, नारियल, तिल, तेल, घी, कपास, रुई पर तेजी होगी। अमावस्या से लम्बी लाइन के लिये चांदी, सोना, शेयर तेज होते हैं। सुदी २ से चांदी, धातु भाव मंदा हो। सुदी ६ से ७ दिन में चांदी, सोना में साधारण तेजी होती है। सुदी ४ से १४ दिन में गेहूं, ज्वार, बाजरा, गुड़, खांड, पाट, बारदाने, हल्दी पर तेजी होती है। रुई में घट बढ़कर तेजी हो जाया करती है। सुदी ६ से ७ दिन में उड़द, मूंग, मोंठ, पर तेजी होती है। सुदी ४ से १४ दिन में गेहूँ, ज्वार, बाजरा, गुड़, खांड, पाट, बारदाना, हल्दी, हरड़, हींग, क्षार, कथीर, कत्था तेज हो। सुदी १० से ५ दिन में गुजरात, बम्बई, महाराष्ट्र में वर्षा। सुदी १४ से १० दिन में गुड़, खाण्ड, शक्कर, गेहूँ, धातु, जौ पर तेजी आती है। धान्य में मंदापन। इसके बाद तेजी का रुख आकस्मिक बनता है। लाभ उठायें।

कार्तिक मास-बदी २ से शीत वायु संचार होगा। साधारण वृष्टि, धान्य तेज। बदी ५ से १० दिन में गणिका, द्विज, शिल्पियों को पीड़ा हो सकती है। बदी ६ से १५ दिन में धान्य, गेहूँ, चना, कपास, अरहर, सूत, केशर, लाख, चपड़ा तेज होता है। बदी ६ से दक्षिण भारत में वर्षा धान्य कम हो। बदी १० से १ मास में सुवर्ण, धान्य तेज हो। प्राकृतिक प्रकोप भी संभव है। युद्ध की भी पूर्व पश्चिम में आशंका है। सुदी ३ से ४ दिन में सर्वधान्य तेज, प्रजा सुखी, धातुओं की वस्तु तेज, सुदी ५ से १० दिन में सोना, चांदी, पारा, रांगा, शीशा, लोहा, गुड़, खाण्ड, तेल, हींग, हल्दी, लाख, गुग्गल, कपूर, रुई, सन, पाट, बारदाने में घोर तेजी होती है। सुदी ९ से १४ दिन में चांदी, रुई, कपास में मंदापन। सोना घट-बढ़ में चल सकता है। कपास, धान, कपड़ा, रेशम में मंदापन, सुदी १० से बाजार मंदा चल सकता है। सुदी १५ से १० दिन में चांदी मंदी। सुदी १५ से ११ दिन में खाण्ड, चावल, मटर में मंदापन होगा। संग्रह करने वाले लाभ उठा सकते हैं। अचूक चांस है।

मार्गशीर्ष-बदी ४ से १० दिन में चांदी, चावल, मटर पर तेजी। मूषक, कीटों की वृद्धि होती है। बदी ४ से १५ दिन में चांदी, चावल, गुड़, खट्टे पदार्थ, सूत, अफीम, भांग पर अच्छी तेजी होती है। पूर्व दक्षिण दिशा में उपद्रव होता है। बदी ५ से २ मास में वृष्टि में कमी। बदी ११ से ईख, चावल, घी, रसकस तेज हो। सोना, चांदी, सरसों, तेल, घी, हींग में मंदापन होता है। बदी १३ से १ मास में ऊनी वस्त्र, चांदी, ताम्बा, द्रव्य, अफीम, कन्द पर भीषण तेजी होती है। धान्य में कुछ मंदापन हो। बदी १३ से एक ही दिन में चांदी, सोना मंदा हो। गेहूँ, चना तेज हो। सुदी ५ से १५ दिन में सर्व धान्य तेज। मास में नेत्र रोग, दुर्भिक्ष भय, रुई, अफीम मंदा हो। सुदी १० से ११ दिन में तिल, तेल, वस्त्र, सुपारी, कपास, सूत, सरसों, रुई, चांदी, तीसी तेज। सुदी १५ से १० दिन में सोना, चांदी, धान्य, चावल, सरसों, वस्त्र तेज, अफीम तेज होती है।

पौष मास-बदी ४ से १४ दिन में चांदी, सोना, रुई, घट बढ़कर तेज होती है। बदी १२ से १० दिन में तृण, घास, भूसा, चौपाओं पर घोर तेजी होती है। अमावस से १ मास में तिल, तेल, कपास, अनाज, रुई में पुनः तेजी आती है। उसी दिन से १० दिन में धान्य, रुई, कपास, ऊन में घोर तेजी होती है। राजस्थान, मालवा में उपद्रव हो सकता है। सुदी ६ से सर्व अन्न, रस तेज हों। सोना, चांदी, रुई में अच्छी तेजी होती है। राजस्थान में कहीं-कहीं खण्डवृष्टि भी हो सकती है। सुदी ६ से १० दिन में पाक की ओर से हरकतें हो सकती हैं। सुदी ८ से १५ दिन में चांदी, तृण, काष्ठ, पशुओं में तेजी हो। सुदी २ से १५ दिन में तिल, तैल, गुड़, गुग्गल, हल्दी, चपड़ा, कपूर, ऊनी वस्त्र, सन, चांदी, अफीम तेज हो। व्यापारी इस मास में अच्छा लाभ उठा सकते हैं। यह एक अचूक चांस है। भूल न करें।

माघ मास-बदी ६ से १ मास में गेहूँ, चना, मटर, अरहर पर अच्छी तेजी होती है। तेल, गुड़, मादक द्रव्यों में मंदापन होता है। कहीं-कहीं खण्डवृष्टि भी होती है। बदी २ से १५ दिन में पशु, पक्षी, बालकों को पीड़ा हो सकती है। धान्य में कुछ मंदापन, बदी ९ से १५ दिन में उड़द, मूंग, चावल, रेशम, गुड़, कपास, पीपरामूल, लाख, चपड़ा, मूंज, बांस, सरसों तेज। बदी १० से २० दिन में वृष्टि की पूर्ण संभावना है। बदी ११ से १ मास में घी, तेल, धान्य, रुई, लाल वस्त्र तेज हो। गुड़ की प्रचुर मात्रा में खपत होगी। वायु की तीव्रता बनी रहे। सुदी ५ से १४ दिन में गेहूँ, जौ, चावल, चांदी, सर्वधातु, तीसी तेज। सुदी १३ से चांदी तेज होगी। रुई घटा बढ़ी के साथ तेज हो। धान्य, घी में कुछ मंदापन होगा। सुदी १५ से १ मास में तेल, सरसों, हींग, लाल मिर्च, रुई, चांदी में तेजी हो। दक्षिण दिशा में युद्ध की संभावना है। अकाल की स्थिति स्वतः ही बन सकती है।

फाल्गुन मास-बदी ३ से १४ दिन में धान्य, अन्न पर घोर तेजी हो। कराई, भूसा, मूंगा, मोती पर तेजी। बदी ५ से २० दिन में रुई तेज हो फिर मंदापन। धान्य मंदा। बदी ६ से १० दिन में मूंग, मसूर, चना, नील, अरहर तेज। बदी ९ से १ मास में धान्य में मंदा। नमक, तेल, रुई में तेजी। अफीम, भांग पर मंदापन। बदी १३ से अफीम पर जोरदार तेजी हो सकती है। सुदी ५ से १५ दिन में चांदी, सरसों, सन, कपड़ा, पाट, बारदाने, नील, जायफल, हींग, दाख, सोंठ तेज हो। सुदी ६ से १० दिन में कृषकों को पीड़ा, प्राकृतिक प्रकोप संभव हो। धान्य में घोर तेजी होती है। विश्व में आतंकवाद का भय व्याप्त रहे। आतंकवाद सफाए की योजना बन सकती है। जिसमें पूरे विश्व के देश पूर्ण सहयोग देने की सोचें।

चैत्र कृष्ण पक्ष-बदी १ से ११ दिन में रुई, कपास, तीसी, मेथी, लौंग, काली मिर्च, तेजपात पर तेजी होती है। अफीम, भांग, गांजा पर मंदापन होता है। बदी ५ से १० दिन में सोना, चांदी, गेहूँ, चना, उड़द, घी, रुई, रेशम, गुग्गल, पीपरामूल तेज हो। बदी ९ से १० दिन में किसी देश के छत्रभंग की पूर्ण संभावना है। रुई, सूत, कपड़ा, तिल, घी, गेहूँ, राई, रेण्डी, जौ, चावल, मसूर, सोंठ, चिरोंजी तेज हो, बदी १० से १ मास में धान्य, नमक, तिल, तेल, किराना, रसकस पर तेजी होगी। अतः व्यापारी अच्छा लाभ उठायें। भारतवर्ष के प्रसिद्ध विद्वान पं. शंकरलाल गौड़ 'शंभु कवि' से चमत्कारी सत्य पर आधारित हस्त लिखित तेजी मंदी रिपोर्ट मंगायें।





नक्षत्र की है। बाजार साधारण मंदी से प्रारंभ होकर तेजी पर बंद होगा।

में रुई मंदी, बंगला देश, पाक, पंजाब में विद्रोह होता है। सुदी ९ से १५ दिन में सोना, चांदी, गहने, बर्तन, कपड़ा, चावल, गेहूँ, सरसों, तिल, ज्वार, बाजरा. | है। बदी १२ से १० दिन में तृण, घास, भूसा, चौपाओं पर घोर तेजी होती है। अमावस से १ मास में तिल, तेल, कपास, अनाज, रुई में पुनः तेजी आती है। | गौड़, 'शंभु कवि' संस्थापक-अध्यक्ष-श्री शंकर साहित्य सदन, दुरा, फतेहपुर सीकरी, (आगरा) उ.प्र. पिन-२८३११०. फोन- ०५६१३ २८६७८२



# तेल व्यापार सन् २००६ ई.

**लेखक-प्रवीन कुमार जैन**, ज्योतिष भवन, सी-३६७, कैलाश विहार योजना सं.१, कल्याणपुर, कानपुर-२०८०१७

तेल व्यापार में सरसों, रैपसीड आयल, तिल, अलसी, अरण्डी, सोयाबीन, मूंगफली, तारया, महुआ, नारियल तेल, राईस ब्रान अर्थात् चावल की भूसी के तेल, बिनौले के तेल का व्यापार मुख्य रूप से हुआ करता है। तिलहनों का अधिष्ठाता ग्रह मंगल होने के कारण बाजार पर मंगल तथा इसकी वृश्चिक राशि का सर्वाधिक तीव्र प्रभाव होता है। ग्रह गोचर तथा वर्ष की लग्न कुण्डली के अनुसार वर्ष २००६ का प्रारंभ बाजार की तेजी से होगा। पूरे वर्ष में वित्तीय प्रबन्ध नीतियों, उदारीकरण, विदेशी निवेश के कारण बाजार में तेजी का वातावरण रहेगा। वर्ष २००६ के प्रथम दिन तथा प्रथम अंग्रेजी मास की प्रथम तारीख १ जनवरी २००६ का शुभारंभ भारतीय पौष मास के शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा से हुआ है। उत्तर भारतीय पंचांग परम्परा के अनुसार कृष्ण पक्ष में पंचमी की वृद्धि तथा शुक्ल पक्ष में प्रतिपदा का हानि हुई है। मास में ५ शुक्र तथा ५ शनिवार हैं। अतः बाजार का रुख एक तरफा रहने की संभावना अधिक है। यद्यपि मास में पांच शनिवारों के प्रभाव से तेलों के भावों का रुख तेजी की ओर रहेगा। १ जनवरी २००६ रविवारी उ.षा. नक्षत्र का मकर राशि में है। सरसों में तेजी आयेगी। ता. १ से ११ जनवरी तक मूंगफली तेल में तेजी रहेगी। २ जनवरी को वर्ष २००६ का प्रथम दिन का बाजार तेजी के साथ खुलेगा। ता. ४ बुध पूर्व में अस्त होंगे। अलसी में तेजी होगी। गुरु का विशाखा में गोचर प्रजा के लिए सुखकारी होगा। १० नवरी उ.षा. नक्षत्र का सूर्य बाजार में अभूतपूर्व तेजी देगा। ता. १२ शुक्र पश्चिम में अस्त होकर घी में प्रथम तेजी तथा बाद में मंदी देगा। १३ जनवरी शुक्र धनु राशि में वक्री से तिल-तेल-घी-सरसों के बाजार में तेजी दर्ज होगी। ता. १४ में पौष मास की मकर संक्रांति ४५ मु. शनिवारी बैठी हुई है। तेल, तिल, सरसों, लाही, अलसी, अरण्डी, मूंगफली में मास के आखिर में तेजी आकर मंदी होगी। मकर संक्रांति के समय कर्क का चन्द्रमा अलसी, अरण्डी, सरसों में तेजी करेगा तथा सरसों, तिल, तेल में आगे चलकर लाभ देगा।

१५ जनवरी २००६ रविवार से माघ मास का प्रारंभ हो रहा है। मास में पांच रविवार तथा सोमवार हैं। कृष्ण पक्ष में सप्तमी तिथि की वृद्धि होकर द्वादशी की हानि हुई है। शुक्ल पक्ष में चतुर्थी का क्षय तथा चतुर्दशी की वृद्धि हुई है। अमावस्या रविवार की तथा पूर्णिमा सोमवार की है। चन्द्रदर्शन सोमवार का ३० मुहूर्ति मकर राशि श्रवण नक्षत्र का है। तेल बाजार तथा तेलों में मंदा करेगा। कुंभ संक्रांति माघ शुक्ल चतुर्दशी रविवारी १५ मुहूर्ति बैठी हुई है। रविवारी संक्रांति तेल, घी, तिल संग्रह करने वालों के लिये लाभदायक सिद्ध होगी। मास में बुध तथा मंगल का राशि परिवर्तन हुआ है।

ता. १७ बुध उ.षा. में आकर बाजार में मंदे का वातावरण बनायेगा। ता. १८ शुक्र का पूर्व दिशा में चतुर्थी तिथि में उदय सुखकारी होगा। ता. १९ मकर का बुध घी के भावों में गिरावट देगा। २१ जनवरी सोयाबीन, तिल में तेजी आयेगी। ता. २३ श्रवण नक्षत्र का सूर्य सरसों में तेजी देगा। ता. २५ बुध श्रवण में घी में मंदी कारक है। ता. २८ मंगल कृतिका में आकर तिल तेल, सरसों, अलसी में तेजी देगा। ३० जनवरी में सोमवार श्रवण नक्षत्र का है। बाजार में आई मंदी चन्द्रमा के कुंभ राशि में प्रवेश के साथ तिल, तेल, सरसों, अलसी में तेजी बनायेगी। मिले जुले प्रभाव से बाजार में साधारण तेजी रहेगी। व्यापारिक गतिविधियों में वृद्धि होगी। व्यापार का प्रमाण अधिक होगा। ता. ३१ बुध धनिष्ठा में गोचर करेगा।

**फरवरी मास**-फाल्गुन मास का प्रारंभ मंगलवार से हो रहा है। मास में ५ मंगलवार हैं। देश में बिमारियों का प्रकोप होगा। अग्निकांडों में वृद्धि होगी। पूर्णिमा मंगल तथा अमावस्या सोमवारी है। मास में बुध-सूर्य-शुक्र का राशि परिवर्तन हुआ है। चन्द्र दर्शन शतभिषा का है। सूर्य की मीन संक्रांति ३० मुहूर्ति बैठी हुई मंगलवार की है। घी, तेल में तेजी आयेगी। माघ मास में खप्पर योग बना है। युद्ध, विग्रह अथवा झगड़ों की स्थिति के कारण लड़ाई-झगड़ों का वातावरण बनेगा।

२ फरवरी में बाजार में तेजी रहेगी। ता. ४ शुक्र धनु राशि में मार्गी होकर घी में मंदी कारक होंगे। ता. ३ शनि पुष्य नक्षत्र में वक्री होंगे। ता. ५ बुध का कुंभ राशि में प्रवेश घी, तेल, अलसी, सरसों में घटाबढ़ी करेगा। मंगल का वृष में प्रवेश सरसों, तिल, तेल, तोरया, अलसी में तेजी देगा। ता. ६ सूर्य का धनिष्ठा में प्रवेश अलसी, तिलहनों में तेजी देगा। ८ फरवरी में तेजी का रुख बना रहेगा। ता. ९ फरवरी-शतभिषा का बुध बाजार में तेजी कारक है। ता. ११ कुंभ संक्रांति रविवारी १५ मुहूर्ति बैठी हुई है। तेल तथा तिलहनों, तिल, सरसों, लाही, अलसी में तेजी आकर मंदी होगी। घी, तेल, मूंगफली, अरण्डी में तेजी रहेगी। ता. १२ बुध का पश्चिम में उदय घी, तेल, अरण्डी, सरसों, अलसी में घटाबढ़ी करेगा। ता. १६ बुध पूर्वा भा. में तेजी आयेगी। व्यापारिक टर्न ओवर में कमी रहेगी। ता. १९ शुक्र उषा में अलसी, सरसों, अरण्डी में घटबढ़ के बाद तेजी आयेगी। ता. २३ फरवरी बाजार में मिले-जुले रुख के मध्य तेजी रहेगी। ता. २४ बुध मीन राशि में बिनौले में तेजी होगी। ता. २५ शुक्र मकर राशि में-घी में तेजी रहेगी। मंगल रोहिणी में-तेल एवं सरसों में तेजी रहेगी। ता. २८ फरवरी में बाजार में सुधार होकर तेजी का रुख रहेगा।

**मार्च**-ता. १५ मार्च बुधवार से चैत्र मास का प्रारंभ होगा। मास में पांच बुध तथा गुरुवार हैं। शुक्र-मंगल तथा बुध का राशि परिवर्तन हुआ है। कृष्ण पक्ष में १ तिथि की वृद्धि ११ की हानि हुई है। सूर्य की मेष संक्रांति गुरुवारी बैठी हुई ३० मुहूर्ति है। चन्द्रदर्शन रेवती नक्षत्र ३० मार्च गुरुवार का है। सरसों में प्रारंभिक मंदी के बाद तेजी रहेगी। घी, अलसी तथा अन्य तेलों में तेजी आयेगी। ता. १ मंगलवारी मीन राशि धनिष्ठा नक्षत्र की है। बाजार साधारण मंदी से प्रारंभ होकर तेजी पर बंद होगा। ता. २ बुध मीन राशि में वक्री-बिनौले में तेजी आयेगी। घी में घटाबढ़ी होगी। ता. ४ बुध पश्चिम में अस्त-सरसों, अलसी, तेल तिल, अरण्डी, बिनौले में तेजी। ता. ५ गुरु वक्री-घी में मंदी करेगा। ता. ८ मार्च वक्री बुध का कुंभ में प्रवेश-घी, तेल में घटबढ़ से मंदा। अलसी, सरसों में घटाबढ़ी के बाद तेजी बनेगी। ता. ९ शुक्र श्रवण में-कोकोनट, तेल, अलसी, अरण्डी में तेजी। ता. १४ सूर्य मीन राशि में-तेल, तिल, नारियल में तेजी होकर मंदा आयेगा। ता. १५ मार्च बाजार में गिरावट रहेगी। ता. १७ सूर्य उभा में-घी, सरसों, तिल तेल आदि में तेजी। २१ मार्च में बढ़ती तेजी पर अंकुश रहेगा। बाजार में चमक आयेगी। २२ मार्च में गिरावट आयेगी। ता. २७ बुध मार्गी कुंभ में-सरसों, तिल तेल में मंदे का रुख बनेगा। ता. २९ सूर्य ग्रहण-बुधवारी सूर्य ग्रहण मूंगफली, अरण्डी, सरसों, तिल, अलसी में तेज करेगा। ता. ३० मार्च में चन्द्रदर्शन गुरुवार रेवती नक्षत्र मीन राशि का है। तेल, तिल, सरसों में कुछ तेजी रहेगी। परन्तु रेवती नक्षत्र के मंदी कारक होने से अतः बाजार में घटबढ़ का माहौल रहेगा। ३१ मार्च रेवती का सूर्य तथा वक्री बुध बाजार में तेजी बनायेगा। तेलों, सरसों, सोयाबीन में तेजी आयेगी।

**अप्रैल मास**-१४ अप्रैल शुक्रवार से वैशाख मास का प्रारंभ होगा। कृष्ण पक्ष में चतुर्दशी का क्षय होकर शुक्ल पक्ष में एकादशी की वृद्धि हुई है। यह योग शुभ फलदायक है। मास के पांच शुक्रवार शुभ फलदायक हैं। अप्रैल मास का बाजार तेजी से प्रारंभ होगा। ता. ३ मंगल मिथुन में-अलसी, सरसों, गोला, तिल, तेल में तेजी बनेगी। ता. ४ शुक्र शतभिषा में-सरसों, अलसी, अरण्डी में तेजी आयेगी। ता. ५ शनि मार्गी-सरसों, अलसी, तिल, तेल में १०-१५ दिनों तक मंदी का योग है। ता. १० अप्रैल-भावों में वृद्धि होगी। शुक्र-शनि तथा राहु का अंशात्मक साम्य तेजी में सहायक होगा। ता. ११ बुध मीन राशि में-बिनौला तेज, घी में घटाबढ़ी रहेगी। ता. १४ सूर्य का मेष राशि अश्विनी नक्षत्र में प्रवेश, बुध उ.भा. में तथा मंगल आर्द्रा में आयेंगे तिल, सरसों, अरण्डी, अलसी तेल में तेजी रहेगी। सरसों तेल में आगे चलकर लाभ होगा। ता. १९ शुक्र पू.भा. में-२० अप्रैल में साधारण मंदी रहेगी। ता. २४ बुध रेवती में-घी, तिल, सरसों, अरण्डी, अलसी तेल में मंदी रहेगी। ता. २५ अप्रैल में बाजार तेजी के साथ खुलेगा परन्तु बाजार की तेजी में परिवर्तन के साथ ही घटाबढ़ी देखने में आयेगी। ता. २७ सूर्य भरणी में-घी, तिल, सरसों, अरण्डी, अलसी तेल में तेजी। ता. २९ शुक्र मीन राशि में-बिनौला, तिल तेल, सरसों, अरण्डी, अलसी में मंदी परन्तु इस दिन वृष राशि कृतिका नक्षत्र शनिवार का चन्द्रदर्शन-घी, तिल, सरसों, अरण्डी, अलसी तेल में तेजी करेगा। अतः समग्र रूप से बाजार में मिलाजुला प्रभाव आयेगा।

**मई मास**-१४ मई रविवार से ज्येष्ठ मास का आरंभ हुआ है। मास के पांच रविवार अशुभ तथा नेष्ट फलकारक हैं। भय का वातावरण सृजित करने वाले हैं। कृष्ण पक्ष में षष्ठी तिथि की हानि हुई है। ता. १४ मई में शुक्र का पूर्व दिशा में उदय हुआ है। वृष संक्रांति बैठी हुई १५ मुहूर्ति है। चन्द्रदर्शन ता. २८ मई रोहिणी नक्षत्र का है। ता. १ मई का

प्रारंभ तेजी से होगा। तेलों, तिलहनों में तेजी आयेगी। ता. २ बुध मेष अश्विन में - घी, अलसी में तेजी। तिल, तेल, सरसों में मंदी बनेगी। ता. ५ वक्री गुरु स्वाती में - बाजार मंदी से शुरू होगा। चलती लाईन में परिवर्तन आयेगा। तेलों में गिरावट आयेगी। ता. ६ बैशाख शुक्ला नवमी में पूर्व दिशा में अस्त बुध तेलों में मंदी करेगा। ता. ७ मंगल पुन. में - तिल, तेल, सरसों में तेजी आयेगी। ता. ९ बुध भरणी में - ता. १० मई तेल, तिलहनों के भावों में सामान्य वृद्धि होते हुए भी बाजार में मंदी का रुख रहेगा। गुरु-मंगल का अंशात्मक साम्य बाजार में भावों में वृद्धि करेगा। ता. ११ सूर्य कृतिका में - राई, सरसों में तेजी आयेगी। ता. १२ शुक्र रेवती में - भावों में गिरावट होगी। ता. १४ मई सूर्य की वृष संक्रांति रविवारी बैठी हुई १५ मुहूर्ति है। गोला, अलसी, तेल तिल, सरसों, अरण्डी में तेजी रहेगी। ता. १७ बुध वृष में - तेल तिल में तेजी आयेगी। ता. १९ मई में बाजार में तेजी का वातावरण बनेगा। तेल, तिलहनों में तेजी रहेगी। ता. २१ बुध रोहिणी में - तेल, सरसों, राई में तेजी के बाद मंदी आयेगी। ता. २४ शुक्र अश्विन नक्षत्र मेष राशि में - तेल, तिल, अलसी, सरसों में घटाबढ़ी के बाद अलसी, सरसों में मंदा होगा। ता. २५ सूर्य रोहिणी में - तेल, अलसी, सरसों, राई में तेजी। ता. २६ मई का बाजार तेजी का रहेगा। ता. २७ बुध मृग. में, मंगल कर्क राशि में - तेल, तिल, अलसी, सरसों, बिनौला में घटाबढ़ी के बाद मंदा आयेगा। कर्क का मंगल अरण्डी तेल, अलसी, सरसों में तेजी की धारणा बनायेगा। ता. २८ में रोहिणी नक्षत्र मिथुन राशि का रविवारी चन्द्रदर्शन सरसों में तेजी करेगा। ता. २९ बुध पश्चिम में उदय-घी, तेल, अरण्डी, सरसों, अलसी में घटाबढ़ी के बाद तेजी आयेगी। सरसों में भारी तेजी बन सकती है। ता. ३० मई पुष्य नक्षत्र का मंगल बाजार के भावों में मिलाजुला रुख से घटाबढ़ी होगी।

**जून मास**-ता. १२ सोमवार से आषाढ़ मास का प्रारंभ हुआ है। मास में पांच सोमवार तथा मंगलवार हैं। सूर्य की मिथुन संक्रांति १५ जून की ३० मुहूर्ति बैठी हुई है। शुक्र का उदय पूर्व दिशा में हुआ है। चन्द्र दर्शन ता. २७ जून में पुनर्वसु नक्षत्र का है। शुक्ल पक्ष में सप्तमी तिथि की वृद्धि तथा कृष्ण पक्ष में नवमी का क्षय हुआ है।

जून मास में ग्रहों की स्थिति के अनुसार बाजार में सामान्य रुख बना रहेगा। मास में आयल कम्पनीज के कामकाज तथा तेल, तिलहनों के व्यापार तथा भावों में वृद्धि होगी। परन्तु सामान्य ट्रेन्ड मंदी का ही रहेगा। ता. ४ शुक्र भरणी में-तेल, तिल, सरसों में घटाबढ़ी होगी। ता. ६ जून-टर्न ओवर में वृद्धि के बावजूद मिले जुले रुख के साथ गिरावट दर्ज होगी। ता. ८ सूर्य मृग. में-कोकोनट में तेजी आयेगी। ता. ९ जून भावों में साधारण मंदी रहेगी। ता. १५ सूर्य मिथुन में-तिल, तेल, सरसों में तेजी का जोर होने से भावों में वृद्धि होकर बाजार में सुधार होगा। ता. १६ शुक्र कृतिका में-सरसों, तिल तेल में मंदा होगा। ता. १८ शुक्र वृष में तथा ता. १९ में बुध का प्रवेश कर्क राशि में होगा। बाजार की गतिविधियों में न्यूनता रहेगी। टर्नओवर कम होगा। तेल, तिलहनों के भावों में वृद्धि होगी। ता. २२ सूर्य आर्द्रा में-तिल तेल, सरसों, अरण्डी में तेजी देगा। ता. २७ रोहिणी का शुक्र तथा पुष्य नक्षत्र कर्क राशि का मंगलवारी चन्द्र दर्शन बाजार में घटाबढ़ी करेगा। ता. २६ जून में भावों में चमक बनी रहेगी। ता. २९ जून बाजार में तेजी का वातावरण बनेगा।

**जुलाई मास**-ता. ११ जुलाई मंगलवार से श्रावण मास का प्रारंभ हुआ है। मास में पांच मंगल तथा पांच बुधवार हैं। कृष्ण पक्ष में प्रतिपदा का क्षय हुआ है। कर्क संक्रांति ४५ मुहूर्ति बैठी हुई है। चन्द्र दर्शन ता. २६ जुलाई बुधवारी आश्लेषा नक्षत्र का है।

ता. २ बुध वक्री-सरसों, अलसी, तेल तिल, अरण्डी में तेजी देगा। ता. ४ गुरु मार्गी तथा शनि आश्लेषा में होंगे। अत: ता. ५ जुलाई में मंदी का रुख रहेगा। बाजार की गतिविधियों में आकर विशेष रूप से गिरावट आयेगी। ता. ६ सूर्य पुन. में-अलसी, बिनौले में तेजी होगी। ता. १२ मंगल मघा नक्षत्र सिंह राशि में-तिल तेल, सरसों, मूंगफली, अलसी में तेजी से बाजार में तेजी आयेगी। ता. १४ शुक्र मिथुन में-सरसों, मूंगफली, अरण्डी, तिल तेल में मंदा आयेगा। ता. १६ जुलाई सूर्य की कर्क संक्रांति ४५ मुहूर्ति बैठी हुई रविवारी है। तिल तेल, नारियल, सरसों, अलसी में मंदी आयेगी।

ता. १९ शुक्र का आर्द्रा में प्रवेश बाजार में गिरावट देगा। ता. २० सूर्य पुष्य में-तिल तेल, नारियल में तेजी देगा। ता. २५ मिथुन में बुध वक्री-तिल तेल, अरण्डी, सरसों, अलसी में तेजी देगा। कर्क में अस्त शनि-घी, तिलहनों में तेजी बनायेगा। ता. २६ का आश्लेषा नक्षत्र सिंह राशि का बुधवारी चन्द्र दर्शन घी में तेजी करेगा। तेल बाजार में गिरावट आयेगी। ता. २७ पूर्व दिशा में उदित बुध-तिल तेल, अरण्डी, सरसों, अलसी में तेजी देगा।

**अगस्त मास**-ता. १० अगस्त शुक्रवार से भाद्रपद मास का प्रारंभ हुआ है। मास में पांच गुरुवार हैं। सिंह संक्रांति बुधवारी सूती ४५ मुहूर्ति है। चन्द्र दर्शन शुक्रवारी पू.फा. नक्षत्र का है। कृष्ण पक्ष में तृतीया का क्षय हुआ है। शुक्ल पक्ष में तृतीया की वृद्धि होकर चतुर्दशी का क्षय हुआ है। शुक्र पूर्व दिशा में उदित हुए हैं।

ता. १ अगस्त में बाजार तेजी से प्रारंभ होगा। घटाबढ़ी के बाद तेजी रहेगी। ता. ३ सूर्य आश्लेषा तथा मंगल पू.फा. में-सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल तेल, अरण्डी, बिनौले में तेजी आयेगी। ता. ५ बुध कर्क में-सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल तेल में तेजी होगी। ता. ७ शुक्र कर्क में-घी, तेल, तिल, गोला, नारियल में तेजी बनेगी। ता. ८ अगस्त सामान्य रूप से भावों में वृद्धि का दिन है। ता. ९ अगस्त शुक्ल की बुधवारी पूर्णिमा तथा पुष्य का बुध तेल तिल, सरसों, अलसी, अरण्डी में तेजी देगा। ता. १६ सूर्य सिंह राशि मघा नक्षत्र में-सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल तेल, अरण्डी में घटाबढ़ी के बाद तेजी बनेगी। ता. १८ अगस्त बाजार की तेजी में वृद्धि होगी।

ता. १९ अगस्त २००५ के दिन श्रावण मास के शुक्ल पक्ष की शुक्रवारी पूर्णिमा से बाजार में तेजी के पश्चात् सामान्य रुख रहेगा। पूर्व दिशा का बुधास्त अलसी में तेजी देगा। ता. २१ आश्लेषा का शुक्र बाजार में तेजी का वातावरण बनायेगा। ता. २८ बुध सिंह राशि मघा नक्षत्र में-सरसों में मंदा होगा। ता. २५ में शनि का उदय सरसों, मूंगफली, अलसी, अरण्डी, बिनौला, तिल तेल में मंदी करेगा। सिंह राशि पू.फा. का शुक्रवारी चन्द्र दर्शन सरसों, तिल तेल में घटाबढ़ी करेगा। ता. २८ अगस्त बाजार का रुख सामान्य रहेगा। भावों में मिलाजुला रुख रहेगा। व्यापारिक गतिविधियों में न्यूनता रहेगी। ता. ३० सूर्य पू.फा. में-घी, अरण्डी, सरसों, अलसी, तिल तेल में तेजी के बाद गिरावट रहेगी। ता. ३१ अगस्त बाजार में सुधार होकर तेजी का रुख बनेगा।

**सितम्बर मास**- ता. ८ सितम्बर शुक्रवार से आश्विन मास का आरंभ हुआ है। मास में पांच शुक्र तथा पांच शनि हैं। कृष्ण पक्ष में तृतीया घटी है तथा एकादशी की वृद्धि हुई है। चन्द्र दर्शन चित्रा नक्षत्र का रविवारी है। कन्या संक्रांति बैठी हुई ४५ मुहूर्ति शनिवारी है।

ता. २ शुक्र सिंह राशि मघा नक्षत्र में-सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल तेल में तेजी बनेगी। ता. ४ सितम्बर में बाजार का रुख तेजी की ओर रहेगा। ता. ७ का चन्द्र ग्रहण है। इस दिन बुध का प्रवेश उ.फा. में होगा। बाजार में सामान्य रूप से गिरावट का रुख रहेगा। मूंगफली, अरण्डी, सरसों, अलसी में मंदी बनेगी। ता. १२ शुक्र पू.फा. में-बाजार गिरावट से खुलेगा। तथा गिरावट का रुख दिन भर बना रहेगा। ता. १३ सूर्य उ.फा. में, मंगल हस्त में-घी, सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल, तेल में तेजी बनेगी।

ता. १६ सूर्य की कन्या संक्रांति बैठी हुई ४५ मुहूर्ति शनिवारी है। बुध पश्चिम में उदय हुए हैं। बिनौले में तेजी आयेगी। अरण्डी, सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल तेल में घटाबढ़ी रहेगी। ता. १८ सितम्बर में बाजार में मंदी की धारणा बनी रहेगी। ता. २२ शुक्र उ.फा. में तथा ता. २३ बुध चित्रा में-तिल एवं तेलों के भावों में वृद्धि होगी। ता. २४ चन्द्र दर्शन रविवारी चित्रा नक्षत्र तुला का है। सरसों में तेजी कारक है। ता. २७ सूर्य हस्त में, बुध तुला में-सरसों में तेजी आयेगी। अरण्डी, मूंगफली, अलसी, तिल, तेल में मंदा बनेगा। ता. २८ सितम्बर के बाजार में मंदी रहेगी। घटाबढ़ी होने के बाद गिरावट जारी रहेगी।

**अक्टूबर मास**-ता. ७ अक्टूबर शनिवार से कार्तिक मास का आरंभ हुआ है। चन्द्र दर्शन मंगलवारी विशाखा नक्षत्र का है। तुला संक्रांति बैठी हुई ३० मुहूर्ति मंगलवारी है। मास में कृष्ण पक्ष में प्रतिपदा का क्षय होकर चतुर्दशी की वृद्धि हुई है। शुक्ल पक्ष में द्वादशी का क्षय हुआ है। मास में पांच शनिवार तथा रविवार हैं।

ता. २ बुध स्वाती में-गांधी जयन्ती पर बाजार बंद रहेंगे। ता. ३ शुक्र हस्त में तथा ता. ४ मंगल चित्रा में-मंदी का दौर जारी रहेगा। ता. ६ शुक्र पूर्व में अस्त-घी, सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल तेल में मंदा बनेगा। ता. १० सूर्य चित्रा में-घी, सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल, तेल, बिनौला में तेजी बनेगी। ता. ११ अक्टूबर का बाजार मंदी को हवा देगा। ता. १४ शुक्र चित्रा में, मंगल तुला में-बिनौला मूंगफली में तेजी बनेगी। ता. १७ अक्टूबर सूर्य की तुला संक्रांति-बाजार में उत्साह नहीं होगा। व्यापार का स्तर सामान्य रहेगा। वास्तव में ता. १८ अक्टूबर तक मंदी का योग है।



सरसों, नारियल, अलसी, तिल, तेल में मंदी के बाद तेजी का रुख

ता. २२ नवम्बर का ज्येष्ठा नक्षत्र धनु राशि का बुधवारी चन्द्र दर्शन सरसों

नक्षत्र मकर राशि का शुक्रवारी है। घी, तेल, सरसों, अलसी, अरण्डी

न्यूनता रहेगी। टर्नओवर कम होगा। तेल, तिलहनों के भावों में वृद्धि होगी। ता. २२ सूर्य आर्द्रा में-तिल तेल, सरसों, अरण्डी में तेजी देगा। ता. दिशा का बुधास्त अलसी में तेजी देगा। ता. २१ आश्लेषा का शुक्र बाजार में तेजी का वातावरण बनायेगा। ता. २८ बुध सिंह राशि मघा नक्षत्र में- व्यापार का स्तर सामान्य रहेगा। वास्तव में ता. १८ अक्टूबर तक मंदी का योग है।



सरसों, नारियल, अलसी, तिल, तेल में मंदी के बाद तेजी का रुख बनेगा। ता. २० अक्टूबर बाजार में मंदी का दौर बना रहेगा। ता. २१-महालक्ष्मी पूजन के कारण बाजार बंद रहेंगे। ता. २३ बुध-वृश्चिक में-चन्द्र दर्शन २४ अक्टूबर मंगलवारी विशाखा वृश्चिक का है। तेल, तिल, सरसों, सोयाबीन, राईस ब्रान आयल में तेजी बनेगी। सूर्य-शुक्र-मंगल स्वाती में-घी, सरसों, राई, मूंगफली, अलसी, तिल, तेल में तेजी बनेगी। ता. २७ बुध वक्री गुरु वृश्चिक में-घी, सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल, तेल, नारियल में तेजी बनेगी। ता. ३० घी, सरसों, मूंगफली, अलसी, तिल, तेल में तेजी रहेगी।

**नवम्बर मास**-६ नवम्बर सोमवार से मार्गशीर्ष मास का प्रारंभ हुआ है। शुक्ल पक्ष में पूर्णिमा की हानि हुई है। वृश्चिक संक्रांति गुरुवारी बैठी हुई ३० मुहूर्ति है। शुक्ल पक्ष में पूर्णिमा का क्षय हुआ है। मास में पांच सोमवार हैं।

ता. २ बुध पश्चिम दिशा में अस्त-बाजार में तेजी का रुख रहेगा। तेल, तिलहनों में तेजी आयेगी। ता. ६ नवम्बर सूर्य का प्रवेश विशाखा नक्षत्र में-भावों में सामान्य तेजी रहेगी। व्यापारिक गतिविधियों में न्यूनता होगी। ता. १० में वक्री बुध स्वाती तथा अस्त गुरु बाजार में मंदा करेंगे। तेल, तिलहनों में गिरावट का दौर प्रभावी रहेगा। ता. १३ मंगल विशाखा में-तेल, तिलहनों में घटाबढ़ी के बाद मंदी का दौर रहेगा। ता. १४ नवम्बर में बाजार का रुख मिला जुला होगा। ता. १५ शुक्र अनुराधा में-बुध का उदय पूर्व दिशा में-अलसी, अरण्डी, तेल, तिल, सरसों में तेजी।

ता. १६ नवम्बर सूर्य की वृश्चिक संक्रांति गुरुवारी बैठी ३० मुहूर्ति है। ता. १८ बुध मार्गी बिनौला, अरण्डी में तेजी। ता. २१ गुरु उदय-अलसी, अरण्डी, मूंगफली, तोरया, बिनौला, तेल, तिल, सरसों में तेजी। ता. २२ नवम्बर का ज्येष्ठा नक्षत्र धनु राशि का बुधवारी चन्द्र दर्शन सरसों में घटाबढ़ी, घी में तेजी कारक है। सरसों में घटाबढ़ी होगी। ता. २३ नवम्बर में व्यापारिक गतिविधियों में कमी नजर आयेगी। गिरावट जारी रहेगी। ता. २५ शुक्र ज्येष्ठा में-सरसों, घी, तेल में मंदा होगा। ता. २८ शुक्र पश्चिम में उदित-नारियल, तेल, तिल, अलसी, सरसों में सामान्य तेजी होगी। समग्र रूप से बाजार में मिला जुला प्रभाव अधिक होगा। ता. ३० नवम्बर में मास का अंत मंदी के दौर से होगा।

**दिसम्बर मास**-ता. ५ दिसम्बर मंगलवार से पौष मास का आरंभ हुआ है। पूर्णिमा तथा अमावस्या बुधवारी है। मास में पांच मंगल तथा पांच बुध हैं। कृष्ण पक्ष में सप्तमी की वृद्धि हुई है। शुक्ल पक्ष में नवमी का क्षय हुआ है। मास की धनु संक्रांति शुक्रवारी १५ मुहूर्ति बैठी हुई है।

ता. १ दिसम्बर बाजार में तेजी की धारणा को बल मिलेगा। परन्तु बाजार में मंदी जारी रहेगी। टर्न ओवर सामान्य रहेगा। ता. २ सूर्य ज्येष्ठा में सरसों, अलसी, तिल, तेल, अरण्डी में तेजी आयेगी। ता. ४ बुध वृश्चिक में-घी, तेल, सरसों, अलसी, अरण्डी, मूंगफली में मंदा रहेगा। ता. ६ बुध अनुराधा में, शुक्र मूल नक्षत्र धनु राशि में-घी में तेजी। वक्री शनि-सरसों, तिल, तेल, अरण्डी में तेजी देगा। बाजार में टर्न ओवर बढ़ेगा। ता. १५ की धनु संक्रांति शुक्रवारी १५ मुहूर्ति बैठी हुई है। सरसों, अरण्डी, मूंगफली, अलसी में घटाबढ़ी के पश्चात् मंदी आयेगी। सरसों, अलसी, तिल, तेल, अरण्डी, बिनौला में तेजी बनेगी।

ता. १६ शुक्र पू.षा. में-सरसों, अलसी, तिल, तेल, अरण्डी में मंदा आकर बाजार में मंदी जारी रहेगी। मंगल उदय होकर सरसों, अलसी, तिल, तेल, अरण्डी में साधारण तेजी देगा। ता. २२ चन्द्र दर्शन पू.षा. नक्षत्र मकर राशि का शुक्रवारी है। घी, तेल, सरसों, अलसी, अरण्डी, मूंगफली, मंदे होंगे। ता. २३ बुध मूल नक्षत्र धनु राशि में-सरसों, तिल, तेल, अरण्डी में तेजी आयेगी। ता. २७ शुक्र उ.षा. में-सरसों, अलसी, तिल, तेल, अरण्डी में घटाबढ़ी के बाद तेजी आयेगी। ता. ३० शुक्र मकर में-सरसों, तिल, तेल, अरण्डी, बिनौला, तोरया, मूंगफली में तेजी आयेगी। वर्ष का समापन ३१ दिसम्बर में रविवार के साथ होगा। मंडिया बंद होने से इस दिन कारोबार नहीं होगा।

वर्ष २००६ में तेल बाजार का संभावित रुख उस मास एवं दिवस में ग्रह गोचर को ध्यान में रखकर किया गया है। जिस पर स्थानीय परिस्थितियों के अतिरिक्त राजनैतिक वातावरण का प्रभाव पड़ता है। बाजार में काम करने वाले व्यक्तियों पर उसकी ग्रह दशा, महादशा, अन्तर्दशा का प्रभाव पड़ता है। कुण्डली के राजयोग प्रभावी होकर किसी व्यक्ति को बाजार से लाभ दे सकते हैं तो दारिद्रय योग प्रभावी होकर हानि भी पहुंचा सकते हैं। अतः बाजार में कार्य करते समय किसी योग्य ज्योतिषी से सम्पर्क कर मार्गदर्शन प्राप्त कर लेना उचित होगा। ग्रह गोचर के आधार पर किया गया वर्ष २००६ का आकलन बिना किसी पूर्वाग्रह के प्रस्तुत किया है। तथा इस संदर्भ में इस आधार पर किये गये व्यापार के लिये लेखक, संपादक एवं मुद्रक किसी भी रूप में लाभ अथवा हानि के लिये जिम्मेदार नहीं होंगे। प्रस्तुति का उद्देश्य भारतीय ज्योतिष की समृद्ध परम्परा को पुनर्जीवित कर सुस्थापित करना है। लेखक से सम्पर्क सायं ७ बजे के बाद ०५१२-२५७५००४ अथवा ०९३३६३४२४८५ पर किया जा सकता है। शुभं अस्तु।

## तेजी मंदी ज्ञान की प्राचीन पद्धति

**श्याम सुन्दर अरोड़ा**
पाटन पोल, हिरण बाजार, कोटा-३२४००६
फोन-०७४४-२३८२२६८ मोबाइल-९४१४३२५९४१

जब से मनुष्य सभ्यता का विकास हुआ है तब से ही व्यापार, वस्तुओं की विनिमय समाज का आवश्यक अंग बन गया। समाज में एक ऐसा वर्ग तैयार हुआ जो वस्तुओं का आपूर्ति करता था, ऐसा कार्य व्यापार कहलाया तथा व्यापार करने वाला वर्ग व्यापारी कहलाया। व्यापारी वर्ग अपने हित के लिए वस्तुओं की तेजी-मंदी पर पूर्ण ध्यान रखने लगा कि किस किस वस्तु से ज्यादा से ज्यादा लाभ मिले। प्राचीन भारत में भी तेजी मंदी को देखने की कई पद्धतियां थीं। इन पद्धतियों में ग्रहों की गति, ग्रहों की स्थिति तथा ध्रुवांक पद्धति प्रमुख थी। ध्रुवांक पद्धति के माध्यम से साधारण व्यक्ति भी इस ज्ञान को प्राप्त कर लाभ उठा सकता था। प्राचीन ध्रुवांक पद्धति इस प्रकार थी। व्यापार की वस्तुओं को प्रायः तीन भागों में बांटा गया था।

**अ - धातु वर्ग**

| | |
|---|---|
| १. स्वर्ण | १०० |
| २. चांदी | ९० |
| ३. पीतल | ६८ |
| ४. लोहा | ६३ |
| ५. कांसा | १३६ |
| ६. तांबा | १९ |

**ब - जिन्स वर्ग**

| | |
|---|---|
| १. गेहूं | २३ |
| २. जौ | ६६ |
| ३. चावल | ३६ |
| ४. चना | ६५ |
| ५. ज्वार | १०९ |
| ६. उड़द | ८९ |
| ७. सरसों | ९७ |
| ८. मूंग | ६० |
| ९. हल्दी | ११६ |
| १०. अरहर | ८१ |
| ११. शक्कर | १११ |
| १२. गुड़ | ४९ |

**स - अन्य वर्ग**

| | |
|---|---|
| १. कपड़ा | १०९ |
| २. कपास | १३६ |
| ३. रुई | ८६ |
| ४. घोड़ा | ७९ |
| ५. भैंस | १०१ |
| ६. गाय | ८६ |
| ७. बैल | ९६ |
| ८. बकरी | ६९ |

**तिथि ध्रुवांक**

| | |
|---|---|
| १. प्रतिपदा | २१ |
| २. द्वितीया | २३ |
| ३. तृतीया | २५ |
| ४. चतुर्थी | २७ |
| ५. पंचमी | २९ |
| ६. षष्ठी | २८ |
| ७. सप्तमी | २६ |
| ८. अष्टमी | २४ |
| ९. नवमी | २२ |
| १०. दशमी | २० |
| ११. एकादशी | १८ |
| १२. द्वादशी | १५ |
| १३. त्रयोदशी, | १४ |
| १४. चतुर्दशी | १२ |
| १५. पूर्णिमा | १९ |
| १६. अमावस्या | १० |

**योग ध्रुवांक**

| | |
|---|---|
| १. विष्कुंभ | १९ |
| २. प्रीति | २३ |
| ३. आयुष्मान | ५४ |
| ४. सौभाग्य | १४ |
| ५. शोभन | ४२ |
| ६. अतिगण्ड | ५३ |
| ७. सुकर्मा | १९ |
| ८. धृति | ५० |
| ९. व्यतिपात | ४५ |
| १०. वरीयान | २१ |
| ११. परिध | १९ |
| १२. शिव | २५ |
| १३. सिद्धि | ३१ |
| १४. साध्य | ५४ |
| १५. शुभ | ९४ |
| १६. शुक्ल | १८ |
| १७. रौन्द्र | ३३ |
| १८. वैधृति | २९ |

शूल, गंड, वृद्धि, ध्रुव, व्याघात, हर्षण, वेर, सिद्धि तथा षष्ठ के ३० ध्रुवांक माने

**वार ध्रुवांक**

| | |
|---|---|
| १. सोमवार | ५६ |
| २. मंगलवार | ६३ |
| ३. बुधवार | ७८ |
| ४. गुरुवार | ७१ |
| ५. शुक्रवार | ३० |
| ६. शनिवार | २० |
| ७. रविवार | ४६ |

**संक्रांति ध्रुवांक**

| | |
|---|---|
| १. मेष | ४० |
| २. वृष | ८७ |
| ३. मिथुन | ६९ |
| ४. कर्क | १०८ |
| ५. सिंह | १२८ |
| ६. कन्या | १०५ |
| ७. तुला | १४३ |
| ८. वृश्चिक | १४७ |
| ९. धनु | १४७ |
| १०. मकर | २२ |
| ११. कुम्भ | १९० |
| १२. मीन | १८० |

**नक्षत्र ध्रुवांक**

| | |
|---|---|
| १. अश्विनी | १० |
| २. भरणी | १० |
| ३. कृतिका | ९६ |
| ४. रोहिणी | ५६ |
| ५. मृगशिरा | २० |
| ६. आर्द्रा | ८६ |
| ७. पुनर्वसु | २१ |
| ८. पुष्य | ६४ |
| ९. अश्लेषा | १३५ |
| १०. मघा | १५० |
| ११. पू.फा. | २२० |
| १२. उ.फा. | ७२ |
| १३. हस्त | ३३४ |
| १४. चित्रा | २१ |
| १५. स्वाती | २१० |
| १६. विशाखा | ३२० |
| १७. अनुराधा | ४९३ |
| १८. ज्येष्ठा | ५५९ |
| १९. मूल | ५५२ |
| २०. पूर्वाषाढ़ा | १४२ |
| २१. उत्तराषाढ़ा | ४२० |
| २२. श्रवण | ५५० |
| २३. धनिष्ठा | ७३६ |
| २४. शतभिषा | ५७६ |
| २५. पूर्वा भाद्रपद | २७५ |
| १६. उत्तरा भाद्रपद | १२६ |
| २७. रेवती | २५६ |

विधि जिस वस्तु की तेजी-मंदी जाननी हो तो उस दिन के ध्रुवांक लेवें। उदाहरण के तौर पर स्वर्ण की तेजी किसी दिन देखनी हो तो स्वर्ण के ध्रुवांक, उस दिन की तिथि, वार, सूर्य संक्रांति, नक्षत्र व योग के ध्रुवांक लेकर ३ से भाग देवें। ० शेष पर तेजी, १ शेष पर मंदी, २ शेष पर स्थिरता अर्थात न तेजी न मंदी।

# सामूहिक व्यापार भविष्य संवत् २०६३ वि.


## लेखक - विश्वबन्धु शर्मा सुपुत्र श्री ओंकार प्रसाद ''दैवज्ञ''

M.Com., LLB, वास्तु विशेषज्ञ, व्यापार सलाहकार विशेषज्ञ, 21/22, ब्रह्मनान, पो.-हापुड़-245101 (उ.प्र.) फोन:- ०१२२-२३१२२३८, मोबाइल- ०९८३७२७९८२३ ९३१९२६२६८३, ०९४१२५७३८९५


संवत् २०६३ वि. में राजा गुरुदेव बने हैं। मंत्रीपद पर भी गुरुदेव ही आसीन हैं। सस्येश सूर्यदेव हैं। धान्येश शुक्रदेव हैं। रसेश भौमदेव हैं। नीरसेश सूर्यदेव हैं। फलेश बुधदेव हैं। धनेश शनिदेव रहेंगे तथा दुर्गेश बुधदेव हैं। विकार नाम सम्वत् है। इस वर्ष में गुरुदेव ही राजा हैं और मंत्री भी गुरुदेव के आसीन होने से प्रजा के लिए उत्तम वर्ष रहेगा। शासन द्वारा प्रजा के हित में महत्वपूर्ण निर्णय लिये जाऐंगे। साथ ही मेघेश भी होने से वर्षा की प्रचुरता होगी। कुल दस अधिकारियों में से तीन पर गुरुदेव आसीन होंगे। जो कि शुभ हैं। लेकिन रोहिणी निवास पर्वत पर तथा समय निवास कुम्हार के घर होने से वर्षा का अभाव भी संभव होगा। गेहूं, जौ का स्टॉक फसल पर लाभ देगा। गुड़, खाण्ड का स्टॉक भी लाभकारी होगा। सस्येश रविदेव हैं जो कि गुरुदेव के मित्र हैं। फसलें उत्तम होंगी। धान्येश शुक्र होने से धान्यों का संचय लाभकारी होगा। फलेश बुध फलों का हानि कारक है। धान्यों का निर्यात पड़ोसी देशों को होने से गेहूं, जौ, चावल का महंगा होना संभव होगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष**-चैत्र माह के शुक्ल पक्ष से यह वर्ष ता. ३० मार्च सन् २००६ से प्रारंभ हो रहा है। माह में तीन गुरुवार हैं। वर्ष के प्रारंभिक दिन गुरुवार होने से राज गुरु हैं। इस पक्ष में पीले रंग की वस्तुएं नरमी पर जाऐंगी। इस वर्ष में गुरुदेव तुला राशि पर भ्रमणशील रहेंगे। सफेद रंग की वस्तुओं, पीले व चित्र-विचित्र वस्तुओं के भावों में मंदी कारक होंगे। पक्ष के प्रारंभ में बदी तीज शनिवार को चतुर्थी तिथि का क्षय होगा। यह क्षय मंदी को बल देगा लेकिन बाद ता. ७ अप्रेल को तिथि वृद्धि भयंकर तेजी कारक है। चैत्र बदी दोज को रेवती नक्षत्र में सूर्यदेव का संचरण होगा जो सरसों, तिल, तेल, सोयाबीन, अलसी, मूंगफली के भावों में तेजी कारक होगा। तिलहनों में तेजी का रुख पन्द्रह दिवसीय बनेगा। ता. ३ अप्रेल को मिथुन में मंगल का प्रवेश जोरदार चाल अवश्य देगा। यहां पर मटर, कालीमिर्च, काजू, हरे उड़द, मूंग, धनियां, सौंफ के भावों में तेजी की चाल चलने की धारणा है लेकिन जिन वस्तुओं में ता. ३ से ४ अप्रेल भाव मंदे रहें उनमें मंदी की ही चाल चलेगी। वायदा बाजारों में ता. १ अप्रेल से सोयाबीन तेल, सरसों, अलसी, अरण्डी आदि में जोरदार तेजी की चाल निकलेगी। और ता. ३ अप्रैल को दोपहर बाद से उड़द, मूंग, धनीयां, पीपरमेन्ट, कालीमिर्च के वायदा मार्केटों में खास चाल चलेगी। गुरु-मंगल का नवपंचम योग लाल मिर्च, मसूर, केसर, लाल वस्त्र, छुआरा, सिन्दूर आदि में नरमी का रुख करेगा। धान्यों के भावों में समता का रुख रहेगा। ता. ११ अप्रैल सन् २००६ को बुधदेव के मीन राशि में प्रवेश के असर से जोरदार व तूफानी चाल ता. १२ अप्रैल से प्रारंभ होगी और पन्द्रह दिनों में रुई, कपास, सूत, अलसी, लौंग, मेंथी के भावों में तेजी होगी।

**बैशाख**-इस माह में पांच शुक्रवार व पांच ही शनिवार हैं। मास के प्रारंभ में मेष संक्रांति प्रथम दिन ही लग रही है। यह संक्रांति प्रात:काल ता. १४ अप्रैल को लगने से तेजी की सूचक है। लेकिन गुरु से समसप्तम योग व शनि से चतुष्टक योग के प्रभाव से मंदी व तेजी कारक क्रमश: बनती है। माह में लोहा, फौलाद, मशीनरी, सोना, गेहूं, जौ, मसूर, तांबा, क्रूड आयल, लालमिर्च व लाल रंग की सर्व वस्तुओं में तेजी का ट्रेन्ड देखने में आयेगा। जिन वस्तुओं में प्रथम दो दिन मार्केट मंदा रहे उनमें मंदी का ही रुख जानना। आगे ता. २६ अप्रैल को चतुर्दशी तिथि का क्षय होना विशेष मंदी कारक होगा। जो वस्तुएं तेज में चली आ रही हों उनमें मंदी का रुख बनेगा। वायदा वस्तुएं क्रूड आयल, पीपरमेन्ट, सोना-चांदी, ग्वार, सोयाबीन व तेल वायदा के साथ सरसों व शेयर बाजारों में विशेष पलट देखने में आयेगी। वायदा वस्तुओं के भावों में तूफानी चाल चलेगी। यहां पर दोतरफा गली लगानी लाभप्रद होंगी। मीन राशि पर शुक्रदेव का संचरण होने से रुई, कपास के भावों में तेजी का रुख बनेगा। धान, गेहूं, जौ के भावों में मंदी का रुख बनेगा। माह में विशेष चाल पीपरमेन्ट, क्रूड आयल, चांदी, ग्वार, रिलायंस शेयर, निफ्टी सेंसेक्स में बनेगी। धारणा जोरदार तेजी की है। अत: अगर ता. २८ को जिन वस्तुओं में मंदी चल रही होगी। उनमें जोरदार व तूफानी तेजी की चाल बनेगी। खरीदकर लाभ कमाया जा सकता है। माह में सूर्यदेव ता. १४ अप्रैल से १७ अप्रैल तक वर्गोत्तमकारी होने से लाल रंग की वस्तुऐं विशेष चाल पकड़ेंगी। सोयाबीन, तेल, राजमा तथा क्रूड आयल विशेष चाल पकड़ेंगे। शुक्ला नवमी की रात्रि में बुधास्त का प्रभाव गुड़, रुई, सोना, चांदी, गेहूं, चना, मटर, कपास के भावों में जोरदार तेजी करेगा। लेकिन जिस वस्तु में ८ मई को ता. ६ के बने, नीचे भाव टूटेंगे उसमें मंदी का ट्रेंड ही जानना। बुधदेव १ मई से ५ मई तक वर्गोत्तम में रहेंगे। हरे रंग के पदार्थ विशेष रूप से जोरदार तेजी या मंदी पकड़ेंगे। गेहूं, रुई के अलावा सिल्कीय कपड़े, टेक्सटाईल, शक्कर, तांबा में भी उक्त तथ्य विचारणीय हैं।

**ज्येष्ठ मास**-माह में पांच रविवार होने से तेजी की सूचना मिलती है। माह में प्रथम दिन ही वृष संक्रांति रात्रि में लगेगी जो विशेष तेजी की द्योतक है। धान्यों के भावों में विशेष तेजी होगी। सरसों, तेल, घी, तिल, कोदों व फसल की वस्तुओं का स्टॉक करना लाभप्रद होगा। गेहूं, चना, मसूर, मजीठ, चीनी, गुड़, शक्कर व किराना की वस्तु, जीरा, धनियां लौंग, कालीमिर्च, मसालों के भावों में तेजी होगी। शेयर मार्केटों में मंदी का रुख रहेगा। इलायची, काजू, कपूर, धातु पदार्थ सोना, चांदी, तांबा, बिनौला के भावों में तेजी का विशेष विचार है। साथ ही वायदा मार्केटों में नीचे स्तर पर खरीदारी करना लाभ देगा। गेहूं, चना, चीनी, गुड़, सोना, चांदी के वायदा मार्केटों में विशेष तेजी की संभावना है। कर्के भौम ता. २७ मई को परिभ्रमणशील होंगे। गन्ना, गुड़, खांड, धान, चावल, रुई, कपास, सूत, टेक्सटाईल वस्त्रों के भावों में ४० से ४८ दिन में विशेष तेजीकारक होंगे। नमक, फिटकरी, अम्लीय पदार्थ, क्षार पदार्थ, सज्जी के भावों के साथ पानी से उत्पन्न वस्तुओं के भावों में मंदी का रुख रहने की धारणा है। ता. २९ मई को बुधोदय होगा जो चालू वायदा मार्केटों के रुख में जोरदार तेजी करेगा। और जिन वस्तुओं में जोरदार तेजी आ लेगी उनमें जोरदार मंदी का भी ट्रेंड बनेगा। ता. ३१ मई की प्रात: मिथुने बुध का प्रभाव जोरदार नरमी का होगा। जीरा, जायफल, सौंफ, अजवायन, रुई, कपास, ग्वार, मक्का के भावों में घट-बढ़ के साथ मंदी का रुख बनेगा। सुदी पक्ष में चन्द्रदर्शन प्रतिपदा के होने से दो दिन भाव तेज रहें, उनमें तेजी ही बनेगी। जो १४ दिन की कम से कम होगी। माह में ता. १५ मई को प्रात: चांदी, गुड़, सरसों, सोयाबीन में तेजी लगाना, ता. २४ मई को चांदी, गुड़, रुई, सूत, लाल रंग की वस्तुओं के वायदा मार्केटों में दोतरफा गली लगानी लाभप्रद होंगी। ता. २९ मई की शाम को गुड़, रुई, चांदी, गेहूं, चना के भावों में दोतरफा गली लगानी चाहिए। गेहूं, चना, जौ, मटर का स्टॉक लाभप्रद होगा।

**आषाढ़**-माह में पांच सोमवार मंदी कारक व पांच मंगलवार तेजी कारक हैं। ता. १५ जून को मिथुन संक्रांति ९ घटी १८ पल पर परिभ्रमणशील होने से तूफानी तेजी की चाल देगी। रुई, कपास, चन्दन, कन्द-मूल-फल, ग्वार, ज्वार, मक्का में तेजी का रुख बनेगा। घी, शेयर, कागज, सौंफ, जीरा, धनियां, जायफल, अजवायन में तेजी जोरदार होगी। तेल, जौ, पीले रंग की वस्तुएं तेज होंगी। धान्यों में मंदी होगी। आषाढ़ बदी सप्तमी की रात्रि में, वृष राशि में शुक्रदेव के प्रवेश करने से सफेद रंग की वस्तुओं में मंदी होगी। रुई, कपास, सूत, जूट, पाट, बारदाना, सन, हैशियन, पीपरमेन्ट के वायदा मार्केट में घटबढ़ के साथ मंदी होगी। यह मंदी जोरदार बन सकती है। **नोट**-अगर १५ जून से दो दिन में मार्केट विपरीत चले तब विपरीत ही चाल एक माह तक चलती रहेगी। माह के सुदी पक्ष में त्रयोदशी रविवार की रात्रि में बुधास्त से हाजिर व वायदा मार्केटों में तूफानी तेजी कारक चांदी, सोना, गुड़, चना, गेहूं, रुई, जूट आदि के मार्केटों में करेगा। यहां पर वायदा बाजारों में तेजी अवश्य लगानी चाहिए। मेंथा मार्केट में तूफानी तेजी एक सप्ताह की चलेगी। अगर यहां पर ता. १० जुलाई को ८ के बने नीचे भाव से जिस वस्तु में भाव टूटे उसी में भयानक मंदी की चाल समझना।

**श्रावण**-मास में पांच बुधवारों का होना घटबढ़ की प्रधानता करते हैं। चूकिं प्रतिपदा तिथि का क्षय मंगलवार को ही हो चुका है। अत: तेजी का पुट लगेगा। बदी दोज सिंहे भौम का प्रभाव सोना, तांबा, लाल रंग के द्रव्य, गुड़, खाण्ड, सौंठ, अदरक, केसर, आलू बुखारा, लालमिर्च के भावों में जोरदार तेजी होगी। वायदा वस्तुओं में ता. १२ से चालू चाल १४ जुलाई तक तूफानी होगी। ता. १६ जुलाई को कर्क संक्रांति के प्रभाव से चालू चाल ता. २७ जुलाई तक सम्पन्न होगी। क्रूड



में मार्केट टूट जायें तब मंदी का ट्रेंड बनाकर ता. २९ सितम्बर तक

अलसी, मूंगफली, सुपारी तेज हों तब तेजी २८ दिन की बनेगी। विपरीत

प्रारंभ होगी और पन्द्रह दिनों में रुई, कपास, सूत, अलसी, लौंग, मैथी के भावों में तेजी होगी।

**बैशाख**-इस माह में पांच शुक्रवार व पांच ही शनिवार हैं। मास

भौम ता. २७ मई को परिभ्रमणशील होंगे। गन्ना, गुड़, खांड, धान, चावल, रुई, कपास, सूत, टेक्सटाईल वस्त्रों के भावों में ४० से ४८ दिन

चालू चाल १४ जुलाई तक तूफानी होगी। ता. १६ जुलाई को कर्क संक्रांति के प्रभाव से चालू चाल ता. २७ जुलाई तक सम्पन्न होगी। क्रूड



आयल, शेयर्स, मद्य, घी, कांच का सामान में नरमी का रुख रहेगा। वायदा में ग्वार, चना, उड़द, अरहर, गुड़, सरसों, सोया तेल के भावों में अचानक तेजी आरंभ होकर पांच ही दिन में समाप्त होगी। अगर ता. १७ जुलाई को ता. १५ के बने नीचे भाव से मार्केट टूटेगा तो मंदी का ही ट्रेंड बनेगा। श्रावण बदी दसमी को शनिदेव का अस्त होना रुई, कपास, गेहूं, चना, जौ, मटर के भावों में श्रेष्ठ तेजी का योग बनायेगा। सुदी में बुधोदय पूर्व दिशा में होना (द्वितीया को) चलती तेजी में ब्रेक लगायेगा। चन्द्रदर्शन बुधवारी प्रतिपदा को होना जोरदार मंदी कारक होगा। शुक्रदेव का कर्क राशि में संचार विशेष रूप से धान्यादि के वायदा व हाजिर बाजारों में विशेष तेजी करेगा। माह में ता. १२ जुलाई की प्रातः व शाम ता. २० जुलाई की शाम को तथा ता. २७ जुलाई की दोपहर १२ बजे लगभग दोतरफा तेजी-मंदी लगानी लाभप्रद होंगी।

**भाद्रपद**-माह में पांच गुरुवारों का फल व्यापारिक वस्तुओं के भावों में मंदी की सूचक हैं। माह के बदी पक्ष में प्रतिपदा को पुष्य नक्षत्र में शुक्रदेव की एन्ट्री गुड़, कपूर, पारा, हींग, लाख के भावों में दो सप्ताह की मंदी करेंगे। बदी अष्टमी बुधवार को रात्रि में सिंह संक्रांति के प्रभाव से जोरदार चाल सोना, गुड़, चना, अदरक, सौंठ, केसर, व लाल रंग की वस्तुओं के भावों में तेजी होगी। धान्यों के भावों में मंदी होगी। इस माह में एक विशेष योग यह है कि बदी एकादशी को बुधास्त के प्रभाव से तेजी की तूफानी चाल गुड़, चीनी, चावल, सोना, चांदी, तांबा, रुई, कपास, सूत, जूट, पाट, बारदाना, मेंथा आदि के भावों में चलेगी। **विशेष नोट** है कि जिस वस्तु में बदी एकादशी से २ दिन में भाव मंदी में रहें उनमें मंदी ही सुदी त्रयोदशी तक लम्बी लाईन में परिवर्तित हो जायेगी। सुदी दोज शुक्रवार को शनिदेव का उदय लोहा, कोयला, उड़द, कालीमिर्च, लौंग, चाय, नीलम, नील, तेल, सोयाबीन व काले रंग के पदार्थों के भावों में मंदी कारक होंगे। तथापि जिस वस्तु में अगामी तीन दिन तेजी के रह जायें तब उन वस्तुओं में तेजी ही जारी रहेगी। सुदी में दोज को चन्द्रदर्शन मंदी को बल देगा। इस माह में सुदी दोज, सुदी चतुर्थी व सुदी त्रयोदशी को मंदी लगानी लाभप्रद होंगी।

**आश्विन**-माह में पांच शुक्रवार व पांच ही शनिवारों का प्रभाव मंदी कारक है और यदाकदा तेजी की स्थिति भी बनेगी। यद्यपि प्रथम पक्ष में बदी पंचमी तिथि का क्षय होना जोरदार मंदी की द्योतक है। लेकिन बाद भाव तेजी पकड़ सकते हैं। बदी दोज को शाम कन्या राशि पर बुध के प्रवेश से हरे रंग की वस्तुओं में मंदी कारक होगा। शनि-बुध का द्विर्द्वादश योग मंदी और राहू से सम सप्तम योग तेजी कारक भी है। **नोट**-अगर ता. ११ सितम्बर को ता. ९ के बने नीचे भाव से मार्केट टूटेगा तब उसी वस्तु में मंदी ता. १२ तक चलेगी। बाद ता. १३ सितम्बर को १२ के बने नीचे भाव से टूटने की स्थिति में बेचकर चलें और ता. २२ तक लाभ उठा लेवें। आगे ता. १७ सितम्बर की रात्रि में सूर्यदेव के कन्या राशि में प्रवेश से गेहूं, जौ, चना, मटर, ग्वार, मूंग, चावल, कत्था, धनियां, पन्ना, मेंहदी, पिस्ता के भावों में तेजी चलने की धारणा है। यह तेजी कम से कम पन्द्रह दिन की होगी। **विशेष**-अगर ता. ९ सितम्बर से १७ सितम्बर के बीच बने लोएस्ट भाव से ता. १८ सितम्बर को या बाद में मार्केट टूट जायें तब मंदी का ट्रेंड बनाकर ता. २९ सितम्बर तक व्यापार करना चाहिए। सुदी पक्ष में दोज का चन्द्रदर्शन जोरदार तेजी सूचक है। माह में विशेष रूप से ता. १२ सितम्बर को तेजी लगाना।

**कार्तिक**-माह में पांच रविवारों की स्थिति व्यापारिक वस्तुओं में उठापटक के साथ तेजी की रहने की धारणा है। बदी अष्टमी शनिवार को शाम को तुला राशि पर मंगल का प्रवेश होगा। यह प्रवेश हल्दी, मूंग, धनियां, पीपरमेन्ट (मेंथा), चना दाल के भावों में विशेष तेजी कारक होगा। हल्दी का स्टॉक भी नीचे भाव मिलने पर करना लाभ देगा। सरसों, सोयाबीन, अलसी, अरण्डी, मूंगफली के भावों में मंदी विशेष संभव है। बदी एकादशी मंगलवारी तुला संक्रांति का असर भी विशेष तेजी कारक होगा। रेशमी वस्त्र, रेशम, रुई, कपास, सूत, अरहर, चावल, साबूदाना, गोला, पोस्तादाना के भावों में तेजी होगी। सुदी प्रतिपदा को वृश्चिक राशि में बुधदेव का प्रवेश रात्रि में होगा। यह प्रवेश बुध के अधिकार की वस्तुओं और अन्य वस्तुओं में भी प्रातः तेजी का रुख रहने की धारणा है। बुध- शनि का वृश्चिक और कर्क राशि में नव पंचम योग भी तेजी को बल देने वाला है। ता. २४ अक्टूबर को स्वाती नक्षत्र पर सूर्यदेव का प्रवेश होना चौदह दिन के अंतर्गत् सभी धातु पदार्थ, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, गुड़, शक्कर, चीनी, तेल, सोयाबीन, सरसों, हींग, कपूर, गुग्गल, हल्दी, रुई, सन, जूट में तेजी का रुख बनेगा। क्रूड आयल में ता. २५ से तेजी ३ दिन की चलेगी। लेकिन अगर ता. २५ को मंदी रहेगी तो मंदी ही जानना। गुरुदेव के कार्तिक सुदी पंचमी को वृश्चिक राशि में प्रवेश से लालमिर्च, छुहारा, नमक, नागकेसर, नील, बादाम गिरी, मुनक्का, गुड़, खाण्ड, शक्कर, औषधीय पदार्थ, मसूर दाल आदि के भावों में विशेष मंदी का दौर चलेगा। सुदी एकादशी गुरुवार को रात्रि में बुधास्त का होना रुई, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, गेहूं, चना के भावों में तेजी कारक होगा। यह तेजी एक पखवाड़े की होगी। यहां पर जिस वस्तु में सुदी एकादशी से दो दिन में मंदी रहे, उसी में मंदी का ट्रेंड पन्द्रह दिन रहने की धारणा है।

**मार्गशीर्ष**-महीना पांच सोमवारों से युक्त होने से व्यापारिक वस्तुएं मंदी की ओर अग्रसर होंगी। प्रथम दिन विशाखा में सूर्य का प्रभाव कत्था, नारियल, सोयाबीन, सरसों, मूंगफली, अलसी, अरण्ड, घी, जूट, पाट, बारदाना के भावों में मंदी कारक होगा। बदी पंचमी को गुरुदेव का अस्त होना जोरदार मंदी का रुख बनायेगा। रुई, कपास, सूत के भावों में विशेष मंदी का रुख रहेगा जो कि कम से कम तीन सप्ताह तक चलेगा। आगे वृश्चिके शुक्र का प्रभाव दृष्टिगोचर होगा जो ता. १२ नवम्बर बदी सप्तमी रविवार की शाम को प्रविष्ट से जोरदार नरमी सोना, चांदी, गुड़, खाण्ड, शक्कर, रुई, कपास, खल, बिनौला, चना, गेहूं, ग्वार, उड़द के भावों में चलेगी। अरहर के भावों में भी धीरे-धीरे टूट दीख पड़ेगी। और ता. १५ नवम्बर को बुधोदय के बाद विशेष रूप से मंदी का दौर आरंभ होगा। बदी एकादशी को वृश्चिक राशि में सूर्य के संचरण के प्रभाव से सोया तेल, सरसों आदि तिलहनों के भावों में मंदी का रुख बनेगा। धान्यों में विशेष मंदी होगी। अगर बदी एकादशी से २ दिन में गुड़, शक्कर, खाण्ड, केमीकल पदार्थ, लोहा, चर्म, लाख, ऊन, अलसी, मूंगफली, सुपारी तेज हों तब तेजी २८ दिन की बनेगी। विपरीत में विपरीत चाल जानना। सुदी सप्तमी को वृश्चिक राशि में मंगलदेव का संचरण विशेष रूप से लाल रंग की वस्तुओं, गुड़, मद्य, खाण्ड, केशर, छुहारा, लालमिर्च, कुमकुम, जीरा, धनियां में तेजी होगी। अगर ता. २७ नवम्बर को ता. २६ के या २५ के बने नीचे भाव से किसी उपरोक्त वस्तु में भाव टूटें तब मंदी ही चलेगी। वायदा वस्तुओं में ता. १० नवम्बर व १५ नवम्बर को मंदी लगानी लाभ देगी। ता. २७ नवम्बर १२ बजकर ३७ मिनट पर दोतरफा गली लगानी चाहिए।

**पौष**-माह में पांच भौमवार व पांच ही बुधवार तेजी सूचक हैं। बदी दोज बुधवार को धनु में शुक्र तथा शनि वक्री हो रहे हैं। यह स्थिति दोनों ही जगहों पर विपरीत फलदायक हैं। यहां पर धनुष्याम् शुक्र रुई की फसल को नष्ट करने वाला होगा। अतः मंदी के बाद तेजी का ट्रेंड रुई, सूत, कपास में बनेगा। सभी प्रकार के धान्य तेज होंगे। गेहूं, घी, शाल, तेल के भाव एक माह बाद भड़केंगे। शनि वक्री-वायदा वस्तुओं में विशेष रूप से ग्वार, सोयाबीन, तेल, लोहा, स्टील, मशीनरी शेयर, उड़द, मालकंगुनी के भावों में जोरदार चाल देगा। यहां पर ता. ५ व ६ के बने हाइएस्ट भाव से मार्केट बढ़ जाएं तब तेजी की धारणा बनाकर ता. १५ दिसम्बर तक व्यापार करें। ता. १६ दिसम्बर की रात्रि व १७ की प्रातः से पूर्व धनु संक्रांति के प्रभाव से जोरदार चाल शेयर, आलू, हल्दी, पीले वस्त्र, बादाम, मुनक्का, किशमिश के भावों में एक माह में ही विशेष तेजी होगी। वायदा वस्तुओं में एक खास एटमबम चांस है कि बदी नवमी गुरुवार के शाम को रुई, बिनौला, कपास, गुड़, चीनी, ग्वार, चना, चांदी, सोना के मार्केटों में मंदी लगानी लाभ देगी। अगर ता. १८ दिसम्बर को मार्केट तेज रहे तब अगले दिन की तेजी लगा देनी चाहिए। सुदी दोज को चन्द्रदर्शन का होना मंदी का द्योतक है। सुदी दशमी को प्रातः पूर्वाषाढ़ में सूर्यदेव के प्रवेश से १२ दिन में गुड़, खाण्ड, हल्दी में अच्छी मंदी करेंगे। माह में ता. ६ दिसम्बर की शाम को दोतरफा गली लगाना। ता. ८ दिसम्बर से चांदी, सोना में विशेष रूप से चाल पलटने की धारणा है। ता. १४ की शाम व ८ को २ बजकर ४८ मिनट पर दोतरफा गली लगानी लाभप्रद होगी।

**माघ**-माह में पांच गुरुवार व पांच ही शुक्रवार हैं। दोनों ग्रह यद्यपि मंदी के द्योतक हैं। तथापि परस्पर विरोध की प्रवृति के कारण मंदी में तेजी के चांस भी संभव होंगे। माह के प्रारंभ में बदी पंचमी को धनु राशि में मंगलदेव का संचरण होगा। यह संचरण सोना, हल्दी, पीत वस्त्र, बादाम, केसर, अरहर, दाल, मूंग, दाल चना व पीले रंग के पदार्थों के भावों में तेजी का उछाला लायेगा। मंगल की शनि से नवपंचम स्थिति का होना काली वस्तुओं के भावों में विशेष मंदी का बिगुल बजायेगा। बदी अष्टमी की रात्रि में मकरे बुध का प्रभाव समता कारक होगा। मकर संक्रांति शाम को लगेगी। जो सोना, चांदी, तांबा, कोयला, शेयर्स मार्केट, लोहा व लोहे के शेयर, जस्ता, टीन, रांग, सरसों, दालचीनी, लौंग, कालीमिर्च, पीपर, काला नमक, मुनक्का, किशमिश में एक माह के अंतर्गत तेजी का उछाला आने का चांस है। यहां पर विशेष धारणा है कि जिन वस्तुओं के भावों में ता. १० से १५ जनवरी के बीच बने लोएस्ट

भाव से ता. १६ को या बाद में मार्केट टूटे तक मंदी का चांस ही ता. २ फरवरी तक चलेगा। विपरीत भाव क्रॉस होने पर तेजी ही जानना। सुदी पक्ष में दोज तिथि का क्षय तेजी कारक है। सुदी पंचमी भौमवार ता. २३ जनवरी को प्रात:काल शुक्रदेव के कुंभ राशि पर प्रवेश के प्रभाव से लोहा, शेयर्स, कालीमिर्च, जीरा, लौंग, पीपर, दाख, दालचीनी, चांदी, रुई, सूत, कपास, खल, बिनौला, ग्वार, ज्वार, चना के भावों में मंदी जोरदार होगी। ता. २६ को बुधोदय होने के बाद जो वस्तुएं मंदी चल रही होंगी उनमें मंदी का झटका लगकर जोरदार पलट होगी। विशेष रूप से वायदा मार्केटों में ता.२७ जनवरी को ता. २६ के बने नीचे भाव से मार्केट के टूटने पर और बन्द होने पर मंदी एक सप्ताह लगभग की बनेगी। किन्तु ऊंचे बने भाव से बढ़ने पर तेजी ही चलेगी। माह में ता. १५ जनवरी, ता. २० जनवरी की प्रात: व ता. २६ की शाम को दोतरफा गली लगानी चाहिए। ता. ११ से १८ जनवरी सूर्य वर्गोत्तम सोयाबीन, सरसों, अरण्डी, मेंथा में तेजी देगा।

**फाल्गुन**-माह में पांच शनिवार व्यापारिक वस्तुओं में तेजी कारक समय औसत रहेगा। व्यपारिक दृष्टि से ता. ६ फरवरी मंगलवार को बदी चौथ के दिन धनिष्ठा में सूर्य २३ घटी पर प्रवेश करेंगे। मूंग, मोठ, मसूर, उड़द, नील, नीलम, नीला थोथा के भावों में मंदी होकर तेजी का रुख आगामी चौदह दिन कायम रहेगा। ता. १२ फरवरी की रात्रि में ५८ घटी पर कुंभ संक्रांति प्रवेश जोरदार मंदी का द्योतक है। लेकिन राहु की स्थिति होने से तेजी का प्रभाव भी पड़ सकता है। मंगल शनि का षडाष्टक योग व सूर्य-शनि का भी षडाष्टक योग से काली व लाल रंग की वस्तुऐं तेज होंगी। विद्युत उपकरण, कोयला, तेल, अलसी, काष्ठ, लोहा, फूल, नीलम, अरण्डी, तेल, सरसों, तिल्ली, मूंगफली, कस्तूरी, अमचूर, चिलगोजे की तेजी मार्केट में देखने में आयेगी। गुड़ व लाल वस्तुओं की बहुतायत होने से मंदी होगी। सुदी चतुर्दशी को बुधास्त के प्रभाव से सोना, चांदी, तांबा, पीतल, स्टील, रुई, बिनौला, खल-बिनौला, गेहूं, जौ, चना, मटर, मूंग, मोठ के भावों में तेजी होगी। सरसों, अलसी, अरण्डी में नरमी की चाल पन्द्रह दिन की निकलेगी। ग्वार, उड़द, अरहर, चना, निफ्टी, सोना, चांदी के वायदा मार्केटों में सुदी पूर्णिमा को रुख देखकर दस दिन तक व्यापार करें। ता. १९ फरवरी को चन्द्रदर्शन पूर्वा भाद्रपद नक्षत्र के अधिकार की वस्तुओं में मंदी करेगा। सोना, चांदी, चना, उड़द, घी, रुई, रेशम, पीपलामूल तीन दिन में मंदी में रहेंगे। सुदी पूर्णिमा को चन्द्रग्रहण से कालीमिर्च, लोहा, अयस्क, ऊन, जूट, पाट, बारदाना, खल-बिनौला के भावों में तेजी कारक होगा। शेयर मार्केटों में कल का रुख देखकर व्यापार करें। माह में ता. १२ फरवरी, ता. १६ फरवरी, ता. २३ फरवरी को तेजी-मंदी लगानी लाभप्रद होंगी।

**चैत्र बदी**-चैत्र माह में पांच रविवार व पांच ही सोमवार हैं। इस माह में तेजी की औसत वृद्धि दर्ज होगी। ता. ४ मार्च से ६ मार्च विशेष मंदी होकर ता. ७ मार्च से ९ मार्च विशेष तेजी की चाल चलेगी। बाद ता. १० मार्च से पुन: मार्केट १४ मार्च तक मंदी की ओर चलेंगे। १५ मार्च से १९ तक घटबढ़ के साथ तेजी की चाल सभी वायदा मार्केटों में चलने की धारणा है। बदी प्रतिपदा रविवार को रात्रि में पूर्वा भाद्रपदा में सूर्य तिलहन, सरसों, तिल, तेल, घी, अरण्डी, अलसी में नरमी कारक एक सप्ताह रहेगा। बदी पंचमी को ३० घटी २६ पल पर बुध मार्गी होने से जोरदार घटबढ़ होगी, तेजी-मंदी फलेंगी। बदी दशमी को मीन संक्रांति के प्रभाव से बहुधा वस्तु तेजी में चलेंगी। मछली, सीप, मोती, मोम, सुगन्धित पदार्थ, हीरा, औषधि व औषधीय पदार्थ व रेशम व कढ़ाई की वस्तुओं के भावों के साथ जल से उत्पन्न पदार्थों के भावों में विशेष तेजी होगी। यहां पर वायदा वस्तुओं के भावों में भारी उछाला संभव है। वायदा में सोना, चांदी, तांबा, ग्वार, अरहर, पीपरमेन्ट, क्रूड आयल, खल-बिनौला के भावों में भारी उठापटक अवश्य होगी। ता. ४ मार्च की प्रात:, ता.९ मार्च ३ बजे, ता. १५ मार्च को दोतरफा गली लगाना लाभप्रद होगा।

## अनमोल चांस मंगाईये



## भाग्य, स्वास्थ्य और आपकी हस्त रेखा

चेतन खत्री, वसंत बहार स्टोर्स, बस स्टेशन के पास भुज-कच्छ (गुजरात) फोन-०२८३२-२५५७८८

स्वास्थ्य ही जीवन है, स्वास्थ्य ही धन है, स्वास्थ्य ही वरदान है। व्यक्ति के पास समस्त सुख और ऐश्वर्य है पर अगर वह रोगी है तो उसके लिये यह सब व्यर्थ है। शरीर में जो कुछ खर्च होता है। वह नींद-आराम और भोजन से पुन: प्राप्त होता है। फिर भी अपूर्णता कहीं ना कहीं रह जाती है, जिसके कारण रोग घर कर जाते हैं। आजकल यह हालत है कि जितना भोजन हम करते हैं इसमें एक तिहाई हमारे शरीर का पोषण करता है और दो तिहाई डॉक्टरों, वैद्यो का पोषण करता है।

संसार का प्रत्येक व्यक्ति यह चाहता है कि यह खूब धन कमायें, नौकरी, व्यापार और न जाने वह जीवन में क्या क्या करता है। लेकिन संसार में भाग्य से अधिक और वक्त से पहले कुछ नहीं मिलता। रेखायें बदलती रहती हैं और यह बदलाव व्यक्ति के खुद अपने नेगेटिव या पोजिटिव विचारों से होता है।

**स्वास्थ्य रेखा**-इस रेखा का दोहरा होना, कब्ज और आंतों की खराबी का संकेत है। हृदय रेखा और मस्तक रेखा के बीच संकरी घाटी का रूप ले तो समझना चाहिये कि दमा दम से ही निकलेगा। कई व्यक्तियों के हाथ में स्वास्थ्य रेखा का अभाव दिखाई देता है यह शुभ चिन्ह है। वह व्यक्ति स्वस्थ एवं आकर्षक जिन्दगी जीने वाले होते हैं। लहरेदार स्वास्थ्य रेखा व्यक्ति के पेट सम्बन्धी बीमारियों को स्पष्ट करती हैं, मस्तिष्क रेखा में अगर द्विप हो मस्तक संबंधी रोग का संकेत है। स्वास्थ्य रेखा गहरी होने से पाचन क्रिया और लीवर ठीक रहता है। आयुष्य रेखा, मस्तक रेखा और हृदय रेखा तीनों की लंबाई आपस में बराबर है तो किसी भयंकर बीमारी के आने का कोई अंदेशा नहीं, स्वास्थ्य रेखा बुध से आकर गोलाई लेते हुए चंद्रमा के पर्वत तक जाये तो वह व्यक्ति चिंता में डूबा रहता है।

**भाग्य रेखा**-जिस जातक के हाथ में भाग्य रेखा ना हो और गुरु पर्वत पर स्पष्ट एक रेखा खड़ी हो तो यह रेखा भाग्य रेखा जैसा ही फल देती है। इसे महत्त्वाकांक्षा रेखा के नाम से जाना जाता है और यह रेखा व्यक्ति को वर्ष ३६ के बाद श्रेष्ठ फल देती है। भाग्य रेखा अगर शनि की उंगली पर चढ़ती हो तो वह जातक अधिक प्रोग्रेस के बाद जीवन में एक बार निष्फलता का सामना करता है। भाग्य रेखा पतली और गहराई वाली होनी चाहिये। अन्यथा मोटी, भाग्य रेखा शुभ फल देने में असमर्थ रहती है। स्त्री जातक की भाग्य रेखा चंद्र के पर्वत से निकलती हो तो शादी के बाद ससुराल पक्ष का भाग्योदय होता है। जीवन रेखा से निकलने वाली भाग्यरेखा वाले जातक का भाग्योदय स्व प्रयत्नों से होता है, ऐसे जातक को किसी और स्वजन का सहयोग प्राप्त नहीं होता है। हथेली में जहां भाग्य रेखा डबल होती है वह गोल्डन पीरियड होता है। अगर भाग्य रेखा के साथ दो अन्य रेखा सहयोगी रेखा के रूप में हों तो ऐसे जातक के कमाने के स्त्रोत एक से अनेक होते हैं। मणिबंध से निकलकर भाग्य रेखा अगर मस्तक रेखा तक आकर रुक जायें तो ऐसे जातक को वर्ष २३ में परिवार की जिम्मेदारियां आ पड़ती हैं। पुरुष जातक की भाग्य रेखा चंद्र पर्वत से निकलती हो तो ऐसे जातक सर्विस करते हैं। या फिर अपने बिजनेस में सहयोगी पार्टनर से व्यापार करते हैं। मणिबंध से निकलती भाग्य रेखा में मत्स का चिन्ह हो तो यह शुभ चिन्ह है। यह जातक सुख पूर्वक जीवन व्यतीत करता है और उसका भाग्योदय जल-स्थल या प्रवाही चीजों के व्यापार से होता है। जंजीरनुमां भाग्य रेखा या भाग्य रेखा में यव होना शुभफल नहीं देता। जिस वर्ष पीरियड में यह अशुभ चिन्ह हो तो जातक को ओवर रिस्क वाले काम नहीं करने चाहिये। भाग्य रेखा का हल्का झुकाव बुध पर्वत की तरफ हो तो ऐसे जातक चालाकी और चतुराई से भाग्योदय करते हैं। अगर यह झुकाव गुरु पर्वत की तरफ हों तो सामाजिक कामों के साथ-साथ प्रगति और उन्नति होती है।

यदि भाग्य रेखा सीधी है और चंद्र पर्वत से कोई रेखा निकलकर इसमें मिले तो इसका अर्थ यह है कि किसी अन्य व्यक्ति के सहयोग से भविष्य बनेगा। यदि भाग्य रेखा को हृदय रेखा की कोई शाखा रोकती हों तो ऐसे जातक की प्रगति सफलता को कोई प्रेम संबंध के कारण रुकती है। शुक्र पर्वत से कोई रेखा निकलकर अगर भाग्य रेखा से मिले तो ऐसे जातक प्रेम भावना में ज्यादा खिंचाव रखते हैं। लहरेदार भाग्य रेखा वाले जातक जीवन में कई बार मार्ग बदलते रहते हैं। भाग्य रेखा जीवन रेखा के अंदर से निकलती है तो यह भौतिक सुख का चिन्ह है। भाग्य रेखा, मस्तक रेखा और स्वास्थ्य रेखा से अगर त्रिभुज बनता है तो यह गूढ़ रहस्य जानने वाला जातक होता है।

व्यक्ति चिंता में डूबा रहता है।

भाग्य रेखा-जिस जातक के हाथ में भाग्य रेखा न हो और गुरु पर्वत पर स्पष्ट एक रेखा खड़ी हो तो यह रेखा भाग्य रेखा जैसा ही फल देती है। इसे महत्वाकांक्षा रेखा के नाम से जाना जाता है और यह रेखा व्यक्ति

से मिल तो ऐसे जातक प्रेम भावना में ज्यादा खिंचाव रखते हैं। लहरदार भाग्य रेखा वाले जातक जीवन में कई बार मार्ग बदलते रहते हैं। भाग्य रेखा जीवन रेखा के अंदर से निकलती है तो यह भौतिक सुख का चिन्ह है। भाग्य रेखा, मस्तक रेखा और स्वास्थ्य रेखा से अगर त्रिभुज बनता है तो यह गूढ़ रहस्य जानने वाला जातक होता है।



# सन् २००६ ई. में शेयर मार्केट की तेजी-मंदी

लेखक-प्रवीन कुमार जैन ज्योतिष भवन, सी-३६७, कैलाश विहार योजना सं.१ कल्याणपुर, कानपुर-२०८०१७ फोन नं. ०५१२-२५७५००४ मो. ९३३६३४२४८५

शेयर बाजार का सैंसेक्स तीस स्क्रिप्स रिलायंस, इन्फोसिस टेक्नोलोजी, आई.सी.आई.सी.आई बैंक, आई.टी.सी., एच.डी.एफ.सी, ओ.एन.जी.सी., हिन्दुस्तान लीवर लिमिटेड, स्टेट बैंक आफ इंडिया, भारती टेलीकॉम, टिस्को, एल एण्ड टी, सत्यम् कम्प्यूटर, रैनबैक्सी लैब, टी.सी.एस, एन.टी.पी.सी, टाटा मोटर्स, विप्रो, बजाज ऑटो, हिण्डाल्को ग्रासिम इण्डस्ट्री, बी.एच.ई.एल, ए.सी.सी, रिलायंस एनर्जी, गुजरात अम्बुजा सीमेन्ट, हीरो होण्डा, सिप्ला, टाटा पावर, डा. रेड्डी, मारुती उद्योग जैसे स्क्रिप्स पर आधारित है। सैंसेक्स बाजार की प्रवृति का सूचक है तथापि यदि बाजार का सैंसेक्स बढ़ रहा हो तो यह आवश्यक नहीं है कि उस दिन सभी शेयरों के भावों में वृद्धि हो रही है। सैंसेक्स बाजार की प्रवृति का द्योतक है। ७५ प्रतिशत शेयरों के भाव गिरने के बावजूद सैंसेक्स ऊंचा रह सकता है तथा रहा है। जून तथा जुलाई २००५ में प्रायः ऐसे अवसर आये हैं। अतः बाजार से जिसे सैकेण्डरी मार्केट कहते हैं, कोई शेयर खरीदने से पहले उसका विश्लेषण आवश्यक है।

शेयर बाजार आकस्मिक लाभ का बाजार है। ज्योतिष विज्ञान के अनुसार इसकी राशि वृष तथा लग्न राशि २० अंश वृश्चिक मानी गई है। बाजार पर शनि, मंगल, गुरु, यूरेनस, नेपच्यून के गोचर के अतिरिक्त बुध-शुक्र के उदयास्त तथा इनकी सूर्य से अंशात्मक युति का प्रभाव पड़ता है। ग्रहों की युति में सूर्य-गुरु, मंगल-सूर्य, मंगल-शुक्र, गुरु-सूर्य, गुरु-बुध तथा राहु-गुरु महत्वपूर्ण हैं। इसके अतिरिक्त राजनैतिक वातावरण, सरकार की नीतियां, विदेशी इन्वेस्टमेन्ट जैसे अन्य तत्वों का आकलन विश्लेषण भी आवश्यक होता है। ज्योतिषीय भाषा में इसे देश काल परिस्थिति कहा जाता है।

**जनवरी मास**- १ जनवरी २००६ का शुभारंभ पौष मास के शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा से हुआ है। कृष्ण पक्ष में पंचमी की वृद्धि तथा शुक्ल पक्ष में प्रतिपदा की हानि हुई है। मास में ५ शुक्र तथा ५ शनिवार हैं। अतः बाजार का रुख एक तरफा रहने की संभावना अधिक है। १५ जनवरी २००६ रविवार से माघ मास का प्रारंभ हो रहा है। मास में पांच रविवार तथा सोमवार हैं। कृष्ण पक्ष में सप्तमी तिथि की वृद्धि होकर द्वादशी की हानि हुई है। शुक्ल पक्ष में चतुर्थी का क्षय, चतुर्दशी की वृद्धि हुई है। अमावस्या रविवार की तथा पूर्णिमा सोमवार की है। चन्द्र दर्शन सोमवार का ३० मुहूर्ति है। कुंभ संक्रांति माघ शुक्ल चतुर्दशी रविवारी १५ मुहूर्ति बैठी हुई है। मास में बुध तथा मंगल का राशि परिवर्तन हुआ है।

ग्रह गोचर तथा वर्ष की लग्न कुण्डली के अनुसार वर्ष २००६ का प्रारंभ बाजार की तेजी से होगा। पूरे वर्ष में वित्तीय प्रबन्ध नीतियों, उदारीकरण, विदेशी निवेश के कारण बाजार में तेजी का वातावरण रहेगा। २ जनवरी को वर्ष २००६ का प्रथम दिन का बाजार तेजी के साथ खुलेगा। सिल्क मिक्स, टेक्सटाईल मिल्स (अरविन्द, महावीर स्पिनिंग), शुगर इण्डस्ट्रीज (मवाना, बिनानी, धामपुर), आई.टी.सी., जी.टी.सी. के शेयरों में तेजी रहेगी। बैंकिंग शेयर आई.सी.आई.सी.आई, पी.एन.बी., एच.डी.एफ.सी., ओरियन्टल बैंक, नैस्ले काफी, टाटा टी, आयरन एण्ड स्टील के शेयरों में गिरावट आयेगी। १० जनवरी उ.षा. नक्षत्र का सूर्य बाजार में अभूतपूर्व तेजी देगा। मशीन, रियल एस्टेट, चाय, काफी के शेयरों के अतिरिक्त अन्य सभी शेयरों में तेजी रहेगी। १३ जनवरी बाजार में सभी प्रकार के शेयरों में तेजी दर्ज होगी। सीमेन्ट, गुजरात अम्बुजा, ए.सी.सी. एवं बैंकों के शेयरों में सुधार होगा। २० जनवरी बाजार में तेजी का रुख रहेगा। जी टेली फिल्मस, सीमेन्ट, रबर, जे.के. टायर्स, सिएट एवं अपोलो टायर्स के शेयरों में तेजी तथा अन्य शेयरों में रुख सामान्य होगा। ३० जनवरी में साधारण तेजी रहेगी। व्यापार में वृद्धि होगी। बिजनेस वाल्यूम हाई रहेगा। ए.सी.सी., गुजरात अम्बुजा सीमेन्ट, एल.जी. इलेक्ट्रोनिक्स, बी.पी.एल., वीडियोकॉन, एन.टी.पी.सी., आई.टी., सत्यम भारती टेलिकॉम, जी टेली फिल्मस, बाला जी टेलीविजन के शेयरों में तेजी आयेगी।

**फरवरी मास**-फाल्गुन मास का प्रारंभ मंगलवार से हो रहा है। मास में ५ मंगलवार हैं। देश में बीमारियों का प्रकोप होगा। पूर्णिमा मंगल तथा अमावस्या सोमवारी है। मास में बुध-सूर्य-शुक्र का राशि परिवर्तन हुआ है। चन्द्र दर्शन शतभिषा का है। सूर्य की मीन संक्रांति ३० मुहूर्ति बैठी हुई मंगलवार की है। माघ मास में खप्पर योग बना है। युद्ध, विग्रह अथवा झगड़ों की स्थिति के कारण लड़ाई-झगड़ों का वातावरण बनेगा।

२ फरवरी में बाजार में तेजी रहेगी। शुगर, जूट, टेक्सटाईल्स, बी.पी.एल., वीडियोकॉन, एन.टी.पी.सी. के शेयरों में तेजी आयेगी। बैंकों के शेयरों में घटबढ़ होगी। पेट्रोलियम, होटल्स, ब्रिवरीज के शेयर्स तेजी के साथ खुलकर घाटा दर्ज करेंगे। टाटा टी, रियल एस्टेट, आयरन एवं स्टील के शेयरों में गिरावट दर्ज होगी। ८ फरवरी चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, आयरन एवं स्टील, सीमेन्ट, स्टील्स, रबर एवं टायर्स के शेयरों में तेजी आयेगी। आई.टी., जी टेली फिल्मस, बाला जी टेलीविजन के शेयरों में तेजी का रुख बना रहेगा। अन्य शेयरों में मंदी के रुख के साथ सामान्य व्यापार होगा। ९ फरवरी शतभिषा का बुध बाजार तेजी कारक है। हिंडाल्को एवं बैंकस के शेयरों में घटाबढ़ी रहेगी। डिस्टलरीज (यू.बी., मोहन मीकिन्स, रेडिको, खेतान) के शेयरों में गिरावट आयेगी। चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, आयरन एवं स्टील, सीमेन्ट में तेजी का रुख बरकरार रहेगा। १६ फरवरी चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, आयरन एवं स्टील, सीमेन्ट, शुगर, जूट, टेक्सटाईल, बी.पी.एल., वीडियोकॉन, एन.टी.पी.सी. के शेयरों में तेजी आयेगी। शुगर, जूट, टेक्सटाईल के शेयरों में गिरावट रहेगी। टर्न ओवर में कमी रहेगी। २३ फरवरी बाजार में मिला जुला रुख रहेगा। पेट्रोलियम, होटल्स, आयल इन्डस्ट्रीज, डिस्टलरीज (यू.बी., मोहन मीकिन्स, रेडिको, खेतान), लेदर, फुटवियर एण्ड टेनरीज के शेयरों में तेजी रहेगी। शुगर, जूट, टेक्सटाईल, सिल्क इण्डस्ट्रीज के शेयरों में मंदी रहेगी। २८ फरवरी में बाजार में सुधार होकर तेजी का रुख रहेगा। चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, आयरन एवं स्टील, सीमेन्ट, शुगर, जूट, टेक्सटाईल, बी.पी.एल., वीडियोकॉन, शुगर, जूट, टैक्सटाईल, सिल्क इण्डस्ट्रीज के शेयरों में तेजी रहेगी। नेवीगेशन, ऑटोमोबाईल्स, जी टेलीविजन, बाला जी टेली फिल्मस, एड लैब्स के शेयरों में गिरावट रहेगी।

**मार्च मास**-१५ मार्च बुधवार से चैत्र मास का प्रारंभ होगा। मास में पांच बुधवार तथा गुरुवार हैं। यह शेयरों के भावों में तेजी कारक है। शुक्र-मंगल तथा बुध का राशि परिवर्तन हुआ है। कृष्ण पक्ष में १ तिथि की वृद्धि ११ की हानि हुई है। सूर्य की मेष संक्रांति गुरुवारी बैठी हुई ३० मुहूर्ति है। चन्द्र दर्शन रेवती नक्षत्र ३० मार्च का है। सूर्य ग्रहण २९ मार्च का है।

१ मार्च में बाजार साधारण मंदी से प्रारंभ होकर तेजी पर बंद होगा। यू.बी. डिस्टलरीज, मोहन मीकीन्स, ए.सी.सी., गुजरात अम्बुजा, बी.पी.एल., वीडियोकॉन, इलेक्ट्रोनिक गुड्स, एन.टी.पी.सी., आई.टी., टाटा टी, कॉफी, रियल एस्टेट, आयरन एवं स्टील, सीमेन्ट, सिएट, अपोलो, जे.के. टायर्स तथा रबर शेयरों में तेजी आयेगी। एड लैब्स, जी टेली फिल्मस, बाला जी टेलीविजन के शेयरों में साधारण परिवर्तन होगा। ८ मार्च पेट्रोलियम, होटल्स, डिस्टलरीज के शेयरों में गिरावट आयेगी। चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, आयरन एवं स्टील, सीमेन्ट, शुगर, जूट, टेक्सटाईल, बी.पी.एल., वीडियोकॉन, सिल्क इन्डस्ट्रीज, टेनरी एण्ड फुटवियर के शेयरों में तेजी बनी रहेगी। बजाज ऑटो, मारुती उद्योग, हीरो होण्डा तथा अन्य ऑटोमोबाईल शेयरों में गिरावट आयेगी। १५ मार्च में गवर्नमेन्ट सिक्योरिटीज के विषय में कोई महत्वपूर्ण निर्णय होगा। ऑटोमोबाईल सैक्टर के शेयरों में गिरावट का दौर बना रहेगा। कंज्यूमर इलेक्ट्रोनिक्स गुड्स की कंपनियों, बी.पी.एल., वीडियोकॉन आदि के शेयरों में गिरावट रहेगी। लेदर, टेनरी एवं

फुटवियर के शेयर्स में तेजी बनी रहेगी। २१ मार्च में बढ़ती तेजी पर कुछ अंकुश रहेगा। इलेक्ट्रोनिक्स गुड्स, जी टेली फिल्मस, पब्लिक ट्रान्सपोर्ट, ऑटोमोबाईल इन्डस्ट्री, एवीयेशन के शेयरों में गिरावट आयेगी। डिस्टलरीज के शेयरों में चमक आयेगी। २२ मार्च में चाय, काफी, रियल एस्टेट, आयरन एण्ड स्टील, इलेक्ट्रानिक गुड्स, बी.पी.एल., वीडियोकॉन, रीबोक, लेदर एवं टैनरी के शेयर्स में तेजी आयेगी। टैक्सटाईल, शुगर प्रोसेस्ड फूड में गिरावट आयेगी। ३० मार्च डाबर, यू.बी. डिस्टलरीज, मोहन मीकॉन्स, कोल फील्ड एवं माईनिंग, बी.पी.एल., वीडियोकॉन, इलेक्ट्रानिक्स गुड्स, टैनरी एण्ड फुटवियर के शेयरों में तेजी रहेगी। बजाज ऑटो, मारुती उद्योग, हीरो होण्डा तथा अन्य ऑटोमोबाईल शेयरों में गिरावट आयेगी। ३१ मार्च में पुन: शेयरों के भावों में वृद्धि होगी। डिस्टलरीज, हिण्डालको के शेयरों में गिरावट रहेगी।

**अप्रैल मास**-१४ अप्रैल शुक्रवार वैशाख मास का प्रारंभ होगा। कृष्ण पक्ष में चतुर्दशी का क्षय होकर शुक्ल पक्ष में एकादशी की वृद्धि हुई है। यह योग शुभ फलदायक है। मास में पांच शुक्र शुभ फलदायक हैं।

७ अप्रैल का बाजार तेजी से प्रारंभ होगा। टेक्सटाईल, शुगर, कॉटन मिल्स तथा जूट के शेयरों में गिरावट आयेगी। १० अप्रैल शेयरों के भावों में वृद्धि होगी। शुक्र-शनि तथा राहु का अंशात्मक साम्य तेजी में सहायक होगा। १७ अप्रैल ब्रीवर्ज, सीमेन्ट, स्टील्स, लेदर, फार्मास्युटिकल, ओ.एन.जी.सी. के शेयरों में वृद्धि तो चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, बाला जी टेली फिल्मस, ऑटोमोबाईल, हिण्डाल्को, सोफ्ट ड्रिंक्स कम्पनियों के शेयरों में गिरावट होगी। २० अप्रैल शेयरों के भावों में साधारण मंदी रहेगी। शुगर, टेक्सटाईल, ब्रीवरेज, सीमेन्ट, स्टील, बिजली के सामान के शेयरों में वृद्धि होगी। लेदर, फार्मास्युटिकल, ओ.एन.जी.सी. के शेयरों में वृद्धि तो चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, बाला जी टेली फिल्मस, ऑटोमोबाईल, हिण्डाल्को, सोफ्ट ड्रिंक्स कम्पनियों के शेयरों में गिरावट आयेगी। २५ अप्रैल में बाजार तेजी के साथ खुलेगा। परन्तु बाजार की तेजी में परिवर्तन के साथ ही शेयरों में घटाबढ़ी देखने में आयेगी। ऑटोमोबाईल, नेवीगेशन, हिण्डाल्को के बाजार का रुख पूर्ववत रहेगा।

**मई मास**-१४ मई रविवार से ज्येष्ट मास का आरंभ हुआ है। मास में पांच रविवार अशुभ तथा नेष्ट फलकारक हैं। भय का वातावरण सृजित करने वाले हैं। कृष्ण पक्ष में षष्ठी तिथि की हानि हुई है। १४ मई में शुक्र का पूर्व दिशा में उदय हुआ है। वृष संक्रांति बैठी हुई १५ मुहूर्ति है। चन्द्र दर्शन २८ मई रोहिणी नक्षत्र का है।

१ मई का प्रारंभ शुगर, जूट, कॉटन, टेक्सटाईल, पैकेज्ड फूड्स के शेयरों में तेजी से होगा। मराल ओवरसीज, नाहर स्पिनिंग, सैंचुरी टेक्सटाईल, लेदर, टैनरीज एण्ड फुट वियर के शेयरों में तेजी आयेगी। ५ मई का बाजार मंदी से शुरू होगा। अधिकांश शेयरों के भावों तथा चलती लाईन में परिवर्तन आयेगा। हैवी मशीनरी, चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, आयरन एवं स्टील, सीमेन्ट के शेयरों में गिरावट आयेगी। १० मई शेयरों के भावों में सामान्य वृद्धि होते हुए भी बाजार में मंदी का रुख रहेगा। गुरु-मंगल का अंशात्मक साम्य शेयरों के भावों में वृद्धि करेगा। बैंकिंग सैक्टर के शेयरों में गिरावट दर्ज होगी। स्टील, लेदर, टैनरीज के शेयरों में वृद्धि होगी। १२ मई शेयरों के भावों में गिरावट होगी। टैक्सटाईल, शुगर, सिल्क मिल्स, बैंक्स के शेयरों में गिरावट अधिक होगी। १९ मई में अधिकांश शेयरों के मूल्यों में, गवर्नमेन्ट सिक्योरिटीज, विदेशी मुद्रा भंडार में वृद्धि होगी। हैवी मशीनरी, चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, आयरन एण्ड स्टील, सीमेन्ट, शुगर, जूट, कॉटन, टेक्सटाईल, पैकेज्ड फूड्स के शेयरों में तेजी रहेगी। २६ मई बाजार तेजी का रहेगा। हैवी मशीनरी, चाय, कॉफी, रियल एस्टेट, आयरन एण्ड स्टील, लेदर, टैनरीज, सीमेन्ट के शेयर में लाभ कमा ले जायेंगे। ३० मई पुष्य नक्षत्र का मंगल शेयरों के भावों में मिलाजुला रुख रखेगा। बैंक्स के शेयरों में गिरावट जारी रहेगी। फार्मास्युटिकल कम्पनीज, आई.ओ.सी., ओ.एन.जी.सी. के शेयरों में वृद्धि होगी।

**जून मास**-१२ जून सोमवार से आषाढ़ मास का प्रारंभ हुआ है। मास में पांच सोमवार तथा पांच मंगलवार हैं। सूर्य की मिथुन संक्रांति १५ जून की ३० मुहूर्ति बैठी हुई है। शुक्र का उदय पूर्व दिशा में हुआ है। चन्द्र दर्शन २७ जून में पुनर्वसु नक्षत्र का है। शुक्ल पक्ष में सप्तमी तिथि की वृद्धि तथा कृष्ण पक्ष में नवमी का क्षय हुआ है।

जून मास में ग्रहों की स्थिति के अनुसार बाजार में सामान्य रुख बना रहेगा। मास में सीमेन्ट, फार्मास्युटिकल तथा आयल कम्पनीज, रिफायनरीज-आई.ओ.सी., ओ.एन.जी.सी. के शेयरों में वृद्धि होगी। अन्य सभी शेयरों में मिलाजुला रुख रहेगा। ट्रेन्ड मंदी का होगा। ६ जून-टर्न ओवर में वृद्धि के बावजूद अधिकांश शेयरों में मिले जुले रुख के साथ गिरावट दर्ज होगी। ९ जून शेयरों के भावों में साधारण मंदी रहेगी। १५ जून शेयरों में सुधार होगा। बिजली, चाय, काफी, सीमेन्ट तथा इन्फ्रास्ट्रक्चर के शेयरों में वृद्धि होगी। १९ जून बुध कर्क राशि में प्रवेश करेंगे। शेयर बाजार की गतिविधियों में न्यूनता रहेगी। टर्न ओवर कम होगा। हैवी मशीनरी, रियल एस्टेट, आयरन एण्ड स्टील, सीमेन्ट, कॉपर, लैड, कॉटन टेक्सटाईल्स, जूट मिल्स के शेयरों के भावों में वृद्धि होगी। २६ जून में कॉटन टेक्सटाईल्स, सिल्क, जूट, शुगर कम्पनीज, कंज्यूमर इलेक्ट्रोनिक्स के शेयरों में चमक बनी रहेगी। अन्य शेयरों में मिलाजुला रुख रहेगा। २९ जून बाजार में तेजी का वातावरण बनेगा। बैंक्स के शेयरों के अतिरिक्त अन्य सभी शेयरों में वृद्धि की स्थिति बनेगी।

**जुलाई मास**-११ जुलाई मंगलवार से श्रावण मास का प्रारंभ हुआ है। मास में पांच मंगल तथा पांच बुधवार हैं। कृष्ण पक्ष में प्रतिपदा का क्षय हुआ है। कर्क संक्रांति ४५ मुहूर्ति बैठी हुई है। चन्द्र दर्शन २६ जुलाई बुधवारी आश्लेषा नक्षत्र का है।

५ जुलाई शेयरों में मंदी का रुख रहेगा। बाजार की गतिविधियों में कमी आयेगी। विदेशी मुद्रा भंडार में कमी होगी। इलेक्ट्रोनिक गुड्स, चाय, कॉफी, हैवी मशीनरी, रियल एस्टेट के शेयरों में वृद्धि तथा अन्य सभी शेयरों में गिरावट रहेगी। बैंक, फिल्मस, सीमेन्ट के शेयरों में गिरावट विशेष रूप से आयेगी। १२ जुलाई में कंज्यूमर इलेक्ट्रोनिक्स, बी.पी.एल., वीडियोकॉन, सिल्क कॉटन टैक्सटाईल, शुगर कम्पनीज, आई.टी.सी. के शेयरों में वृद्धि होगी। अन्य शेयरों में गिरावट का दौर आयेगा। १९ जुलाई शुक्र का आर्द्रा में प्रवेश पेट्रोलियम, होटल्स, ब्रीवरीज के शेयरों में गिरावट देगा। सिल्क कॉटन टेक्सटाईल, शुगर के शेयरों में तेजी होगी। बाजार में टर्न ओवर बढ़ेगा। २६ जुलाई में सिल्क, कॉटन, टैक्सटाईल, शुगर कम्पनीज, आई.टी.सी., लेदर इन्डस्ट्रीज, चाय, कॉफी, सीमेन्ट, हैवी मशीनरीज, आयरन एण्ड स्टील कम्पनीज तथा इन्फ्रास्ट्रक्चर के शेयरों में गिरावट आयेगी। विदेशी इन्वेस्टमेन्ट में वृद्धि से बाजार में सुधार होगा।

**अगस्त मास**-१० अगस्त शुक्रवार से भाद्रपद मास का प्रारंभ हुआ है। मास में पांच गुरुवार हैं। सिंह संक्रांति बुधवारी सूती ४५ मुहूर्ति है। चन्द्र दर्शन शुक्रवारी पू.फा. नक्षत्र का है। कृष्ण पक्ष में तृतीया का क्षय हुआ है। शुक्ल पक्ष में तृतीया की वृद्धि होकर चतुर्दशी का क्षय हुआ है। शुक्र पूर्व दिशा में उदित हुए हैं।

१ अगस्त में बाजार तेजी से प्रारंभ होगा। बाजार में एफ.आई.आईजीज का इन्वेस्टमेन्ट बढ़ेगा। सिल्क कॉटन, टेक्सटाईल, शुगर कम्पनीज, टायर्स के शेयर्स में घटा बढ़ी के बाद तेजी रहेगी। वूलेन इन्डस्ट्रीज (रेमण्ड्स, दिग्जाम, ओ.सी.एम.), के शेयरों में लाभ होगा। ८ अगस्त सामान्य रूप से शेयर्स के भावों में वृद्धि का दिन है। परन्तु इस दिन ऑटोमोबाईल्स, जी टेलीविजन, बालाजी फिल्मस, मुक्ता आर्ट्स, हिण्डाल्को, साफ्ट ड्रिंक्स के शेयरों में गिरावट दर्ज होगी। अन्य सभी शेयरों के भावों में वृद्धि के संकेत हैं। १८ अगस्त शेयरों के भावों में वृद्धि होगी। १९ अगस्त २००५ के दिन श्रावण मास के शुक्ल पक्ष की शुक्रवारी पूर्णिमा से शेयर बाजार में तेजी के पश्चात् सामान्य रुख रहेगा। २१ अगस्त बाजार में तेजी का वातावरण बनेगा। बाजार में टर्न ओवर में वृद्धि होगी। पेट्रोलियम, होटल्स, ब्रीवरीज, सिल्क, जूट स्पिनिंग, कॉटन टेक्सटाईल, शुगर मिल्स, फिल्मस, एड लैब्स के शेयरों में वृद्धि होगी। इन्श्योरेन्स कम्पनीज, बैंक्स, क्लोथ मिल्स के शेयरों में गिरावट आयेगी। २८ अगस्त शेयर बाजार का रुख सामान्य रहेगा। भावों में मिलाजुला रुख रहेगा। सैंसेक्स में मामूली परिवर्तन होगा। विदेशी मुद्रा भंडार में कमी होगी। पेट्रोलियम, होटल्स ब्रीवरीज, चाय, कॉफी, हैवी मशीनरी, रियल एस्टेट, आयरन एण्ड स्टील,



होगी। ३० नवम्बर में मास का अंत मंदी के दौर से होगा। सर्वाधिक

को मंगल कर्क में प्रवेश करने से गुड़, खांड, रुई, गेहूं, चना आदि सभी तरह के अनाज तेज होंगे। ता. ३० को बुध पश्चिम में उदय होने से रुई में शीघ्र तेजी आती है। चांदी में मंदी। सोना में तेजी। पाट, हैशियन में भयंकर तेजी आती है। ता. ३१ को बुध मिथुन में प्रवेश करने से सोना, चांदी, रुई में मंदी। सरसों में घटा-बढ़ी का योग बनता है। मेरे समझ से सर्राफा बाजार में वायदा व्यापार तथा समस्त तेलहन, गवारसीड, बिनौला में अभी रिक्स न लें। चाहे तो चना, मूंग, वनस्पति घी, सरसों तेल, चीनी में सौदा का सकते हैं।

**जून**-ता. १ को सूर्य रोहिणी नक्षत्र में प्रवेश करने से गेहूं, जौ, चना, गुड़, खांड, वनस्पति घी, ग्वार, बाजरा, सरसों, तिल, तेल, अरण्ड, अलसी,घी, सूत, सन, कत्था तेज। चांदी में कुछ मंदी। राई में विशेष तेजी की अवधारणा बनती है। इसका प्रभाव कम से कम दो दिन तक रहना चाहिए। ता. ३ को बुध आर्द्रा में प्रवेश करने से गेहूं, जौ, चना, तिल, तेल, उड़द, कालीमिर्च, मूंग, मोठ का भाव मंदा होता रहेगा। वर्षा खुब बरसे। एक माह बाद प्रत्येक वस्तुओं में तेजी आ जायेगी। ता. ४ को शुक्र भरणी में प्रवेश करने से चांदी, सोना में नरमी। मूंग, मोठ, ग्वार में घटा-बढ़ी। रुई, कपास, बिनौला में भयंकर तेजी आए। सरसों, तिल, तेल, डिबा बंद सभी तेल के भाव में मंदी का रूख बनेगा। वनस्पति घी, चीनी के भाव में उतार-चढ़ाव जारी रहेगा। इसका प्रभाव कम से कम तीन दिन तक रहेगा। ता. ८ को राहु उत्तरा भाद्रपद नक्षत्र में तथा केतु उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र में प्रवेश करने से लालमिर्च, धनियां, हल्दी, सोठ, किराने के भाव तेज हो। गमग्वार, ग्वारसीड, बिनौला, कालीमिर्च, उड़द में भयंकर तेजी की अवधारणा बनती है। आप चाहे तो ता. ५ से १२ तक के लिये जीरा, कालीमिर्च, हल्दी, सोयाबीन तेल, तिल, सरसों, तेल, गमग्वार, ग्वारसीड, पाट, हैशियन, सन आदि में वायदा व्यापार के लिये सौदा कर सकते है। इन समयों में सटोरियों लिवाली से अंतर्राष्ट्रीय बाजारों में भी बाजार के भाव तेजी में रहना चाहिए। सटोरियों के अनुसार भी एशियाई देशों में उड़द, ग्वार, तेलहन, बिनौला, किराना बाजारों में मजबूती रहने की अनुमान है। अंतर्राष्ट्रीय बाजार में इनके मांग बढ़ने से इनके भाव तेज होना स्वाभाविक है। ता. १५ को सूर्य मिथुन में प्रवेश करने से कन्द, मूल, फल, पाट, बारदाना, रेशम, सूत, कपास, रुई, सरसों, लोहा, तिल, तेल, गुड़, खाण्ड, शक्कर, चीनी, घृत, मूंग, उड़द, गेहूं, चना, चावल आदि प्रत्येक जाति के अन्न, कालीमिर्च, ग्वार, ग्वासीड, बिनौला, डिबा बंद तेल में भयंकर तेजी तथा सोना, चांदी में भी उतार-चढ़ावपूर्ण तेजी का रूख होता है। इसका प्रभाव ता. १७ तक रहना चाहिए। ता. १८ को शुक्र वृष में प्रवेश करने से रुई, कपास में अच्छी मंदी। सोना, चांदी में पहले घटा-बढ़ी होकर अंत में तेजी होती है। अनाज के भाव में मंदी का रूख बनता है। ता. २० को बुध कर्क में प्रवेश करने से चांदी में व्यापक उतार-चढ़ाव। सोना, कपास, मूंगफली, सरसों में पहले तेजी आकर भाव स्थिर रहे। अनाज भाव सम। गुड़, खाण्ड, शक्कर का भाव उतार-चढ़ाव के मध्य तेजी में रहेगा। ता. २२ को सूर्य आर्द्रा में प्रवेश करेन से रुई, सूत, सन, कपास, अलसी, सरसों, अरण्ड, गुड़, खाण्ड, खल, चावल, गेहूं, जौ, चना, चांदी में तेजी की अवधारणा बनती है। ता. २६ को मंगल श्लेषा में प्रवेश करने से रुई, चांदी में मंदी का योग बनता है। अनाजों में तेजी की अवधारणा बनती है। इसका प्रभाव ता. २६ तक रहना चाहिए। ता. २७ को शुक्र रोहिणी में प्रवेश करने से किशमिश, नारीयल, सुपारी आदि के भाव मंदा होते हैं। अफीम का भाव तेज हो। सोना, चांदी आदि धातुओं में भी मंदी की अवधारणा बनती है। मेरे समझ से ता. २० के बाद से मासांत तक के लिए सोना, चांदी, चीनी, सरसों सीड, अरण्डी सीड, सोयाबीन तेल एवं सीड, कालीमिर्च आदि जिन्सों का वायदा मंदी का सौदा किया जा सकता है। जिसमें २० टका से ५० टका तक बाजार गिरावट में आ सकता है।

**जुलाई**-ता. २ को सूर्य आर्द्रा में रहने से रुई, सूत, कपास, फल, अलसी, अरण्ड, गेहूं, चावल, चना, जौ, चांदी में भयंकर तेजी हो तो सोना में भावों में व्यापक उतार-चढ़ाव जारी रहेगा। इसका प्रभाव ता. ३ तक रहना चाहिए। ता. ४ को बुध वक्री होगा। फलतः ३ सप्ताह में घृत, वनस्पति घी, गुड़, खांड, शक्कर में तेजी। गेहूं, चना आदि अनाजों में मंदी की अवधारणा बनेग॥ ता. ६ को गुरु मार्गी होने से ३ दिन में रुई मंदी होकर फिर तेज होती है, चांदी ७ दिन में। चावल, अलसी, सरसों, सोयाबीन, मूंगफली, गुड़ तेज होते हैं। इसका प्रभाव ता. ९ तक रहना चाहिए। ता. १० को बुध पश्चिम में अस्त होने से रुई, कपास, में २० से २५ रुपये की शीघ्र मंदी होती है। चांदी में भयंकर तेजी। पाट, हैशियन और ग्वारसीड, दलहन में भयंकर मंदी का संचार होता है। स्टॉक करने वाले व्यापारी चाहे तो स्टॉक कर सकते हैं। जो अल्प समय में लाभकारी साबित होगा। इसका प्रभाव ता. ११ तक रहेगा। ता. १३ को मंगल सिंह राशि में प्रवेश करने से सोना, चांदी, रुई, सूत, अलसी, लालमिर्च, ग्वारसीड, बिनौला में विशेष तेजी बनेगी। आप ध्यान रखें कि ता. ९ से १५ तक के लिए सोना, लालमिर्च, गेहूं, मसूर दाल, रुई, सूत, चांदी, अलसी आदि जिन्सों में वायदा व्यापार तेजी के लिये कर सकते हैं। जबकि ता. ४ से ११ तक के लिए पाट, हैशियन, राई, सन, कपास का मंदी का सौदा करके लाभ उठा सकते हैं। ता. १४ को शुक्र मिथुन में प्रवेश करने से रुई, कपास, सूत, कपड़े में काफी मंदी हो। तिल, तेल, सरसों में घटा-बढ़ी के साथ प्राकृतिक उत्पात भी संभव है। ता. १६ सूर्य कर्क में प्रवेश करने से रुई, सूत, बादाम, सुपारी, गुड़, खाण्ड, शक्कर, तिल, नारियल, सरसों, चांदी, सोना आदि तेज हो। गेहूं, चना, जौ, मटर, अरहर, उड़द, मूंग, चावल में मंदी का संचार हो। इनका प्रभाव ता. १८ तक रहना चाहिए। ता..१९ को शनि पूरब में अस्त होने से वस्त्र, रुई, सोने में मंदी। अनाज में तेजी होती है। ध्यान रखें, शनि बाजार को व्यापक उलट-फेर करता है। ता. २० को बुध मिथुन में प्रवेश करने से सोना, चांदी, रुई मंदा हो। सरसों में घटा-बढ़ी का योग बनता है। इसका प्रभाव ता. २५ तक रहना चाहिए। ता. २६ को बुध पूरब में उदय होने होगा। फलतः ३ सप्ताह बाद अनात, घी, वनस्पति घी आदि में तेजी। रुई में मंदी के बाद तेजी। सोना में घटा-बढ़ी होकर मंदी। ता. २८ को बुध मार्गी होने से रुई, कपास में पहले मंदी बाद में तेजी। चांदी में घटा-बढ़ी होकर तेजी हो। गमग्वार में तेजी। आठ दिन में गेहूं, जौ, चना, अरहर, मूंग में तेजी हो। जबकि तेल, अलसी, अरण्ड, गुड़, बिनौला, मूंगफली में मंदी का संचार होगा। सोना में तेजी की कुछ अवधारणा बनेगी जो मासान्त तक प्रभाव में बाजार चलता रहेगा। ता. १९ से २७ तक आप चाहे तो सोना, चांदी, चीनी, डिबा बंद तेल, उड़द, जीरा, कालीमिर्च आदि जिन्सों का तेजी का सौदा कर सकते है मासान्त तक के लिए। अंतर्राष्ट्रीय बाजार में सर्राफा बाजार प्रभावित होने का अनुमान है।

**अगस्त**-ता. ३ को सूर्य श्लेषा में प्रवेश करने से दो सप्ताह में सोना, चांदी, रुई, बिनौला, गेहूं, चावल, उड़द, चना, गुड़, शक्कर, घी, तिल, तेल, सरसों, अरण्ड, अलसी, कालीमिर्च, मजीठ का भाव तेज होते हैं। ता. ५ को बुध कर्क में प्रवेश करने से चांदी में २० से २५ रुपये की तेजी-मंदी चलेगी। सोना, कपास, मूंगफली, सरसों पर पहले तेजी आकर भाव उतार-चढ़ाव होंगे। ता. ७ को शुक्र कर्क में प्रवेश करने से चांदी में मंदी। सोना, तांबा, अनाज का भाव तेज हो। रुई में व्यापक उतार-चढ़ाव जारी रहेगा। हवा ज्यादा तेज चलेंगे। इसका प्रभाव दो सप्ताह तक बना रहना चाहिए। ता. १६ सूर्य सिंह में प्रवेश करने से चांदी, सोना, रुई, गुड़, खाण्ड, तिल, तेल, अरण्ड, सरसों तथा रक्त वर्ण की वस्तुएं तेज होंगे। यह ध्यान रखें ता. १३ के बाद आप चाहे तो अरण्डी सीड, चना, सोना, गमग्वार, ग्वारसीड, गुड़, कपास, बिनौला, सरसों, चांदी, सोयासीड, सोया तेल, उड़द, तुअर आदि जिन्सों में वायदा बाजार में तेजी का सौदा आप ता. १७ तक के लिये कर सकते हैं। जो आपके लिए लाभकारी हो सकता है। ता. १८ को बुध पूरब में अस्त होने से एक माह में अनाज, घृत आदि मंदे। रुई में घटा-बढ़ी के बाद तेजी। सोने में व्यापक उतार-चढ़ाव तेजी की अवधारणा बनती है। ता. २४ को बुध सिंह में प्रवेश करने से चांदी, रुई, सूत वस्त्र तेज होते हैं। चावल के भाव में खामोशी। गुड़, खाण्ड, शक्कर में मंदी का रूख बनता है। जिसका प्रभाव ता. २५ तक रहेगा। ता. २६ को शसनि पश्चिम में उदय होने से एक सप्ताह में रुई, अलसी, सरसों, अरण्ड, बिनौला, गमग्वार, मूंगफली में मंदी का वातावरण बनता है। कालीमिर्च, उड़द, तिल, लहसून, चावल, गुड़, खाण्ड में विशेष तेजी का संचार होता है। इसका प्रभाव कम से कम तीन दिन तक रहना चाहिए। ता. २९ को मंगल कन्या में प्रवेश करने से सोना, चांदी, रुई, खांड, सरसों, अलसी, सभी तेल, तिल, गेहूं, रेशम के भाव तेज होते हैं। ता..३१ को मंगल अस्त होने से रुई में मंदी। गेहूं, अलसी, खस में तेजी। जौ, चना, गुड़ में भी तेजी की अवधारणा बनतीहै। मेरे समझ से ता. ३४ से ३१ तक के लिये सोना, चांदी, सरसों, बिनौला, गेहूं, गुड़, खाण्ड, किशमिश, चना, उड़द, कालीमिर्च, बासमती चावल, अरण्डी सीड, सोया सीड, जीरा, कपास, खली के तेजी का वायदा कारोबार किया जा सकता है। जो साधारण

से भारी मुनाफा दे सकता है।

**सितम्बर**-ता. १ को शुक्र सिंह राशि में प्रवेश करने से चांदी में २० से ३० रुपये की मंदी। गेहूं, जौ, चना का भाव तेज होंगे। सोना, तांबा, मजीठ, लालमिर्च, लालचंदन, मसूर दाल, दाख आदि तेज होते हैं। रुई में उतार-चढ़ावपूर्ण तेजी। ता. ३ को सूर्य पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र में प्रवेश करने से सोना बहुत तेज हो। रुई, सूत, चावल, गेहूं, गुड़, खाण्ड, तिल, तेल, सरसों, ज्वार, घी तेज होते है। इसका प्रभाव कम से कम १ सप्ताह तक रहना चाहिए। ता..९ को बुध कन्या में प्रवेश करने से खाण्ड और सोने में ६ मास तक तेजी रहे। हल्दी, चना तेज। चांदी, रुई में मंदी हो। गेहूं, जौ तेज हो। आप ध्यान रखें कि ता. १ से १५ तक के बीच आप वायदा व्यापार में सोना, हल्दी, गुड़, चना, गेहूं, लालमिर्च तेजी का सौदा करके लाभ उठा सकते हैं। ता. १८ को बुध पश्चिम में उदय होने से रुई में ३० से ४० रुपये की शीघ्र तेजी हो। चांदी मंदी। पाट, हैशियन में भयंकर तेजी आती है। ता. २३ को बुध चित्रा में प्रवेश करने से रुई, चांदी में घटा-बढ़ी होकर तेज। सभी दलहन में भी तेजी हो। ता. २५ को शुक्र कन्या में प्रवेश करने से सभी तरह के अनाज, चावल, गुड़, खाण्ड का भाव तेज हो। चांदी में घटा-बढ़ी, रुई में मंदी होने का अनुमान है। ता..२७ को बुध तुला में प्रवेश करने से गुड़, खाण्ड, सोना, रुई तेज हो। चांदी, अलसी, सरसों, बिनौला, मूंगफली का भाव मंदा रहे। कुल मिलाकर आप ता. २५ से ३० तक सोना, गुड़, खाण्ड में तेजी का सौदा कर सकते हैं। जबकि ता. २६ से ३० तक चांदी, अलसी, सरसों, बिनौला, मूंगफली आदि जिन्सों कर वायदा व्यापार में मासांत तक के लिये मंदी का सौदा कर सकते हैं।

**अक्टूबर**-ता.३ को सूर्य हस्त नक्षत्र में प्रवेश करेगा तथा ता. १२ को बुध स्वाती में प्रवेश करने से रुई, चांदी में घटा-बढ़ी होने की अनुमान है। सूर्य हस्त में प्रवेश करने से गेहूं, जौ, चना, गुड़, खाण्ड, सन, कपास, हल्दी, हींग, धनियां, रुई का भाव तेज होते हैं। इसका प्रभाव ता. ५ तक चलना चाहिए। बाजार में ता. १२ तक सभी जिन्सों में व्यापक उतार-चढ़ाव होगा। हो सकता है के सरकार की गलत दिशा-निर्देश से बाजार आंधी की आम की तरह गिरता नजर आवे। अथवा, वस्तुओं की अनुकूल उपलब्धता से बाजार भयंकर तेजी में आ जाये। अतः बाजार का रुख देखते हुए कारोबार करें। आप चाहें तो ता. १० से २० तक के लिए सभी डिब्बा बंद तेल, गमग्वार, ग्वारसीड, सोना, कालीमिर्च, तेल, बिनौला, तेल-तिलहन, तेल सरसों, चना, कपास, वनस्पति घी आदि जिन्सों का तेजी का सौदा वायदा व्यापार के किया जा सकता है। सटोरियों के लिवाली से उपरोक्त जिन्सों के बाजार अवश्य तेजी में रहना चाहिए। ता. १२ को राहु-केतु-कुंभ और सिंह राशि में स्थान परिवर्तन करने से ग्वारसीड, गमग्वार, कालीमिर्च, उड़द, जीरा, हल्दी, सोना, सभी डिब्बा बंद तेलों, मूंग, अरहर, चना, सीमेन्ट, लोहे के भावों में तेजी जारी रहने से बाजार तेजी में रहेगा। ता. १८ को मंगल तुला में प्रवेश करने से रुई, कपास, सूत, मूंगफली, गेहूं के भावों में अच्छी तेजी आए। चांदी में नरमी बनी रहेगी। गुड़, खाण्ड, अनाज तेज रहते हैं। ता. १७ को सूर्य तुला में प्रवेश करने से रुई, चांदी में मंदी। गेहूं, जौ, चना, अलसी, सोना, तांबा में तेजी बनी रहती है। ता १९ को शुक्र तुला में प्रवेश करने से रुई, चांदी में उतार-चढ़ावपूर्ण मंदी आती है। सोना में तेजी। गुड़, खांड में कुछ तेजी का वातावरण बनता है। इसका प्रभाव तीन दिन तक रहता है। ता. २३ को बुध वृश्चिक में प्रवेश करने से वनस्पति घी, तेल, रुई, चांदी तेज। सोने के भाव सम बना रहता है। ता. २८ को बुध वक्री होने से तीन सप्ताह में घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर में तेजी और गेहूं, चना कुछ मंदा रहता है। इस माह ता. १७ से ३० तक आप चांदी का वायदा व्यापार मंदी का कर सकते हैं। जबकि गुड़, खाण्ड, लोहे, सीमेन्ट, अरण्डी सीड, सोना, ग्वारगम, ग्वारसीड, कपास, खली, सरसों, सोयासीड का वायदा व्यापार तेजी के लिये रिस्क लेकर कर सकते हैं।

**नवम्बर**-ता. २ को बुध तुला में प्रवेश करने से रुई, गुड़, खाण्ड, सोना में तेजी। चांदी, अलसी, सरसों, अरण्ड, बिनौला, मूंगफली में मंदी आती है। ता. ३ को बुध पश्चिम में अस्त होने से रुई, कपास में ३० से ४० रुपये की शीघ्र मंदी आती है। चांदी, तेज। पाट, हैशियन और बिनौला में भयंकर मंदी आती है। ता. ७ को गुरु अस्त होने से रुई में तेजी। कपास में भी तेजी। सोना, चांदी, अनाज में मंदी की अवधारणा बनती है। ता. १२ को शुक्र वृश्चिक में प्रवेश करने से रुई, चांदी, अफीम में पहले मंदी होकर पीछे तेजी होगी। गुड़ में घटा-बढ़ी तथा गेहूं, जौ, उड़द, मूंग, मोठ, बाजरा आदि अनाजों में तेजी होगी। अलसी भी तेज होगा। वायदा व्यापार के लिए यह समय अनुकूल नहीं नजर आ रहा है। फिर भी ता. ३ से १३ तक के लिए वायदा व्यापार तेजी के लिए उड़द, ग्वार, सभी डिबा बंद तेल का सौदा किया जा सकता है। ता. १४ को बुध पूरब में उदय होने से ३१ दिन में अनाज, घी आदि तेज होते है। रुई में मंदी के बाद तेजी। सोना में घटा-बढ़ी के बाद मंदी। सभी दलहनों में मंदी का संचार होता है। ता. १६ को सूर्य वृश्चिक में प्रवेश करने से रुई, तांबा, चांदी, सोना, ऊनी वस्त्र तेज होते हैं। लालमिर्च, घी तेज होते हैं। ता. १७ को बुध मार्गी होने से रुई में पहले मंदी, बाद में तेजी। चांदी में घटा-बढ़ी होकर तेजी हो। तृण, काष्ठादि में एक दिन के अंदर तेजी हो। आठ दिन में गेहूं, जौ, चना, अनाज में तेजी हो। रेशम, तेल, अलसी, अरण्ड, गुड़, बिनौला, मूंगफली आदि में मंदी आती है। परन्तु सोना तेज होता है। ता. २७ को मंगल वृश्चिक में प्रवेश करने से गुड़, रुई, सोना, चांदी आदि धातुओं के भाव तेज रहेंगे। आप चाहें तो ता. २२ के बाद वायदा व्यापार के लिए बिनौला, मूंगफली, गुड़, डिबा बंद तेल, वनस्पति घी आदि जिन्सों के वायदा व्यापार में मंदी का सौदा मासांत तक के लिए किया जा सकता है। ऐसे इस माह बाजार का रूख जल्दी-जल्दी पलट मारेगा। बाजार के रूख के अनुसार काम करें।

**दिसम्बर**-ता. २ को सूर्य बुध ज्येष्ठा में प्रवेश करने से दो सप्ताह में वस्त्र, सोना, चांदी, चावल, गेहूं, चना, अलसी, सरसों, अरण्ड, हींग, गुगुल, पारा, गुड़, खाण्ड में तेजी हो। रुई में व्यापक उतार-चढ़ाव हो। ता. ४ को बुध वृश्चिक में प्रवेश करने से वनस्पति घी, सभी डिबा बंद तेल, सरसों, रुई, चांदी तेज। सोने का भाव सम। अफीम में मंदी आती है। ता. ५ को गुरु पूरब में उदय होगा। फलतः सोना, चांदी, दलहन, चावल, गेहूं आदि में तेजी होती है। ता. ६ को शुक्र धनु में प्रवेश करेगा। जिससे रुई, कपास, सूत, वस्त्र, गेहूं, जौ, चना, सोना, चांदी, तांबा आदि धातुओं के भाव तेज हो। इसी तारीख को शनि वक्री होने से एक सप्ताह में रुई तेज होकर फिर मंदा हो जाता है। दो मास में तिल, तेल, सरसों, कालीमिर्च, हींग तेज होते हैं। ता. १२ को बुध पूरब में अस्त होने से ३० दिन में घी, सभी अनाम मंदे हो हैं। रुई में उतार-चढ़ावपूर्ण तेजी। सोने में भी उतार-चढ़ावपूर्ण तेजी हो। ता. १५ को सूर्य धनु में प्रवेश करने से रुई, कपास, सूत, तेल, सोना, चांदी आदि तेज होंगे। जबकि अनाजों में मंदी का संचार होगा। ता. १६ को मंगल उदय होगा। जिससे रुई में तेजी। गेहूं और अलसी में साधारण मंदी। जौ, चना, गुड़ में भी मंदी होती है। इसका प्रभाव ता. २२ तक रहेगा। ता. २३ को बुध धनु में प्रवेश करने से चांदी, सोना, रुई, कपास, सूत का भाव आठ दिन में तेज हो। आप चाहें तो ता. १८ से ३१ तक के लिए वायदा व्यापार तेजी के लिए सोना, चांदी, रुई, कपास, सूत, डिबा बंद तेल, सोयाबीन, सरसों, ग्वारसीड, बिनौला आदि में सौदा कर सकते हैं। इसका प्रभाव २३ से २९ तक के बीच बुध का प्रभाव चलेगा। ता. ३० को शुक्र मकर में प्रवेश करने से गुड़, खाण्ड, घ्यी, सभी तरह के अनाज का भाव तेज हों। रुई, चांदी में घटा-बढ़ी चलते हुए तेजी हो।

व्यापार आप अपने रिस्क पर काम करें। इसमें लाभ-हानि की कोई जिम्मेवारी लेखक, प्रकाशक पर नहीं है। आप चाहे तो गमग्वार, ग्वारसीड, सभी तेलहन, वनस्पति घी, चीनी, गुड़, सोना, चांदी, बिनौला, रुई, कपास, जूट, पाट आदि का स्पेशल दैनिक रिपोर्ट विस्तार से प्राप्त कर सकते हैं। वायदा व्यापार के तेजी-मंदी समीक्षा भी आप प्राप्त कर सकते हैं। जिसका सेवा शुल्क इस प्रकार है-सोना, चांदी का स्पेशल रिपोर्ट का वार्षिक शुल्क ५००० रुपये, सभी दलहन का वार्षिक शुल्क ३६०० रुपये, सभी तेलहन एवं डिब्बा बंद तेलों का स्पेशल रिपोर्ट वार्षिक ३६०० रुपये, वनस्पति घी का वार्षिक शुल्क २४०० रुपये, गमग्वार-ग्वारसीड का वार्षिक शुल्क ४००० रुपये, बिनौला का वार्षिक शुल्क ३६०० रुपये, रुई-कपास का वार्षिक शुल्क ४०० रुपये, कालीमिर्च-गुड़-खाण्ड- चीनी आदि प्रत्येक वस्तुओं के वार्षिक शुल्क २००० रुपये निर्धारित है। सभी जिन्सों का तथा सोना, चांदी सहित सभी वायदा व्यापार के सामग्री का एक साथ लेने पर विशेष रियायत पर मात्र ७५०० रुपये में प्राप्त किया जा सकता है। सेवा शुल्क आचार्य पंडित टुनटुन शास्त्री, पटना (बिहार) के किसी भी बैंक का ड्राफ्ट भेजकर स्पेशल चांस का रिपोर्ट प्राप्त किया जा सकता है। विशेष जानकारी के लिए दैनिक तेजी-मंदी समीक्षा 09431986216 पर अपने वार्षिक मेम्बर को २४ घंटा जानकारी देने की सम्पूर्ण सुविधा है। शेष ईश्वर के अधिन है।

लेखक -आचार्य पंडित टुनटुन शास्त्री



आर्यभट्ट पंचाङ्गम्

विमर्श सम्वत् २०६३ वि.

# अथ व्यापार-विमर्श सम्वत् २०६३ वि.

## वि. सं. २०६३ की ग्रह स्थिति के आधार पर व्यापारिक उतार-चढ़ाव के विचार

उत्तराधिकारी-आयुर्वेद मार्त्तण्ड ज्योतिष रत्न पं. जैनी जीयालाल शिखरचन्द चौधरी राज वैद्य
लेखक एवं संपादक- चौ. पं. महेन्द्र कुमार जैन, सह संपादक-पं. गजेन्द्र जैन, E-mail: jyotish_ratan@yahoo.com
ज्योतिष रत्न कार्यालय:- पो. फर्रुखनगर-१२२५०६, गुड़गांव फोन नं.-कार्या.-निवास: ०१२४-२३७५२१८, २३७५३७७ ०१२४-

मेरे पूज्य बाबा जी (स्व. पं. जैनी जीयालाल चौधरी जी) ने १३० वर्ष पूर्व असली पंचांग के नाम से एक पंचांग प्रकाशित किया था। तभी से व्यापारिक तेजी-मंदी पर मेरे बाबा जी एवं मेरे पिता श्री अपने विचार लिखते रहे हैं। समय-समय पर इस विषय पर अनेकों पुस्तकें व्यापार विज्ञान, योगरत्नाकर, रुई तेजी मन्दी सट्टा, वार्षिक व्यापार भविष्य फल लिखकर आप लोगों के सम्मुख प्रस्तुत कीं। अब मैं पं. महेन्द्र कुमार जैन एवं मेरा ज्येष्ठ पुत्र पं. गजेन्द्र जैन अपने पूर्वजों के बताये मार्ग का अनुशरण करते हुए प्रत्येक पक्षों महीनों में आने वाले प्रबल ग्रह योग, तिथिवार नक्षत्र संयोग, संक्रांति बैठना, चन्द्रदर्शन, ग्रह दृष्टि आदि को ध्यान में रखकर जो तेजी-मन्दी के विचार लिखते हैं वह वायदा एवं हाजिर का व्यापार करने वाले व्यापारियों के लिये वरदान रूप में सही होते हैं।
इस विचार लेख में कई बार एक ही स्थान पर एक वस्तु की तेजी के साथ-साथ मन्दी भी लिखी हो तो घबराना नहीं, ऐसे समय पर व्यापार का रुख देखकर व्यापार करें। क्योंकि एक दिन में एक ग्रह तेजी कारक वहां अन्य ग्रह मन्दी कारक हों तो बाज़ार में तेजी की जगह मन्दी या मन्दी की जगह तेजी लिखे के विपरीत हो जाता है और जो हमने यह विचार लिखे हैं वह एक दिन पहले या बाद में भी घट सकती है। कारण ग्रह का परिवर्तन

### अथ चैत्र शुक्ल पक्ष फल विचार -

पक्ष गुरु से शुरू होगा। तिथि क्षय-वृद्धि हुई है। चन्द्रदर्शन ३० मु., सं. मेष ३० मु. बैठी धापी दोनों गुरुवार की हैं। सूर्य शुक्र मंगल बुध ने राशि परिवर्तन किया, शनि मार्गी हुआ है। चतुर्थी का क्षय मूंग, घी में तेजी बनाएगा। बुधवारी अष्टमी वर्षा की कमी कर रही है। बुध शुक्र की युति वर्षा कारक है, वर्षा होगी पर नेष्ट है, आगे वर्षा कम होगी। शनि मार्गी बहुत सी जरूरी खाद्य सामग्री में तेजी करेगा।

**चैत्र शुक्ल- शु. १ गुरु-चन्द्रदर्शन** -तिल, तेल, सरसों, कपड़ा, अलसी, घी, तेज, रुई, सूत, खाण्ड, सोना, चांदी, अन्न घटबढ़ से मन्दा। **शु. २ शुक्र**-रेवती सूर्य, कुंभे शुक्र- चांदी, रुई, गेहूं, जौ, चना, उड़द, मूंग, ज्वार, सफेद वस्तु व रस पदार्थ मन्दे, मोती,फूल-फल, नमक आदि तेज। वर्षा इस पक्ष में जरूर होगी पर पूरे साल वर्षा की खैंच बनी रहेगी। **शु.३ शनि**-चतुर्थी क्षय-मूंग, घी आदि तेज। **शु.६ सोम**-मिथुन मंगल- अलसी, तांबा, पीतल, गुड़, शक्कर, खाण्ड, सरसों, गेहूं, जौ, श्रीफल, मिर्च आदि में मन्दा, चांदी में घट बढ़ होगी। **शु.८ बुध**-शनि मार्गी- हींग, मिर्च, तेल, तिल, सरसों में तेजी, रुई पदार्थ ६-७ दिन मन्दे रह कर तेज हों। **शु.८ गुरु**-शते शुक्र-घी, तेल, गुड़, खाण्ड, सरसों, सोना, चांदी तेज। **शु.१३ मंगल**- मीने बुध-रुई, सूत, बिनौला तेज, गेहूं, चना, गुड़, शक्कर मन्दे। सोना, चांदी तेज होकर मंदे। **शु.१५ गुरु**- संक्रांति मेष-सभी अन्न मन्दा, रुई, सोना, चांदी, गुड़, श्रीफल, सुपारी, सरसों आदि तेज होंगे।

**-विशेष योग-**

**किसी मास तीज या सुदी चौथ घट जाय।**
**ग्राहक मांगे मूंग घी विक्रेता नट जाय॥**
**वक्री चाल चलते हुए शनि मार्गी हो जाय।**
**चालू रुख व्यापार का एक दम पलटा खाय॥**
**सूर संक्रामण समय सम सप्तम राकेश।**
**छः मास तक अन्न में तेजी रहे विशेष॥**

### अथ वैशाख मास फल विचार-

मास में ५ शुक्र ५ शनि, कृष्ण पक्ष ति. क्षय शुक्ल पक्ष में वृद्धि, चन्द्रदर्शन ४५ मु. शनि का, अमावस गुरु की, पूर्णिमा शनि की, शुक्र बुध ने राशि परिवर्तन किया है। बुधास्त पूर्व व अगस्त्य ऋषि अस्त हुआ है। ५ शुक्र शुभ प्रजा को सुख, सुभिक्ष करे, ५ शनि कहीं अग्निकाण्ड हो, अन्न तेज करे। अगस्त्य ऋषि का अस्त दुर्भिक्ष करे। अमावस को अश्विनी नक्षत्र प्रजा को सुख, स्वास्थ्य व सुभिक्ष करे। अक्षय ३ को रोहिणी अन्न की पैदावार उत्तम करे। **शु.५ मंगलवार**- देश में उपद्रव झगड़े करे। पुनर्वसु का मंगल भैंसों, पशु में बिमारी, घास-चारा तेज। चतुर्दशी शुक्र शुभ पूर्णिमा शनिवारी दुर्भिक्ष करें।

**कृष्ण पक्ष- कृ.१ शुक्र**-उ.भा. बुध-चांदी में घटबढ़, प्रजा में आपसी द्वेष बढ़े। **कृ.२ शनि**- आर्द्रा मंगल-रुई, सूत, कपास, अलसी, अरण्डी, सरसों तेल, तिल, गुड़, शक्कर, गेहूं, जौ, चना आदि तेज। चांदी, नमक में मन्दा रहेगा। **कृ. ६ बुध**- पू.भा. शुक्र-रुई, सूत, कपास तेज, सभी अन्न मन्दा, प्रजा को कष्ट, कहीं-कहीं वर्षा हो। **कृ. १० रवि**-रेवती बुध-सभी सुगन्धित द्रव्य, चन्दन, कपूर, कस्तूरी, मिर्च, लौंग, गेहूं तेज। सरसों, अरण्डी, चांदी में मन्दा। **कृ. १२ मंगल**-ऋषि अगस्त्य अस्त-रात्रि में अस्त शुभ नहीं, कई अनहोनी घटनाओं का स्वतः ही जन्म होगा। **कृ.१३ बुध**-चतुर्दशी क्षय-उत्तम सभी खाद्य अन्न में मन्दा रहे। **कृ. ३० गुरु**-भरणी-सूर्य-चावल, जौ, चना, मोठ, अरहर, अलसी, गुड़, घी, अफीम, मूंग, सोना, चांदी, पीतल आदि धातु तेज, रुई पदार्थ मन्दे, हैजा आदि बीमारियों से प्रजा को कष्ट होगा।

**शुक्ल पक्ष-शु.१ शुक्र**-मीने शुक्र-सभी तिलहन व मीठा रस पदार्थ मन्दा, रुई, चांदी में तेजी। **शु.२ शनि**-चन्द्रदर्शन-अलसी, सरसों, लोहा, धातु, सूत, कपड़ा, चांदी, सोना, रुई, कपास, उड़द, तिल, मोठ में तेजी। **शु.३ रवि**-आज रोहिणी होना उत्तम सभी अन्न की पैदावार उत्तम होगी। **शु.४ सोम**-उ.भा. शुक्र-सभी अन्न, रुई, सूत, कपास, चावल, गुड़, खाण्ड, नमक, सोना, चांदी में मंदा, मूल पदार्थ आलू, प्याज, लहसुन आदि में तेजी। **शु.५ मंगल**- अश्विनी मेषे बुध-पशु, अन्न गेहूं, मटर, अरहर, घी, दूध तेज, गुड़ , शक्कर सरसों, गोला, खाण्ड, चांदी आदि में मन्दा, देश में कहीं उग्रवाद, सत्ता परिवर्तन, राज विग्रह, यान वाहन दुर्घटना होगी। **शु.८ शुक्र**-वक्री स्वाती ४ गुरु सभी अन्न रुई पदार्थों में अच्छी मन्दी, पैदावार उत्तम रहे। **शु.९ शनि**-बुधास्त पूर्व- रुई, चांदी में घटबढ़, गेहूं, अलसी तेज, धान्य पदार्थ मन्दे, कहीं वर्षा हो। **शु.१० रवि**- पुन. मंगल-तिल, तेल, सरसों, रुई, सूत, कपास, चांदी, नमक, घास, चारा तेज, भैंसादि पशु बीमार रहें। **शु.११ मंगल**-भरणी बुध-सभी अन्न में घटबढ़ हो, देश में कहीं झगड़े विग्रह हों। **शु.१३ गुरु**-कृतिका सूर्य- जौ, चावल, मोठ, मूंग, राई, सरसों, सोना, चांदी तेज, तांत्रिक अग्निहोत्री, कुम्हार, ज्योतिषी, नाईयों को कष्ट उठाना पड़े। **शु.१४ शुक्र**-रेवती शुक्र-रुई, सूत, कपास, जवाहरात, गुड़, शक्कर, खाण्ड में मन्दा, धान्य की पैदावार उत्तम। **शु.१५ शनि**-आज विशाखा नक्षत्र है। देश में दुर्भिक्ष पड़े, खाद्य पदार्थ तेज हों।

### अथ ज्येष्ठ मास फल विचार-

मास में ५ रवि, कृष्ण पक्ष में तिथि क्षय, मावस शनि की, पूर्णिमा, चन्द्रदर्शन ३० मु., सं. वृष ४५ मु. बैठी धापी सभी रवि की, सूर्य बुध मंगल शुक्र ने राशि परिवर्तन किया है। मास में ५ रवि+बदी पड़वा रवि की+वृष संक्रांति तीनों ही नेष्ट, शुभ नहीं, तेज आंधी, तूफान से जन हानि, सत्ता संघर्ष, राज विग्रह व देश में बीमारी फैले प्रजा को कष्ट हो। शनि की अमावस को कृतिका दुर्भिक्षकारी पैदावार कम, द्वादशी को रेवती प्रजा को कष्ट बीमारी देगा। सुदी-२-३ को वर्षा हो तो दुर्भिक्ष पड़े, शनि मंगल की युति धन-धान्य नाशक, सत्ता संघर्ष, अग्नि से भारी हानि करे। रोहिणी सूर्य साहूकारों योगीयों को कष्ट देगा।

**कृष्ण पक्ष-कृ.१ रवि**, सं.वृष-रुई, सूत, कपास, सोना, चांदी में घट बढ़ करे, अन्न की पैदावार उत्तम, आंधी-तूफान आवे प्रजा बीमार रहे। **कृ.२ सोम**-कृति. बुध-प्रजा में भय बने, कहीं झगड़े हों, अग्निकांड हों, रुई मंदी होकर तेज, तिल, तेल, सरसों, कपास, मटर, गेहूँ आदि तेज हो। **कृ. ४ बुध**-वृषे बुध- वर्षा कम, पैदावार कम, कहीं झगड़े-कहीं विग्रह, चांदी मन्दी, रुई, सूत तेज अन्न में घटबढ़ हो। **कृ.९ रवि**-रोहिणी बुध-तेल सरसों, गुड़, शक्कर, सोना, चांदी, चावल तेज होकर मन्दा ऊनी वस्त्र मन्दे। **कृ.१२ बुध**- कर्के मंगल, अश्विनी मेष शुक्र-सभी प्रकार का अन्न सरसों, तांबा, पीतल जस्ता, मिर्च, सुपारी, अरण्डी, घी, तेल पदार्थ तेज, रुई पदार्थ, अलसी, सरसों मन्दा, पशुओं में बीमारी फैले व तेजी बने। **कृ.१३ गुरु**-रोहिणी सूर्य- चावल आदि सभी धान्य अलसी, सरसों, राई, तिल, तेल, दाख, छुवारा, गुड़, खाण्ड, सुपारी आदि में तेजी चांदी में मन्दा, सेठ साहूकार, कृषक,

योगी, पशु जलचरों को कष्ट होगा। **कृ.३० शनि**-मृग. बुध, सरसों, अलसी, बिनौला, तिलहन गेहूं आदि अन्न मन्दा, रुई पदार्थ तेज, आगे वर्षा की कमी रहेगी।

**शुक्ल पक्ष- शु.१ रवि**-चन्द्रदर्शन-अन्न, चांदी, सोना, सरसों रुई, अन्न तेज, तेज आंधियां चलेंगी। **शु.२ सोम**-२ या ३ को वर्षा हो तो आगे दुर्भिक्ष पड़ेगा। **शु.३ मंगल**-पुष्य मंगल-रुई, चांदी, सोना, सरसों, सण आदि में घट बढ़ चले। आपसी द्वेष बढ़े, उपद्रवों से प्रजा परेशान होगी। **शु.४ बुध**-मिथुने बुध, बुधोदय पश्चिम-रुई, सूत, कपास, सरसों १५ दिन मन्दे रहकर तेज, घी, तेल, अरण्डी, अलसी तेज, तेज हवा के साथ वर्षा होगी। **शु.६ शुक्र**-पैदावार उत्तम खाद्य पदार्थ मन्दे रहेंगे। **शु.७ शनि**-आर्द्रा बुध, पुष्य ४ शनि-रुई, सूत, कपड़ा, जूट, चांदी में मन्दा अन्न तेज होकर मन्दा, पैदावार उत्तम। देश के नेताओं में आपसी संघर्ष बढ़े। राज विग्रह-पश्चिम में प्रजा को विशेष कष्ट होगा। **शु.८ रवि**-भरणी शुक्र-तिल, तेल, सरसों, गेहूं आदि अन्न में घट बढ़ से मन्दा, चांदी में मन्दा, मन्दे में खरीदो आगे विशेष लाभ मिलेगा। **शु.१२ गुरु**-मृग.सूर्य-जलोत्पन्न पदार्थ, नारियल, रुई, सूत, रेशम, कपड़ा, कपूर, चन्दन, चना, सोना, चांदी, उड़द, मूंग, मोठ, बाजरा आदि तेज, पशुओं में रोग फैले। **शु. १५ रवि**-पूर्णिमा-शुभ प्रजा को सुभिक्ष, खाद्यान्न में मन्दा रहेगा।

### विशेष योग-

**क्रूर वार तेजी करै मावस पूनम दोय।**
**ज्येष्ठ बदी प्रतिपदा को संग हुआ रविवार।**
**संक्रामक रोगों का रहे गर्म बाजार।**
**मावास जेठ सूर चन्द भेले रोहिणी वास।**
**अकाल विग्रह व्यथा पीड़ित प्रजा विनाश।**
**आग लगे आंधी चले शनि मंगल का मेल।**
**वर्षा युद्ध धान्य नाश राज युद्ध कर झेल।**

### अथ आषाढ़ मास फल विचार-

मास में ५ सोम ५ मंगल हैं। सं. मिथुन ३० मु. बैठी धापी गुरु की, मावस रवि की, चन्द्रदर्शन ३० मु. व पूर्णिमा मंगल की है। कृ. पक्ष में तिथि हानि, शुक्ल पक्ष में तिथि की वृद्धि हुई है। सूर्य बुध शुक्र ने राशि परिवर्तन किया है। बुध वक्री गुरु मार्गी बुधास्त पश्चिम में हुआ है। मास में ५ सोम उत्तम, ५ मंगल देश में दंगल मचाएंगे तथा रक्त की बीमारी फैलेगी। **कृ. ६ शनिवार**-गेहूं आदि में विशेष मन्दा, मन्दे में स्टॉक करें। कृ.१४ को रोहिणी देश में राज विग्रह, सत्ता संघर्ष, प्रजा में शोक होगा। मावस शुभ है। शु.५ को शुक्र, देश में तूफान आदि से जन हानि करे। **शु.१४ को सोम**-चारा घास आदि में तेजी करे। पूनम तेजीकारी है। कृ.१३ १४ को सूर्य शुक्र के मध्य चन्द्र आने से विशेष मन्दी अनाजों में होगी जो कि आगे विशेष लाभ देगी।

**कृष्ण पक्ष-कृ.१ सोम**-पुन बुध-रुई, सूत, कपास, सण, चांदी मन्दी। **कृ.४ गुरु**-सं. मिथुन-गर्मी का जोर रहे। रुई, सूत, कपास, रेशम, गेहूं, जौ, उड़द, मूंग, चावल, पाट, बारदाना, जूट, सरसों, लोहा, तिल, तेल, कन्दमूल, गुड़, शक्कर, खाण्ड आदि में तेजी। **कृ.५ शुक्र**-कृतिका शुक्र-हींग, जीरा, सुपारी, सूत, कपड़ा, चावल, अन्न, सरसों, तेल, तिल, कपड़ा आदि में मंदा, वर्षा हो। **कृ.६ शनि**-तिथि वार के संयोग से इस बार गेहूं में विशेष मन्दी आकर कार्तिक में नफा मिलेगा। **कृ.७ रवि**-वृष शुक्र-अन्न गेहूं, जौं, चना, मटर आदि तेज, रुई, चांदी, शेयरों में मन्दा, देश में कहीं झगड़े हों, कहीं वर्षा होगी। **कृ.१० मंगल**-कर्के बुध- रुई, सूत, कपड़ा, अन्न गेहूं, जौ, चना, मटर आदि में मन्दा, सरसों, मूंगफली, तेल, तिल गुड़, रस पदार्थ, दूध, दही तेज, चांदी में घटबढ़ होगी। **कृ.११ बुध**-ऽश्लेषा मंगल-रुई, चांदी मन्दी, गेहूं, जौ आदि सभी खाद्यान्न तेज, फसलों को हानि होगी। **कृ.१२ गुरु**-आर्द्रा सूर्य-घी, गुड़, चीनी, चावल, चन्दन, नमक, कपास, रुई, हल्दी, सोंठ, लोहा, चांदी, कपूर, चना, मोती, सरसों, अन्न तेज, सोने में घटबढ़ होगी। **कृ.१४ शनि**-पुष्य बुध-सोना, चांदी, कपड़ा, सूत, मोती, मूंग, धातु, अन्न में मन्दा, रुई, सूत, कपास में मन्दा, प्रजा में भय व चिन्ता बने। कृ.१२ से १४ के मध्य ग्रहों की विशेष युति से सभी धान्य पदार्थों में मन्दा रहेगा स्टॉक करें। ४ मास पीछे विशेष लाभ मिलेगा।

**शुक्ल पक्ष-शु.२ मंगल**- चन्द्र दर्शन, रोहिणी शुक्र-सोना, तांबा, जस्त, गुड़, शक्कर, खाण्ड, रुई, सूत, कपास में मन्दा, सभी धान्य पदार्थ तेज वर्षा कम, देश में झगड़े उपद्रवों से प्रजा परेशान हो। **शु.५ शुक्र**-देश में कहीं भारी आंधी-तूफान या कोई प्राकृतिक विपदा से जन हानि हो। **शु. ८ मंगल**- बुध वक्री, ऽश्लेषा शनि-रुई, उड़द, तिल मन्दे, जापान, वर्मा, भारत, युगोस्लोवाकिया आदि में भूकंप से जन हानि हो। रुई तेज होकर मन्दी, गुड़, शक्कर, सरसों, अलसी, कपूर, तेल, तिल, अरण्डी, शेयर, बिनौला तेज। व्यापार की चाल देख कर व्यापार करें उलट फेर हो सकती है। **शु.१० गुरु**-पुन. सूर्य, गुरु-मार्गी-जौ, गेहूं, चना, धातु, तांबा, पीतल, जस्ता, लोहा, उड़द, मूंग, मोठ, चावल, नमक, केसर, कपूर लौंग, नारियल, अलसी, गुड़, शक्कर आदि तेज, ३-४ दिन में रुई आदि में मन्दा बने। **शु.१२ शनि**-सभी अन्न, घी में मन्दा, गुड़, शक्कर, खाण्ड तेज, अनचाहे कष्ट से प्रजा में भय बने। **शु.१३ रवि**-बुधास्त पश्चिम-रुई, चांदी तेज होकर मन्दी, शेयर, हैसियन, बारदाना मन्दा। सरेआम चोरियों से प्रजा में भय बने। **शु.१५ मंगल**-सभी खाद्य पदार्थ, साग-सब्जी, फलों में तेजी बनेगी, कहीं व्याधि फैलेगी।

### -विशेष योग-

**षष्ठी आषाढ़ बदी जो शनिवारी आव।**
**गेहूं संग्रह कीजिए कार्तिक दूना भाव॥**
**आषाढ़ बदी चौदस दिन होय रोहिणी योग।**
**कर्फ्यू अरु कंट्रोल से दुःखी रहें सब लोग॥**
**चार ग्रहों का बने जब एक राशि पर योग।**
**वर्षा अथवा युद्ध से दुःखी रहें सब लोग॥**
**क्रूर वार तेजी करै मावस पूनम दोय।**

### अथ श्रावण मास फल विचार-

मास में ५ बुध हैं। कृष्ण पक्ष में तिथि क्षय, सं. कर्क ४५ मु. बैठी भूखी, मावस मंगल की, चन्द्रदर्शन १५ मु. व पूर्णिमा बुध की है। सूर्य मंगल बुध शुक्र ने राशि परिवर्तन किया है। शनि अस्त, बुधोदय पूर्व, बुध मार्गी हुआ है। मास में ५ बुध शुभ हैं। भूखी कर्क सं. कहीं राजविग्रह, सत्ता संघर्ष व अन्न तेज करेगी। मंगलवारी अमावस नेष्ट पर पुष्य नक्षत्र शुभ है। कृ.१० से शु.११ तक बुध शुक्र की युति वर्षा करेगी, कृ.११ को रोहिणी सुभिक्षकारी है। शु. पक्ष की पड़वा, अष्टमी पूनों को बुध होना सभी खाद्यान्न में अच्छी तेजी करेगा। रक्षा बंधन को श्रावण सुभिक्ष का रवि पैदावार को बढ़ाएगा।

**कृष्ण पक्ष-कृ.१ बुध**-मघा सिंह मंगल-सोना, चांदी, तांबा, पीतल आदि धातु, लाल पदार्थ, लाल मिर्च, अलसी, सरसों, गुड़, शक्कर, रुई, मूंगफली आदि तेज, पैदावार कम हो। कृ. २ का क्षय उत्तम नहीं। **कृ.४ शुक्र**-मिथुन शुक्र-रुई बारदाना, सिंगदाना, कपास, सूत, कपड़ा, सरसों, अरण्डी तेल, तिल में मन्दा, चांदी में घट बढ़ अन्न तेज, मीठा तेज होकर मन्दा रहेगा। **कृ.५ शनि**-वक्री पुनर्वसु बुध-रुई, सूत, कपास, सण, चांदी में मन्दा। **कृ.६ रवि**-सं. कर्क-तेल, तिल, नारियल मन्दा, गुड़, शक्कर, खाण्ड, बाजरा, ज्वार, नमक, चांदी, तेज। राजविग्रह, सत्ता संघर्ष मचे। **कृ.७ सोम**-शनि अस्त-रुई, शेयर, सोना मन्दा सभी अन्न, अरण्डी, तेलादि पदार्थ, रस पदार्थ तेज होंगे। **कृ.९ बुध**-आर्द्रा शुक्र-सभी प्रकार का अन्न मन्दा, कहीं तेज हवा के साथ वर्षा हो। **कृ.१० गुरु**-पुष्य सूर्य, मिथुने बुध-रुई सोना, चांदी, सरसों में मन्दा, तिल, तेल, अरण्डी, गुग्गल, सुपारी, सोंठ, मोम, हींग, हल्दी, शीशा, सोना, चांदी, नारियल आदि तेज। **कृ.११ शुक्र**-रोहिणी नक्षत्र सुभिक्षकारी है पैदावार उत्तम हो। **कृ.३० मंगल**-पुष्य-सुभिक्षकारी, मंगल सभी मीठा व रस पदार्थों में तेजी करे।

**शुक्ल पक्ष-शु.१ बुध**-चन्द्रदर्शन-वर्षा कम, कहीं देश में झगड़े हों, गुड़, शक्कर, सफेद वस्तु मन्दी, चांदी में घटबढ़, सभी खाद्यान्न व घी में अच्छी तेजी बने। **कृ.४ शनि**-बुधोदय पूर्व, बुध मार्गी-सभी खाद्य पदार्थ गेहूं, जौ, चना, अलसी, अरण्डी, सरसों तेल, लाल मिर्च, गुड़ शक्कर, खाण्ड, कपूर, चन्दन, अगर, तगर आदि मन्दे (रुई का व्यापार देखकर करें)। **शु.५ रवि**-पुनर्वसु शुक्र-सोना, चांदी, कपास में मन्दा, गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर तेज (प्रजा में अनचाहा भय फैलता है)। **शु. ६ सोम**-ऽश्लेषा २ शनि-रुई, उड़द, तिलहन पदार्थ मन्दे। सर्प व सपेरों को कष्ट, कहीं भूकंप से हानि हो। **शु.९ गुरु**-ऽश्लेषा सूर्य, पू.फा. मंगल-अलसी, तिल, गुड़, शेयर, नील, अफीम, ज्वार, अरण्डी, छुआरा, मिर्च, सोना, चांदी, गुड़, खाण्ड, नमक, मूंगफली, घी आदि तेज, प्रजा बीमार रहे, ईशान कोंण के प्रदेशों में उपद्रव हो। **शु.११ शनि**-कर्क बुध-रुई, कपड़ा, गेहूं, चना, जौ, मटर, अरहर में मन्दा, चांदी में घटबढ़ चले। सरसों, अरण्डी, मूंगफली, रस पदार्थ तेज। **शु.१३ सोम**-कर्के शुक्र- घी, तेल, गोला, गुड़, सभी रस पदार्थ, सूत, सण, बारदाना, खाद्य पदार्थ में कुछ मन्दा बने। **शु.१४ मंगल**-पुष्य बुध-सोना, चांदी, कपड़ा, सूत, मोती, अन्न में मन्दा, प्रजा में भय चिन्ता बने। **शु.१५ बुध**-श्रवण सुभिक्षकारी तथा खाद्य पदार्थों में मन्दा करेगा।

### -विशेष योग-

सावन पहिले पक्ष में कोई तिथि घट जाय।
काऊ काऊ देश में लरिका बेचे माय॥
सावन बदी एकादशी रोहिणी संवत जान।
मृगशिर में दुर्भिक्ष का सब लक्षण अनुमान॥
पड़वा आठै पूर्णिमा जब बुधवारी आए।
सभी वस्तु व्यापार की महिंगे भाव बिकाए ॥
कर्क मकर ग्रह भानु युग बैठे एक ही बार।
अकरा करते अन्न का सकल लोक भयकार॥

### अथ भादपद मास फल विचार-

मास में ५ गुरु हैं, कृ. में तिथि क्षय, शुक्ल में तिथि वृद्धि होकर घटी है। मावस सं. सिंह ४५ मु. सूती, धापी बुध की, चन्द्रदर्शन ४५ मु. शुक्र का, पूर्णिमा गुरु की है। सूर्य, बुध, शुक्र, मंगल ने राशि परिवर्तन किया है। बुधास्त पूर्व, शनि उदय, अगस्त्य उदय, मंगल अस्त.



सरसों, तांबा, चांदी, सभी अन्न तेज, पशुओं में

सोना, चांदी, पीतल, शेयर, अरण्डी, सरसों में मन्दा

है। मटर, ग्वार, ज्वार, मक्का, सोना, चांदी, मीठा, रस पदार्थों में अच्छी तेजी बनेगी।

पूर्णिमा को, चन्द्रग्रहण है। मास में ५ गुरु शुभ हैं। बुध उदय उत्तम वर्षा के योग बनाए हैं। मावस बुधवार॰ ऽश्लेषा नक्षत्र देश में दुर्भिक्ष करे, सत्ता संघर्ष, राज विग्रह, पैदावार कम, सभी प्रकार के तेल, घी, पदार्थों में तेजी बनेगी। ग्रहों से सम सप्तम योग अनावृष्टि, प्रजा में भय व देश में बीमारी फैलेगी। शु.४ सोम को चित्रा सुभिक्षकारी है। शु. चतुर्दशी सभी खाद्य पदार्थों में तेजी करेगी। मास का चन्द्र ग्रहण पीली वस्तु विशेषकर सोना, चना आदि में तेजी करेगा।

**कृष्ण पक्ष-कृ.८ बुध-** मघा सिंह सूर्य-ज्वार, अरण्डी, दाख, छुआरा, मिर्च, तेल, अफीम, चांदी, रुई, सूत, कपास, सरसों, गुड़, शक्कर, खाण्ड, तेल, तिल, लाल वस्तु, सोना, शेयर आदि तेज, अन्न में मन्दा बनेगा। **कृ.९ गुरु-** ऽश्लेषा बुध-गुड़, शक्कर, खाण्ड, तेल, तिल, अलसी, मूंगफली, अरण्डी में तेजी, वर्षा हो पैदावार उत्तम रहे। **कृ.१० शुक्र-** बुधास्त पूर्व-रुई, चांदी घटबढ़ से मन्दी, सोना, अरण्डी, तेल, तिल, सरसों ,लाल मिर्च तेज होगी। देश में जहाँ तहां चोरियों की वारदातों से प्रजा में भय बनेगा। **कृ.१३ सोम-** ऽश्लेषा शुक्र-वर्षा हो, पैदावार उत्तम रहे, बहुत सी वस्तुओं में अच्छी घटबढ़ होगी। **कृ.३० बुध-** दुर्भिक्ष पड़े, सत्ता संघर्ष हो। प्रजा दुखी रहे, राजविग्रह हो, घी, तेल, सरसों, अरण्डी, अलसी, मूंगफली आदि तेल पदार्थों में अच्छी तेजी चले, पैदावार कम हो।

**शुक्ल पक्ष-शु.१ गुरु-** उ.फा. मंगल, मघा सिंह बुध-कहीं देश में उत्पात, पशु पीड़ा, वर्षा कम, गुड़, खाण्ड, मूंग, मोठ, बाजरा, मक्का, गेहूं आदि अन्न तेज, ऊन, सरसों मन्दा, १५ दिन में तेजी हो। **शु.२ शुक्र-** चन्द्रदर्शन सभी अन्न घटबढ़ से तेज, तिल, तेल, ऊन, सरसों में मन्दा, सोना तेज होगा। **शु.३ शनि-** ऽश्लेषा ३ शनि-रुई, उड़द, तिलहन पदार्थ मन्दे, कहीं भूकंप से हानि हो। **शु.४ सोम-** शनि उदय-रसादि पदार्थ, घी, तेल, सभी धान्य, रुई, पाट, बारदाना, चीनी, दूध, घी तेज, देश में अधर्म का विकास, शासकों में आपसी संघर्ष, बीमारी फैले। **शु.५ मंगल-** कन्या मंगल-अगस्त्य उदय, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, लाख, चपड़ा, केशर, कपूर, चन्दन, रेशम सभी लाल वस्तु, रुई, सूत आदि तेज। **शु.६ बुध-** पू.फा. सूर्य-सोना, चांदी,लोहा, घी, तेल, सरसों, अरण्डी, सुपारी, रुई, सूत, गुड़, खाण्ड, ऊनी वस्त्र में तेजी। **शु.७ गुरु-** मंगल अस्त, पू.फा. बुध- रुई घटबढ़ से मन्दी, अन्न, रसकस, सरसों, ज्वार, मक्का आदि तेज, किराना माल मन्दा, देश में युद्ध के वातावरण से प्रजा में भय बने, खाद्य पदार्थ मन्दे रहें। **शु.८ शुक्र-** मघा सिंह शुक्र-रुई मन्दी होकर तेज हो, लाल वस्तु, तिल, तेल, मूंगफली, सरसों, सोना, तांबा, चांदी, सभी अन्न तेज, पशुओं में रोग फैले। तेज हवा चले। **शु.११ सोम-** विशाखा १ गुरु-सोना, चांदी, रुई, कपास, सभी अन्न मन्दा, वर्षा हो, सभी को सुख मिले। **शु.१३ बुध-** चतुर्दशी क्षय-सभी खाद्य पदार्थों में अच्छी तेजी बने। **शु.१५ गुरु-** उ.फा. बुध, चन्द्र ग्रहण-रुई, चांदी घट बढ़कर मन्दी, मसूर, उड़द, मूंग, तेल, चना, सोना, हल्दी में तेजी चलेगी।

### -विशेष योग-

**पड़वा पांचै चतुर्दशी शुक्ल पक्ष में तीन।**
**बढ़ने पर मन्दी करें तेजी जब हो छीन॥**
**क्रूर क्रूर ग्रह परस्पर जब सम सप्तम योग।**
**अनावृष्टि संसार में हो भय पीड़ा रोग॥**
**भादों शुक्ल पंचमी स्वाती नखत युत होय।**
**संवत् नीका सुख भरा मन में डरो न कोय॥**
**चार पांच ग्रहों का बना इक राशि पर योग।**
**वर्षा अथवा युद्ध से दुःखी रहें सब लोग॥**

## आश्विन मास फल

मास में ५ शुक्र ५ शनि हैं। कृ. पक्ष में तिथि घटकर बढ़ी है। सं. कन्या ४५ मु. बैठी धापी शनि की मावस शुक्र की, चन्द्रदर्शन ३० मु. रवि का, पूर्णिमा शनि की है। सूर्य बुध शुक्र ने राशि परिवर्तन किया है। बुधोदय पश्चिम में, मास में ५ शुक्र शुभ, ५ शनि उत्पात, अग्नि भय, अन्न तेज करे। कृ. पक्ष में तिथि की घटबढ़ सभी खाद्य पदार्थों साग, सब्जी में तेजी बनेगी। शु.एकम शनिवारी सभी अनाजों में भारी मन्दी करेगी। मावस से अधिक नक्षत्र भी अन्न में मन्दा करेगा। कन्या संक्रांति सभी तिलहन को तेज करे। सूर्य भृगु की युति चालू फसल में तेजी करे।

**कृष्ण पक्ष-कृ.२ शनि-** कन्या बुध-सोना, गुड़, शक्कर, गेहूं, जौ, चना आदि अन्न, तांबा, पीतल, धातु तेज, चांदी, गुड़, शक्कर, सरसों में मन्दा। **कृ.५ मंगल-** पू.फा. शुक्र-घी, ग्वार, बाजरा, जौ, मूंग, उड़द आदि में मन्दा। **कृ.६ बुध-** उ.फा. सूर्य, सप्तमी क्षयः-जौ, जुवार, जूट, कपास, हल्दी, हरड़, हींग, क्षार, कत्था, सोना, चांदी, लोहा, सरसों, घी, चावल, उड़द, सुपारी आदि तेज, पशुओं में बीमारी फैले। **कृ.८ गुरु-** हस्ते मंगल-अन्न, गेहूं, जौ, चना, गुड़, खाण्ड, नमक तेज, वर्षा की कमी, पैदावार कम होगी। **कृ. ९ शुक्र-** हस्ते बुध-सभी अन्न मंदा, वर्षा हो, पैदावार उत्तम रहे। **कृ.१० शनि-** कन्या संक्रांति-माल किराना, मेवा, लाल वस्तु, नारियल, तेल, तिल, सुपारी, सरसों आदि में तेजी, सोना, चांदी, पीतल, शेयर, अरण्डी, सरसों में मन्दा रहे। **कृ.११ सोम-** बुधोदय पश्चिम -रुई, कपास, चांदी १५ दिन मन्दी, घी, तेल, अरण्डी, सरसों, अन्न तेज। **कृ. ३० शुक्र-** उ.फा. शुक्र-पैदावार उत्तम, सोना, चांदी में घटबढ़, सभी अन्न पदार्थ, रुई आदि तेज रहे।

**शुक्ल पक्ष-शु.१ शनि-** चित्रा बुध-रुई में घटबढ़ से तेजी, चांदी में घटबढ़, अन्न मन्दा। **शु.२ रवि-** चन्द्रदर्शन-देश में झगड़े-विग्रह हों, पशुओं में बीमारी फैले, अन्न, चांदी, सोना, सरसों तेज, रुई में घटबढ़ हो। **शु.३ सोम-** कन्या शुक्र-वर्षा कम, फसल को नुकसान, रुई, बारदाना, सण आदि मन्दा, चांदी घटबढ़ कर तेज, सभी अन्न, सोना, चावल, मीठा, ऊनी, वस्त्र तेज। **शु.५ बुध-** हस्ते सूर्य, तुला बुध-कपड़ा, गेहूं, सरसों, चना, गुड़, खाण्ड, सूत, कपास, हल्दी, हींग, श्रीफल तेज, चांदी, सरसों, अलसी, मूंगफली, बिनौला, मिर्च मन्दे। देश में झगड़े, क्लेश, संकट, विग्रह आदि हों। **शु.१० सोम-** स्वाती बुध-वर्षा कम, गणमान्य लोगों को कष्ट, रुई, सूत, कपास में मन्दा। **शु.११ मंगल-** हस्ते शुक्र-रुई, चांदी मन्दी, अन्न, गुड़, शक्कर, सोना में घटबढ़, प्रजा को पीड़ा,बीमारी फैले, वर्षा कम हो। **शु. १२ बुध-** चित्रा मंगल-प्रजा बीमार, अन्न गेहूं, जौ, चना, चांदी, सोना, पीतल, तांबा आदि तेज। **शु.१५ शनि-** सभी खाद्य सामग्री, घी, तेल आदि तेज।

### -विशेष योग-

**क्रूर ग्रहों के अगाड़ी शुभ ग्रह करें निवास।**
**वर्षा हो विपरीत यदि तो हो वर्षा नाश॥**
**मावस से अधिक नक्षत्र सस्ता करै अन्न।**
**मास नखत पूनम नहीं तेज बिकै तब अन्न॥**
**आश्विन शुक्ल एकम जौ शनिवारी होय।**
**अन्न का संग्रह कीजिए तेजी अनहोनी होय॥**

## अथ कार्तिक मास फल विचार

मास में ५ रवि हैं कृष्ण में तिथि घट कर बढ़ी है। शु. पक्ष तिथि हानि, सं. तुला ३० मु. बैठी धापी, चन्दर्शन ४५ मु. दोनों मंगलवार के, मावस व पूर्णिमा दोनों रवि की हैं। सूर्य, मंगल, बुध, गुरु, शुक्र, शनि, राहु-केतु ने राशी परिवर्तन किया है। शुक्रास्त पूर्व में, बुधास्त पश्चिम में, दीपावली के दिन ६ ग्रह एक राशि पर हैं। मास में ५ रवि उत्तम नहीं, संसार में भय बने। राजविग्रह सत्ता संघर्ष चले, मावस पूनम दोनों तेजी करें, रिक्ता तिथि, दीपावली शनिवार, सं. तुला मंगल की सभी तेजी वाली हैं। पूनम को भी कृतिका नक्षत्र नहीं है। मटर, ग्वार, ज्वार, मक्का, सोना, चांदी, मीठा, रस पदार्थों में अच्छी तेजी बनेगी।

**कृष्ण पक्ष-कृ. ४ मंगल-** चित्रा सूर्य-गेहूं, चना, कपास, अरहर, सूत, केसर, कपड़ा, चांदी, गुड़, खाण्ड, रुई, सूत, तिल आदि तेज, प्रजा बीमार रहे। **कृ.५ बुध-** शुक्रास्त पूर्व-सोना, पीतल, तांबा, जस्ता, हींग, पारा, केसर तेज, चांदी में अच्छी घटबढ़ चले। रुई, सूत, कपड़ा, घी, तेज, सरसों, अलसी, अरण्डी आदि तेज। मनुष्यों को पीड़ा होगी। **कृ. ६ गुरु-** राहु कुंभे, सिंहे केतु-कांसी, तांबा, पीतल, शेयर, गेहूं आदि अन्न मन्दा होकर तेज, रुई, सूत में मन्दा खरीदो, ७वें मास में विशेष लाभ मिलेगा। **कृ.७ शुक्र-** विशाखा बुध-सभी अन्न, गुड़ आदि में मन्दा, देश में कहीं झगड़े होंगे। **कृ.८ शनि-** तुला मंगल-चित्रा शुक्र- सभी धान्य, अरहर, मटर, ग्वार, ज्वार, बाजरा, उड़द, मूंग, बिनौला, सूत, कपास, रस पदार्थ, सभी धातु, पीतल, मूंगफली आदि तेज होगी। देश में सत्ता संघर्ष चले, प्रजा में भय बने। **कृ.११ मंगल-** तुला सूर्य-नमक, रस, घी, तेल, कपूर, सोना, तांबा, अलसी, आंवला, गेहूं, सरसों, नारियल, सुपारी तेज, चांदी में मन्दा, पशुओं में रोग बढ़े। **कृ. १३ गुरु-** तुला शुक्र-रुई, चांदी तेज होकर मन्दी, गुड़, शक्कर, सोना तेज, अन्न में घटबढ़ से मन्दा बने। **कृ.३० रवि-** देश में सत्ता संघर्ष, राजविग्रह कहीं युद्ध के बादल मंड़रायेंगे।

**शुक्ल पक्ष-शु.२ मंगल-** स्वाती सूर्य, शुक्र, मंगल-वृश्चिक में बुध, चन्द्रदर्शन, सभी धातु, गुड़, खाण्ड, तिल, तेल, कपूर, लाख, हल्दी,रुई, जूट, कपड़ा, बिनौला, सुपारी, मिर्च, अलसी, राई, तांबा, पीतल, गेहूं आदि तेज। बाजरा, ग्वार, तेल, तिल, सरसों, अलसी, सोना, मन्दा, आगे ५ मास में लाभ मिलेगा। **शु.५ शुक्र-** वृश्चिक गुरु-सोना, चांदी, तांबा, कांसी, पीतल, तेल, तिल, सरसों, नमक, गोला, रुई, सूत, कपास, कपड़ा, नारियल, सुपारी आदि तेज, दुर्भिक्ष पड़े, प्रजा बीमार रहे, कहीं उत्पात हो। **शु.६ शनि-** वक्री बुध-गेहूं, जौ, चना, गुड़, शक्कर, खाण्ड, बारदाना, गोला तेज, चांदी, सरसों, अलसी, मूंगफली, बिनौला मन्दा। **शु.९ मंगल-** मघा सिंह शनि-अलसी तेल, सरसों, तेल, गुड़, खाण्ड, उड़द, अन्न, लोहा तेज, भय बने, युद्ध का वातावरण बने। सभी प्रकार का अन्न तेज हो। **शु.१० बुध-** वक्री तुला बुध-रुई तेज होकर मंदी- **शु.११ गुरु-** बुधास्त पश्चिम-रुई, चांदी, तेज होकर मन्दी, शेयर, हैंसियन बारदाना मन्दे, मन्दे में खरीदो लाभ होगा। जवाहरात, धातु, तांबा, पीतल, जस्ता, तेज होगा। **शु.१४ शनि-** विशाखा शुक्र, अन्न, गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर,

रुई, सूत आदि में मन्दा। वर्षा हो, व्यापारी चिन्ता ग्रस्त रहे। व्यापार में उथल-पुथल हो। शु.१५ रवि-सभी प्रकार का खाद्य अन्न, साग, सब्जी, ग्वार, ज्वार, मक्का, मटर आदि में अच्छी तेजी बने। प्रजा बीमार होगी।

**-विशेष योग-**

**अन्न चर्चरा जान सूर्य भृगु कुज मिल जाए।**
**एक राशि पर होय तेल घृत अवश्य नसाए॥**
**रिक्ता तिथि दीपावली संग में शनिवार।**
**तुल संक्रांत भौम की तेजी बने अपार॥**
**अश्विनी भरणी का बना पूनम संयोग।**
**तेज ग्वार ज्वार मकई मटर मंहगाई अरू रोग॥**
**एक राशि गत शुक्र गुरु मंगल सह आदित्य।**
**होता है संसार में मंहगाई का नृत्य॥**
**रवि मंगल गुरु शुक्र का होता जभी मिलाप।**
**सोना रुई तेल तिल तेज हो आप ही आप॥**

## अथ मार्गशीर्ष मास फल विचार-

मास में ५ सोम हैं शुक्ल पक्ष में तिथि क्षय, मावस सोम की पूर्णिमा सोम की, सं. वृश्चिक ३० मु. बैठी धापी गुरु की, चन्द्रदर्शन १५ मु. बुध का है। सूर्य शुक्र मंगल बुध ने राशि परिवर्तन किया है। गुरु अस्त, बुधोदय पूर्व, शुक्रोदय पश्चिम, बुध मार्गी हुआ है। मास में ५ सोम उत्तम, गुरु अस्त आंखों की बीमारी देगा। मावस सोम की सुभिक्ष क्षेमकारी है। विशाखा नक्षत्र दुर्भिक्षकारी है। पश्चिम शुक्रोदय शुभ नहीं, प्रजा दुःखी तथा दुर्भिक्ष पड़े। पूर्णिमा का क्षय, इसी दिन कृतिका व रोहिणी नक्षत्र का होना सभी वस्तुओं को तेज करेगा। गुरु, सूर्य, शुक्र की युति वर्षा करे, सोना, रुई, तेल, तिल को तेज करेगी।

**कृष्ण पक्ष-कृ.१ सोम**-विशाखा सूर्य-चांदी, चावल, गुड़, खाण्ड, रुई, सूत, गेहूं, जौ, सरसों, तिल आदि तेज, दक्षिण के राज्यों में उपद्रव हो। **कृ.५ शुक्र**-वक्री स्वाति बुध, गुरु अस्त-सोना, चांदी, अन्न मन्दा, रुई, शेयर, सरसों, तेज, आंखों की बीमारी फैलने से प्रजा बेहाल रहे। गुड़, शक्कर, रस कस में मन्दा बनें। **कृ. ६ शनि**-ऽनुराधा गुरु-सोना, चांदी, रुई, कपास, अनाज मन्दा, वर्षा हो। **कृ.७ रवि**- वृश्चिक शुक्र-लोक सुखी, पैदावार उत्तम, ज्वार, बाजरा आदि अन्न मन्दा, अलसी, कपास, शेयर में घटबढ़, चांदी विपरीत चले। **कृ. ८ सोम**- रुई, सूत, कपास, कपड़ा, गेहूं, जौ, चना तेज, रस पदार्थों में मन्दा। **कृ.१० बुध**-ऽनुराधा शुक्र-देश में कहीं उपद्रव, बीमारी फैले, भूकंप से नुकसान हो, रुई तेज, गुड़, खाण्ड, चावल, नमक, क्षार पदार्थ मन्दे। **कृ.११ गुरु**-सं. वृश्चिक, बुधोदय पूर्व रुई २५ दिन तेज, चांदी में घटबढ़ से तेज, सोना मन्दा, गेहूं, जौ, चना, अरण्डी, तेल, तिल, सरसों, लाल मिर्च, तांबा, पीतल तेज, कभी लाल मिर्च या कोई और लाल वस्तु मन्दी मिले तो स्टॉक करें विशेष लाभ होगा। देश में झगड़े, राजविग्रह, युद्ध का वातावरण बने। **कृ.१३ शनि**-बुध मार्गी-रुई घटबढ़ से तेज, गुड़, शक्कर, सरसों, तिल, तेल, कपूर, चन्दन, सोना, सुपारी मन्दा, अन्न, घी शक्कर तेज। **कृ.१४ रवि**-ऽनुराधा सूर्य-चांदी, चावल, सूत, अफीम, गेहूं, जौ, चना, अन्न आदि तेज, सोना मन्दा। **कृ.३० सोम**-सभी अन्न तेज रहेंगे।

**शुक्ल पक्ष-शु.२ बुध**-चन्द्रदर्शन-गुड़, शक्कर, खाण्ड, सफेद वस्तु मन्दी, चांदी में घटबढ़, अन्न, घी तेज होगा। **शु.५ शनि**-ज्येष्ठा शुक्र-सरसों, सोना, चांदी, घी, तेल, चावल मन्दे, कहीं झगड़े बनें। **शु.६ रवि**-विशाखा बुध- सभी अन्न, गुड़, खाण्ड, शक्कर, रुई, सूत, कपास में मन्दा। **शु.७ सोम**-वृश्चिक मंगल-नेताओं में आपसी संघर्ष बढ़े, रुई, सूत, तांबा, पीतल, जस्ता सभी धातु, ग्वार, ज्वार, बाजरा तेज। **शु.९ बुध**-शुक्रोदय पश्चिम-सत्ता संघर्ष तेज हो, राजविग्रह, उपद्रवों से जनता को कष्ट हो। सोना, चांदी, सण, सूत घी आदि में मन्दा चले। **शु.१२ शनि**-ज्येष्ठा सूर्य, ऽनुराधा मंगल-चावल, सरसों, वस्त्र, अफीम, सोना, चांदी सभी अन्न, गुड़, शक्कर, गुग्गल, सभी लाल वस्तु तेज, पशु बीमार हो। **शु.१४ सोम**-वृश्चिक बुध, पूर्णिमा क्षय-रुई पदार्थ खरीदो ५ मास में लाभ मिलेगा। घी, तेल, अन्न, ज्वार, बाजरा, ग्वार, तिल, तेल, सरसों, सोना तेज।

**विशेष योग**

**एक राशि पर साध हो सूरज गुरु भृगु तीन।**
**वर्षा होती खूब पर खेती होती छीन॥**
**रवि मंगल गुरु शुक्र का होता है मिलाप।**
**सोना रुई तेल तिल तेज हो आप ही आप॥**
**मार्ग. में बुध उदय अथवा भृगु अस्त।**
**तृण चारा कमती मिले बेचो पशु समस्त॥**
**शुक्रोदय पर जब कभी गुरु ग्रह हो अस्त।**
**क्षेम कुशल वर्षा घनी मन्दा धान्य समस्त॥**
**मार्ग. मास में सही उदय शुक्र जंजाल।**
**मुल्क दुःखी सुख है नहीं पड़े अचेत्यो काल॥**

## अथ पौष मास फल विचार-

मास में ५ मंगल व ५ बुध हैं। कृ. पक्ष में तिथि वृद्धि, शुक्ल पक्ष में तिथि ह्रास हुआ है। मावस पूनों बुध की, सं. धन १५ मु. धापी बैठी, चन्द्रदर्शन ४५ मु. दोनों शुक्र की हैं। सूर्य शुक्र बुध ने राशि परिवर्तन किया है। गुरु उदय शनि वक्री, बुधास्त पूर्व, मंगल उदय हुआ है। मास में ५ मंगल किसी गण मान्य व्यक्ति का अभाव तथा प्रजा में भय उत्पन्न करे। ५ बुध उत्तम, बहुत सी वस्तुओं में मन्दी लावे। कृ.१ को रोहिणी से ७ मास तक सभी पदार्थ तेज रहें। कृ.७ सोम चौपाए भैंस आदि को पीड़ा हो। अमावस को बुध ज्येष्ठा नक्षत्र सभी अन्न तेज तथा दुर्भिक्ष करे। शु.४ रवि- प्रजा ३ मास बीमार चले। शु.९ क्षय-राजविग्रह, मन्त्री मण्डल में फेरबदल करे। पूनों को आर्द्रा सभी खाद्य सामग्री तेज, शनि वक्री, चौपाए को कष्ट देगा।

**कृष्ण पक्ष-कृ.१ मंगल**-गुरु उदय-रुई में घटबढ़ से तेज होकर मन्दी, अन्न ७ मास तेज रहे। **कृ.२ बुध**-मूल धन शुक्र, ऽनुराधा बुध, शनि वक्री, रुई मन्दा या तेज होकर मन्दी, सूत, कपड़ा मन्दा, गेहूं, जौ, चना, गुड़, शक्कर, खाण्ड, घी, चांदी, शेयर, लोहा, सोना, लोंग, सुपारी, काली मिर्च, कलई, शीशा, घी, गुड़ सभी अन्न तेज होगा। **कृ.७ सोम**-भैसों आदि चौपाए में बीमारी फैले, प्रजा परेशान रहे। **कृ.८ बुध**-बुधास्त पूर्व-रुई, चांदी, घटबढ़ से मन्दी, गेहूं, सोना, अलसी, धातु, तांबा, पीतल आदि तेज। **कृ.१० शुक्र**-सं. धन, ज्येष्ठा बुध-सभी अन्न मन्दा, कपास, तेल, तिल, रुई, सोना, चांदी, सरसों, गेहूँ, जौ, चना, ज्वार, बाजरा, मूंग, ग्वार तेज। पशु बीमार, मालवा में उपद्रव हो। **कृ. १२ रवि**-मंगल उदय, पू.षा. शुक्र-उड़द, मूंग, तेल, तिल, सरसों, गुड़, शक्कर, खाण्ड, नमक सभी अन्न मन्दा, व्यापारियों को पीड़ा, कहीं अग्निकाण्ड चोरियों से प्रजा को कष्ट। **कृ.३० बुध**-देश में दुर्भिक्ष फैले, सभी खाद्यान्न तेज और पैदावार कम होगी।

**शुक्ल पक्ष-शु.१ गुरु**-ज्येष्ठा मंगल-देश में बीमारी फैले, रुई में घटबढ़ हो। चांदी मन्दी रहे। **शु.२ शुक्र**-चन्द्रदर्शन, प्रजा को सुख, बाजारों में मन्दा, गेहूं, जौ, चना, चावल, सरसों, तेल तिल, ऊन मन्दे। सोना तेज रहेगा। **शु.३ शनि**-मूल धनु बुध-बच्चों व पशुओं को पीड़ा, शासक प्रजा में विरोध हो, अन्न, सोना, चांदी में मन्दा हो। **शु.४ रवि**-वार, तिथि संयोग से प्रजा ४ मास बीमार रहे। **शु.७ बुध**-उ.षा. शुक्र- देश में बीमारी फैले, अन्न में घटबढ़ से तेज, अलसी, अरण्डी, गुड़, शक्कर आदि में मन्दा। **शु. ८ गुरु**-पूर्वाषाढ़ा सूर्य- तिल, तेल, गुड़, खाण्ड, गुग्गल, हल्दी, कपूर, ऊनी वस्त्र, चांदी, सरसों, चीनी तेज, सरदी जोरदार पड़े। प्रजा बीमार, राज्यों में विग्रह, कहीं मंत्री मण्डल में फेरबदल हो। **शु.११ शनि**-मकर शुक्र-पैदावार कम, खाण्ड, घी सभी अन्न तेज, रुई, चांदी घटबढ़ कर तेज हो। **शु.१३ सोम**-पू.षा. बुध-गेहूं, जौ, चना, मटर, मूंग, बाजरा, ग्वार, सोना, चांदी, मन्दा, गुड़ शक्कर, सरसों, अलसी, बिनौला तेज, प्रजा को कष्ट हो। **शु. १५ बुध**-चौपाए, गाय, भैंस, हाथी, घोड़ा, मोटर गाड़ी वाहन तेज होंगे।

**विशेष योग**

**पौष मावस के दिन ज्येष्ठा अति दुर्भिक्ष।**
**मास नखत पूनम नहीं तेजी बिकै अक्ष॥**
**मघा नक्षत्र चलते हुए शनि वक्री होय।**
**छत्र भंग पीड़ित प्रजा जल पशु द्रव्य नशाय॥**

## अथ माघ मास फल विचार-

मास में ५ गुरु ५ शुक्र, कृष्ण पक्ष में तिथि वृद्धि, शुक्ल पक्ष तिथि क्षय, मावस पूनों शुक्र की, सं. मकर ४५ मु. भूखी रवि की, चन्द्रदर्शन ३० मु. शनिवार का है। सूर्य मंगल बुध शुक्र शनि ने राशि परिवर्तन किया है। बुधोदय पश्चिम में है। मास में ५ गुरु ५ शुक्र दोनों शुभ हैं। पश्चिम में प्रजा को कष्ट होगा। बदी २-३ को शुक्र शनि शुभ नहीं, कहीं युद्ध से जन हानि हो। मावस को उ.षा. उत्तम, खाद्यान्न में मन्दा, मकर की भूखी संक्रान्त उत्तम नहीं, धान्य व रस पदार्थ तेज हो, सत्ता संघर्ष हो, मन्त्री मण्डल में फेर बदल हो। मंगल गुरु की युति में सत्ता संघर्ष बढ़ेगा। पूर्णिमा में अश्लेषा दुर्भिक्ष करे। सभी अन्न खाद्य सामग्री तेज, बुधोदय रस कस मन्दा करे।

**कृष्ण पक्ष-कृ.४ रवि**-श्रवण शुक्र-चांदी, सोना, गोला, खाण्ड, शक्कर, गुड़, उड़द, मूंग मन्दा, कपास, तेल, अलसी, अरण्डी तेज, रुई मन्दी होकर तेज हो। **कृ.५ सोम**-मूल-धन में मंगल-धान्य पदार्थ, सूत, कपड़ा, लकड़ी, घी, चांदी, मूल पदार्थ, बिनौला, सरसों, धातु, अन्न, घी, कपास मन्दे। विद्वानों को कष्ट हो। **कृ.६ मंगल**-उ.षा. बुध-बच्चों को पीड़ा एवं मृत्यु दर में बढ़ोतरी होगी। वर्षा हो पैदावार उत्तम रहे। सभी धान्य पदार्थों में मन्दा रहे। **कृ.७ बुध**-वक्री ऽश्लेषा ४ कर्के शनि- गेहूं, घी, चावल, रुई, सूत, कपास तेज, बीमारी फैले, आपसी विरोध बढ़े, **कृ.८ गुरु**-उ.षा. सूर्य, मकरे बुध-उड़द, मूंग, जूट, सूत, गुड़, कपास, चावल, चांदी, सरसों, तेल, घी, चीनी, हल्दी में तेजी। **कृ.९ शनि**-ज्येष्ठा १ गुरु-सभी अन्न में अच्छी घटबढ़ हो, पश्चिम में झगड़े बनें, चांदी मन्दी रहे। कृ.१० रवि-घी, गुड़, खाण्ड, अलसी, सरसों मन्दी, गेहूं, जौ, चना, मूंग, मोठ तेज, नेताओं में आपसी संघर्ष बढ़ेगा। **कृ.१३ बुध**-श्रवण बुध-धनिष्ठा शुक्र-भसीन, मूंग, मोठ, सोना, चांदी, रुई, चावल, उड़द, गुड़, शक्कर, चना, गेहूं

तेज। ओले गिरने से फसल को नुकसान होगा। पशु पक्षियों को कष्ट होगा। कृ.३० शुक्र- पीछे से चली तेजी को ब्रेक लगेगा अर्थात मन्दा बने

**शुक्ल पक्ष-शु.१ शनि**-चन्द्रदर्शन, तिथि क्षय- कहीं सुख कहीं दुःख कहीं झगड़े, प्रजा बीमार, राजविग्रह, मंत्री मण्डल में फेरबदल हो। अलसी, सरसों, लोहा, धातु, सूत, चांदी, सोना, रुई, सूत तेज। **शु.५ मंगल**-कुंभे शुक्र- चांदी, रुई, गेहूं, जौ, चना, उड़द, मूंग, ज्वार, बाजरा आदि अन्न, सफेद धातु, रस पदार्थ मन्दे, वर्षा हो, सर्दी पड़े। **शु.६ बुध**-श्रवण सूर्य-उड़द, मूंग, जूट, कपास, चावल, चांदी, सरसों, सोना, चीनी आदि तेज। **शु.७ गुरु**-धनिष्ठा बुध- पशु बीमार, रुई में घटबढ़, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, जस्ता व अन्न में मन्दा रहे। **शु.८ शुक्र**-पू.षा. मंगल- घास, चारा, घी, तेल, कपूर, चावल, सोना, चांदी, मूंगफली आदि तेज। **शु.९ शनि**-बुधोदय पश्चिम- सभी रस पदार्थ, रुई, सूत, चांदी, कपास मन्दा, १५ दिन पीछे भाव में परिवर्तन होगा। **शु.१० रवि**-शते शुक्र-घी, गुड़, खाण्ड, तेल, सरसों, अलसी, अरण्डी, सोना, चांदी, पशु तेज। **शु.११ सोम**-अलसी, सरसों, घी, तेल, रसकस मन्दा, सोना, चांदी, पीतल, मन्दी होकर तेज। **शु.१३ बुध**-ज्येष्ठा २ गुरु-अन्न में अच्छी घटबढ़ चले, पश्चिम के राज्यों में झगड़े विग्रह हों, चांदी मन्दी रहे। **शु.१५ शुक्र**-शते बुध-प्रजा बीमार रहे, सोना, चांदी, सण, सूत, अन्न, खाद्य सामग्री में तेजी।

### विशेष योग

**क्रूर क्रूर ग्रह परस्पर जब सम सप्तम योग।**
**अनावृष्टि संसार में भय पीड़ा अरु रोग।**
**दुतिया तृतीया माघ बदी शुक्र शनिवार।**
**पृथ्वी पर युद्ध से वहै रक्त की धार।**
**बदी बढ़े सुदी घटे तिथि क्रूर वार संक्रांत।**
**छत्र भंग अरु अवर्षण पीड़ित प्रजा नितान्त॥**

## अथ फाल्गुन मास फल विचार-

मास में ५ शनि, कृष्ण पक्ष में तिथि हानि, मावस पूनों दोनों शनि की, सं. कुंभ ३० मु. बैठी धापी, चन्द्रदर्शन ३० मु. दोनों सोम की हैं। सूर्य मंगल शुक्र ने राशि परिवर्तन किया है। बुध वक्री मार्गी उदयास्त हुआ है। चन्द्र ग्रहण भी होगा। मास में ५ शनि उत्तम नहीं, ईशान दिशा में उत्पात होंगे। महंगाई बढ़ेगी। कृ.६ को चित्रा शुभ है प्रजा सुखी रहे। बुध वक्री मार्गी उदयास्त से अनेकों वस्तुओं में भारी उतार चढ़ाव होंगे। मावस शनिवारी दुर्भिक्षकारी है। सभी खाद्य पदार्थों में तेजी बनेगी। सं. कुंभ धान्य पदार्थ मन्दे करेगी, प्रजा को सुख मिले। शु.५ का क्षय सभी अन्न तेज करे, दुर्भिक्ष पड़े। राज्यों में विग्रह हो, मन्त्री मण्डल में फेरबदल हो। श्रवण में मंगल, पूनों को मघा व चन्द्रग्रहण तीनों नेष्ट फल कारक हैं। दुर्भिक्ष पड़े, खाद्य पदार्थों में अच्छी तेजी बने।

**कृष्ण पक्ष-कृ.४ मंगल**-धनिष्ठा, सूर्य-मूंग, मसूर, नील, सोना, चांदी आदि धातु, अन्न पदार्थ, रुई, अलसी, तिलहन तेज। **कृ. ६ गुरु**-प्रजा व देश के लिये सुभिक्षकारी, रुई, सूत, कपास तेज, अन्न गेहूं, जौ, चना आदि मन्दे, वर्षा हो। **कृ.१० सोम**-सं. कुंभ-गेहूं, जौ, चना, बाजरा, ज्वार, मूंग, सरसों, शक्कर, खाण्ड मन्दे, नमक, घी, तेल, मूंगफली, अरण्डी आदि तेज। **कृ.११ मंगल**-उ.षा. मंगल-घी, गुड़ मन्दे, रुई, राई, सरसों, तेल, उड़द, मूंग आदि तेज। **कृ.१२ बुध**-वक्री बुध-रुई तेज होकर मन्दी, गुड़, शक्कर, सरसों, अलसी, कपूर, तेल, तिल, अरण्डी, शेयर, बिनौला तेज। बहुत सी वस्तुओं में घटबढ़ हो। **कृ.१३ गुरु**- बुधास्त पश्चिम- रुई, चांदी, घटबढ़ कर मन्दी, गेहूं, सोना, अलसी तेज, तेज हवा चले, वृक्ष टूटे, बर्फ पड़े, प्रजा को कष्ट हो। **कृ.१४ शुक्र**-मीने शुक्र-बिनौला, कपास, सरसों, अरण्डी, तेल, तिल, गुड़, शक्कर, खाण्ड, सभी अन्न, गेहूं, जौं, चना, मटर आदि में मन्दा, रुई, चांदी में तेजी बनेगी। **कृ.३० शनि**-देश में दुर्भिक्ष पड़े, प्रजा को कष्ट, तेजी मन्दी सम रहे।

**शुक्ल पक्ष-शु.१ रवि**-मकरे मंगल-सोना, चांदी, रुई, कपास, अलसी, सरसों, तेल, ऊन, घी, रस पदार्थ, तांबा, गुड़, खाण्ड आदि तेज, सभी अन्न मन्दा। **शु.२ सोम**-शते सूर्य-उ.भा. शुक्र-चन्द्रदर्शन-सरसों, चना, जूट, कपड़ा, तेल, नील, हींग, जायफल, दाख, छुआरा, सोंठ, रुई, सूत, कपास, हल्दी, मूल पदार्थ व सफेद वस्तु तेज, चांदी तेज होकर मन्दी रहे, सभी अन्न मन्दा रहेगा। **शु.४ बुध**-पंचमी क्षय सभी खाद्य पदार्थ, साग, सब्जी, घी, तेल तेज होगा। कहीं दुर्भिक्ष, राजविग्रह, मंत्री मण्डल में फेरबदल होगा। **शु.७ शुक्र**-अश्लेषा ३ शनि-रुई, उड़द, तिल पदार्थ मन्दे, कहीं प्रकृति द्वारा जन हानि हो। **शु.८ शनि**- अन्न भाव मन्दा, पश्चिम में झगड़े, चांदी मन्दी रहे। **शु.१० सोम**-वक्री धनिष्ठा बुध-पशु बीमार, रुई में घटबढ़, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, जस्ता अन्न मन्दा रहे। **शु.१३ गुरु**-बुधोदय पूर्व, रेवति शुक्र-रुई का रुख देखकर व्यापार करें। चांदी में घटबढ़, सोना, सण, जवाहरात, गुड़, शक्कर, खाण्ड में मन्दा। गेहूं, चना, अलसी, अरण्डी, तेल, तिल, सरसों, लाल मिर्च तेज, आंधी आवे। **शु.१५ शनि**- श्रवण मंगल, चन्द्रग्रहण-तिल, तेल, गेहूं, जौ, चना, धातु, तांबा, पीतल, जस्ता, सोना, चांदी, सभी अन्न, काली मिर्च, काली वस्तु, चना आदि में अच्छी तेजी बनेगी।

### -विशेष योग-

**षष्ठी फाल्गुन बदी में चित्रा करे सुभिक्ष।**
**पूनम में मघा होय आगे दुर्भिक्ष॥**
**मावस से अधिक नखत सस्ता करै अन्न।**
**मास नखत पूनम नहीं तेज बिकै तब अन्न॥**
**क्रूर क्रूर ग्रह परस्पर जब सम सप्तम योग।**
**अनावृष्टि संसार में भय पीड़ा अरु रोग॥**
**पड़वा पांचे चतुर्दशी शुक्ल पक्ष में तीन।**
**बढ़ने पर मंदी करै तेजी जब हो छीन॥**
**मंगल मकर में गए गुरु से हुए तीन पान।**
**सुख सुभिक्ष संसार में गावै मंगल गान॥**
**श्रवण नखत पर जब कभी हो कोई ग्रह क्रूर।**
**अन्न भाव महंगा चले गेहूं तेज जरूर॥**

## अथ चैत्र कृष्ण पक्ष विचार

पक्ष रविवार से आरंभ होता है। पक्ष में तिथि वृद्धि, मावस सोम की व सूर्यग्रहण भी होगा, संक्रांति मीन बुध की ४५ मु. बैठी धापी है। सूर्य शुक्र ने राशि परिवर्तन किया है। मास में ५ रवि शुभ नहीं, कहीं सत्ता परिवर्तन, कहीं राजविग्रह हो, जल द्रव्य, चना, नमक तेज हो, संक्रांति कुम्भ रस पदार्थ गुड़, खाण्ड, तिलहन में तेजी करे। दीपावली से चैत्र तक सभी मासों में शुक्ल पक्ष में तिथि क्षय होना उत्तम नहीं, देश व प्रजा पर कष्ट, दुर्भिक्ष व महंगाई झेलनी पड़ेगी।

**कृष्ण पक्ष-कृ.१ सोम**-पू.भा. सूर्य-सोना, चांदी, गेहूं, चना, उड़द, घी, रुई, रेशम, गुग्गल, सूत, सरसों, गुड़, चावल, ज्वार आदि तेज। **कृ.४ गुरु**-बुध मार्गी-रुई घटबढ़ से तेज, गुड़, शक्कर, खाण्ड, तिल, तेल, कपूर, चन्दन, सरसों अगर आदि में मन्दा, अन्न, सोना, सण, सूत, सोंठ, लाख आदि में तेज। **कृ.८ सोम**-अलसी, सरसों, सूत, कपास, रुई, अन्न, गेहूं, चना, मटर में घटबढ़ चले, प्रजा में बीमारी फैले। **कृ.१० बुध**-अन्न, तेल, तिल, नमक तेज होकर मन्दा। चांदी मन्दी, सोना, गुड़, खाण्ड तेज। **कृ.१४ रवि**-उ.भा. सूर्य-सभी रस पदार्थ, तेल पदार्थ, सोना, चांदी, रुई, गुड़, खाण्ड, शक्कर, गेहूं आदि तेज। **कृ.३० सोम**-शते बुध-सूर्य ग्रहण-चांदी, सण, सूत तेज, कहीं अन्न भी तेज हो, चना, नमक से लाभ हो, देश में कहीं छत्र भंग व सत्ता परिवर्तन होगा।

### विशेष योग

**कृष्ण पक्ष तिथि बढ़े शुक्ल पक्ष घट जाए।**
**सभी वस्तु तेज हो सस्ता पन हट जाए॥**
**चैत्र मास ग्रहण हो छत्र भंग कर देय।**
**अन्न भाव तेज रहे प्रजा रहे घबराय॥**
**सभी धान्य महंगे बिकें मीन राशिगत भानु।**
**तेजी तिलहन नमक में साधारण अनुमान॥**




**ज्योतिष रत्न कार्यालय**, पो. फर्रुखनगर-१२२५०६, गुड़गांव
फोन-कार्या.-निवा.: ०१२४-२३७५२१८, २३७५३७७
E-mail-jyotish ratan@yahoo.com

# सन् 2006 ई. का व्यापार भविष्य

## व्यापारिक जिन्सों की तेजी-मंदी लाईनों का व्यौरा

**जनवरी**-यह मास पौष शुक्ला 2 रविवार से प्रारंभ होकर माघ शुक्ला 2 मंगलवार तक रहेगा। ता. 1 चन्द्रदर्शन रविवासरी व 45 मुहूर्त्ती है। अतः ऑवरेज में मंदी गुड़, तेल, सोना, चांदी में घटाबढ़ी से तेजी रुई में घटाबढ़ी से मंदी। ता. 5 जन. बुध अस्त से बर्फ, कोहरा व प्राकृतिक प्रकोप व 33 दिनों के अन्दर रूई सर्पमुखी चाल से तेजी ले। सोना तेज शेयरों के भावों में घटाबढ़ी से तेजी। ता. 11 एक दस्यां पौष शुक्ला से रक्त वर्ण की वस्तुओं में तेजी व शुक्र अस्त से मेघ गर्जना, उपलवृष्टि फसलों को हानि रुई केभावों में मन्दी चांदी घटाबढ़ी से तेज अनाज के भावों में तेजी। सोना, ताम्बा, पीतल, जस्ता,चना, राजमा, सोयाबीन, दालें सरसों, बिनौला, मेवा के भावों में सुधार ले तेजी बनेगी। ता. 14 जन. कर्क, मकर दो बहिन है से मकर संक्रांति शनि वासरी हो। प्राकृतिक प्रकोप, अकाल स्थिति, हिंसा, दंगा,आन्दोलनों में वृद्धि, घी, तेल, अलसी, गुड़, शक्कर, खाण्ड, रुई के भावों में तेजी मक्का, ज्वार, बाजरा, तेल, मिर्च, चंदन, हल्दी,केसर, चावल, सिंघाड़े के भावों में तेजी। ता. 17 जन. शुक्रोदय ग्रहोयति से यातायात के कार्यों में बाधा भारी वर्षा, हिमपात, ओलावृष्टि से फसलों को हानि सभी प्रकार के अन्न, रसीले पदार्थ में तेजी शेयरों के भाव भी घटाबढ़ी से तेजी बना लेंगे। ता. 24 जनवरी श्रवण के सूर्य 14 दिनों के अन्दर गेहूँ, जौ, चावल, रुई, सूत, सन, सोना, चांदी, गुड़, खांड, अलसी, सुपाड़ी, लौंग, पीपल शेयर के भावों में तेजी को बल मिलेगा। ता. 29 जन. रविवारी अमावस्या दुर्भिक्षकारी है। प्रजा में सुख-दुख की समानता, वस्त्र रुई, सोना, सूत, तेज, अन्न के भावों में घटाबढ़ी सोना तेज व चांदी में घटाबढ़ी से मन्दा, ता. 30 जन. चंद्रदर्शन सोमवार को है, छत्र भंग के संकेत तेजी को बल सीमावर्ती क्षेत्रों में तनाव व नेताओं में वाद-विवाद, सड़क दुर्घटना व प्राकृतिक प्रकोप से प्रजा को कष्ट शेयर व सर्राफा बाजार में विशेष घटाबढ़ी का योग।

**विशेष**-एक राशौ गवाहतौ, सोम शुक्र दिनाधिपा॥
जेहि पखवारे तिथि बढ़े वाही में घट जाय।
सभी वस्तु मंदी बिकै मंहगाई हट जाय॥

**फरवरी**-यह मास माघ शुक्ला 3 बुधवार से आरंभ होकर फाल्गुन शुक्ला 1 मंगलवार तक रहेगा गोचर ग्रहचाल के अनुसार अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति तनाव पूर्ण रहेगी, सीमा विवाद, उपद्रव, अकल्पित घटनायें घटेंगी। ता. 1 फरवरी चावल, स्वांक में तेजी। सोना, चांदी में घटाबढ़ी से मंदी रुई में घटाबढ़ी ता. 5 कुंभ के बुध से अलसी, रुई में मन्दी चांदी गिर कर सुधार लें घी, तेल, रस पदार्थ, गुड़, खाण्ड में तेजी अनाजों के भाव समता को बल देंगे। शुक्र संयोग से विशेष तेजी का भी योग ता. 12 कुंभ संक्रांति तेल, घी, लवण, सरसों, मूंगफली, राई के भावों में तेजी। रस पदार्थ, गुड़, खाण्ड, शेयर तेजी अनाजों के भावों में स्थिरता को बल मक्का, ज्वार, जस्ता, लोहा, मटर, ताम्बा, ऊनी, रेशमी वस्त्रों में मंदी। ता. 17 फर. सोना, चांदी, ताम्बा, लोहा, शेयर्स अनाजों के भावों में मन्दी। ता. 19 शतभिषा के सूर्य 14 दिनों के अन्दर चाँदी, सूत, सन, कपड़ा, तिल, तेल, अरण्ड, सरसों, हींग, जायफल, दाख, छुआरा, सौंठ व हल्द, गुड़, गेहूँ के भावों में तेजी को बल देंगे। ता. 24 मन के बुध रुई, गुड़, खाण्ड, शक्कर के भावों में नयी सोना, चांदी में घटाबढ़ी के साथ पहले जितनी तेजी वाद में उतनी ही मन्दी बिनौला के भावों में सुधार से अमेरिका, ब्रिटेन, चीन, रूस में अन्दरूनी झगड़े सत्ता संघर्ष व किसी बड़े दल में विघटन ता. 27 सोमवती अमावस्या प्रत्येक जिन्स में मन्दी का झटका देगी।

**विशेष**-माघ सुदी सातें पड़े रवि, शनि चन्द्रवार।
विग्रह भय दुर्भिक्ष से दुःख पावै संसार॥
जेही पखवारे तिथि बढ़ै वाही में घट जाय।
सभी वस्तु मन्दी रहे मंहगाई हट जाय॥

**मार्च**-यह मास फाल्गुन शुक्ला 2 बुधवार से आरंभ होकर चैत्र शुक्ला 2 गुरुवार तक रहेगा। गोचर ग्रह चालानुसार किसी देश व प्रदेश में सत्ता परिवर्तन, भूमि कम्पन व प्राकृतिक प्रकोप ता. 3 मार्च बुध वक्री रस कस पदार्थो में घटाबढ़ी से भावों में गिरावट ता. 5 मार्च गुरु वक्री रसीले पदार्थ न सुगन्धित वस्तुओं व घी, तेल, कपास, सरसों के भावों में तेजी मार्गशीष के दस मास दुगना लाभ की प्राप्ति ता. 9 कुंभ के बुध से अलस, रुई में मन्द चाँदी गिर कर तेज हो। घी, तेल, रस, पदार्थ, गुड़, खाण्ड, सोने के भावों में तेजी। ता. 14 पूर्णिमा मंगलवासरी हैं। जो अशुभ फल प्रदायक है। बाजार भावों का रूख नर्म रहेगा। फल, फूल, सब्जी, घी, दूध, तेल, रस पदार्थों में गिर कर सुधार शेयर व सर्राफा बाजार में उतार-चढ़ाव से तेजी पर्वतीय प्रदेशों मेंशीतलहर का प्रकोप ता. 20 मार्च कुंभ के बुध उदय होने से शूद्र जनों को कष्ट नाविक मल्लाह, व्यापारी वर्ग, वेध व घोड़ों को कष्ट प्रदायक, कपास की हानि सोने व चाँदी के भावों में घटाबढ़ी से मन्दी गेहूँ, जौ, चना, दालवाना के गिरे भाव सुधार लें ता. 22 मार्च मृगशिरा के मंगल तिल, तेल, चाँदी में सुधार व लगभग सभी जिन्सों में मन्दी की ओर झुकाव रहेगा। ता. 29 मार्च अमावस्या बुधवारी व सूर्यग्रहण से अन्न के भावों में तेजी शेयर, सोना, चांदी में तेजी का योग विशेष रिर्पोट से लाभ लें।

**विशेष**-सत अठ नव दस ग्यारसी फागुन सुदी में जोय।
कृतिका करे सुर्भिक्ष, अरु आर्द्रा उपज न कोय॥
पड़वा पाँचें चतुर्दशी शुक्ल पक्ष में तीन।
बढ़ने पर मन्दी करे, तेजी हो जब हीन॥

**अप्रेल**-यह मास चैत्र शुक्ला 3 शनिवार से प्रारंभ होकर वैशाख शुक्ला 3 रविवार तक रहेगा। ता. 1 रेवती के सूर्य 14 दिनों के अन्दर मोती, अलसी, सरसों, अरण्ड, मूंगफली, लहसुन, लाख, सज्जी, रुई, गेहूँ, जौ, चना, चावल के भावों में तेजी किसी-किसी जिन्स में विशेष तेजी का झटका। ता. 3 मिथुन के भौम **''मिथुने च यदा भौम''** से प्रबल मेघों की वृद्धि गेरु, गोखरु, लाख, लाल मिर्च के भावों में तेजी रुई, गुड़, शक्कर, अलसी, अफीम, तांबा के भावों में तेजी। चांदी घटाबढ़ी से मध्यम रहे व कुंभ के शुक्र रुई, चांदी, गुड़, गेहूँ, जौ, चना, मूंग, ज्वार, शेयर व अनाजों के भाव घटाबढ़ी से मन्दी का रूझान करेंगे। ता. 6 अप्रैल शनि मार्गी हो रहे है जो 23 दिनों के अन्दर तिल्ली, तेल, मिर्च के भावों में मन्दी का झटका देंगे। ता. 11 अप्रैल ''धने मीने बुधे से मृग हाथी को कष्ट राजनेताओं में वाद-विवाद, राजनीति में उथल-पुथल रुई, गुड़, खाण्ड, शक्कर के भावों में मन्दी सोना उठ कर गिरे। घी, तिल, तेल, सरसों, गिरकर सुधार लें। गेहूँ, गुड़, उड़द, सोंठ, सुपाड़ी, नारियल, चाँदी, हाथी दाँत से बनी वस्तुयें कपूर नमक में तेज। ता. 13 अप्रैल मेष संक्रांति गुरुवासरी है जो अन्न के भावों में मन्दी का झटका देगी। ता. 19 पू. भाद्र के शुक्र रुई, चाँदी, कपूर पिपरमेन्ट में तेजी। दालवाना में घटाबढ़ी व अनाजों के भावों में मन्दी का झटका देंगे। शेयर बाजार में घटाबढ़ी से अस्थिरता ता. 28 अप्रैल ''मीन राशि गते शुक्रे'' से सुर्मिक्ष पृथ्वी पर हर्ष का सुख राहु योग से चांदी में विशेष तेजी, अनाज, सरसों, तिलहन, अलसी, अरण्ड, गुड व खांड के भावों में गिरावट, रुई में भी तेजी का योग।

**विशेष**-शतभिषा तीनों पूर्वा तथा रोहणी हस्त।
किसी पक्ष की एकम को होतो मंहगा धान्य समस्त॥
चैत्र उजेरी पड़वा दिना सोम, शुक्र, गुरुवार।
बढ़ै धान्य धन सम्पदा सुखी रहे संसार॥

**मई**-यह मास वैशाख शुक्ला 4 सोमवार से आरंभ होकर ज्येष्ठा शुक्ला 4 बुधवार तक रहेगा। ता. 1 मई उ. भाद्रे शुक्रः चावल, मोती, चाँदी, कपूर, खांड, रुई, कपास में मन्दी फल, फूल, सब्जियों के भावों में तेजी। ता. 11 कृतिका के सूर्य 15 दिनों के अन्दर घी, रुई, सोना, चांदी, अलसी, अरण्ड, गेहूँ, जौ, चना, मूँग, मोंठ, चावल, राई, सरसों के भावों में तेजी का उछाल। ता. 14 मई वृष के सूर्य चाँदी, सोना, गुड़, खांड, शक्कर, कपास, रुई, सूत, सुपाड़ी, नारियल, तिल, तेल, सरसों, शेयर्स के भावों में घटाबढ़ी से मन्दी। ता. 17 वृष के बुध ''सोम पुत्रों वृष स्थित्वा'' से सम्पूर्ण पृथ्वी पर कलह, लड़ाई, दंगे व आन्दोलन से प्रजा को कष्ट व दो सप्ताह के अर्न्तगत रुई गिर कर सुधार लें सभी जिन्सों में विशेष घटाबढ़ी गेहूँ, जौ, चना, चावल, मटर, रुई, कपास, सूत, तिल, तेल के भाव सुधार लें तेजी बना लेंगे। ता. 24 कर्क के मंगल से रुई में टका 30 से मन्दी सरसें, अरण्ड, अलसी, तेल के भावों में मन्दी चांदी में घटाबढ़ी गुड़, शक्कर, दूध के भावों में तेजी भैस, गाय व चौपाये पशु भी तेज हो जायेंगे। शनिवासरी अमावस्या से प्रजा को कष्ट, दुर्भिक्ष, ता. 29 पुष्य के



देश नाश दुर्भिक्ष दुःख अति घोर भ्रष्टाचार॥
भादव शुक्ला सप्तमी बादल गाज ना बीज।

र्षा के साथ वायु का प्रकोप अधिक रहे। घास, तृण, चारे में न्यूनता

भौम सोने में विशेष तेजी का योग चाँदी व रुई में घटाबढ़ी, शेयर बाजार भी गर्मी पकड़ लेगा। ता. 31 मई ''मिथुने च बुधौ'' से सरसों, तारमीरा में घटाबढ़ी पशु के भाव तेज चाँदी व सोने में घटाबढ़ी, शेयर बाजार गिर कर संभल जायेगा।

**विशेष**-वृष राशि के रवि करै सुख सम्पदा सुकाल।
दूध, दही, घी में रहे मंहगाई की चाल॥
दुतिया तृतीया ज्येष्ठ सुधी आवै आर्द्रा रिक्ष।
वर्षे तो कर्षे नमी, दर्षे दुःख दुर्भिक्ष॥

**जून**-यह मास ज्येष्ठ शुक्ला 6 गुरुवार से प्रारंभ होकर आषाढ़ शुक्ला 6 सोमवार तक रहेगा। शुक्ला पंचमी शुक्र संयोग से भारी आँधी, तूफान, ववंडर से अन्न, जन, धन की हानि वायु व बादलों के संयोग से फलों की हानि। ता. 4 जून भरणी के शुक्र 12 दिनों के अन्तर्गत सोना, चांदी, अफीम, रक्त वर्ण की वस्तु सरसों, तिल, तेल, अलसी, घी, उड़द, नारियल के भावों में मंदी चना, मूंग, मोंठ, ज्वार, तुआर में घटाबढ़ी व रुई के भावों में तेजी को बल मिलेगा। मनुष्यों में ज्वर रोग अधिक फैले लड़ाई, दंगा, उपद्रवों से प्रजा को कष्ट धान्य मंहगे हो। ता. 15 मिथुन संक्रांति गुरुवासरी है। जो अन्न, सूत, सन, रेशम के भावों में तेजी को बल प्रदायक है। ता. 18 वृष के शुक्र रुई, कपास में गिरावट, सोना, चांदी में घटाबढ़ी से तेजी शेयर्स के भावों में भी तेजी अनाज के भावों में मन्दी का झुकाव रहेगा। ता. 20 कर्क बुधे से रुई में 15 टका मंदी चांदी में घटाबढ़ी से झटका की तेजी रस पदार्थ गुड़, घी, तेल, मूंगफली, सरसों व सोना तेजी ले कर गिर जायेंगे। अनाज के भावों में स्थिरता को बल प्राप्त होगा। ता. 24 पुष्य के बुध सोना, चाँदी, रुई में घटाबढ़ी मोती, मणि, हीरा, जवाहरात, ऊनी वस्त्र व ऊन के भावों में तेजी को बढ़ावा देंगे। अमावस्या रवि वासरी सुभिक्षकारक है। राजयुद्ध व प्रजा के कष्टों में वृद्धि। ता. 28 को बुध अस्त हो रहे है जो अन्न के भावों में सुधार को बल देंगे। चाँदी, सोना, धातुओं, अरण्ड, सरसों, घी, तेल, गुड़, दाख, छुआरा, सुपाड़ी, नारियल, ऊन के भावों में घटाबढ़ी से मंदी अफीम के भावों में तेजी को बल मिलेगा।

**विशेष**-आषाढ़ वदी चौदस दिना होय रोहिणी योग।
करफ्यू अरू कंट्रोल से दुख पावै सब लोग॥
आषाढ़ षष्ठि दिवसे कृष्णे पक्षे शनिर्पदा।
तदा गोधूमका ग्रह्या द्विगुणा यस्तु कार्तिके॥
आषाढ़ वदी छठ शनि युक्त हैं गेहूँ का संग्रह करें कार्तिक मास में दूना लाभ लें।

**जौलाइ**-यह मास आषाढ़ शुक्ला 6 शनिवार से आरंभ होकर श्रावण शुक्ला 6 सोमवार तक रहेगा। मास छठ शनिवासरी अनाजों के भावों में मन्दी का झटका देगी। ता. 4 को गुरु मार्गी व बुध वक्री हो रहे हैं। जो अनाज, रुई, रेशम, बारदाना, पीतल, धातु व बर्तनों में मन्दी का असर रहेगा। शेयर मन्दे होने पर खरीद कर 6 मास पश्चात उत्तम लाभ की प्राप्ति ता. 8 मृगे शुक्र से 12 दिनों के अन्दर गेहूँ, ज्वार, चना में मन्दी गुड़, खाण्ड, शक्कर के भावों में सुधार से तेजी। पूर्णिमा भौमवासरी है वर्षा के खेंच वायु का प्रकोप अधिक रहे। घास, तृण, चारे में न्यूनता रहेगी। ता. 12 यदा सिंह गतो भौम से सोना, चांदी में तेजी शस्त्र, गुड़, शक्कर, गेहूँ, अलसी, रुई, लाल वस्त्र, लाल मिर्च के भावों में तेजी। ता. 14 मिथुने च यदा शुक्रे से रुई, कपास, सूत, वस्त्र, पाट, बारदाना, तिल, अरण्डी, तेल, सरसों, अरहर, ग्वार में मंदी किसी-किसी में विशेष मन्दी का झटका गेहूँ, चना, जौ, चावल के भावों में सुधार ता. 16 कर्क संक्रांति रविवासरी है। जौ, गेहूँ, चना, घी, चावल, दालवाना, रस पदार्थ व शेयरों में तेजी को बल देगी। ता. 20 मिथुन के बुध 15 दिनों के अन्दर सोना, चांदी के भावों में गिरावट, शेयरों में घटाबढ़ी सरसों, तारमीरा में घटबढ़ी पशुओं में तेजी अमावस्या मंगलवासरी है। पुष्य योग से अरिष्ट कारी दुर्भिक्ष कारक है। प्रजा में रोग, शोक की वृद्धि, अति वृष्टि, कलिंग, कौशल देशों में प्रजा को विशेष कष्ट ता. 27 जुलाई को बुध उदय अनावृष्टि कारक, दुर्भिक्ष व सभी जिन्सों में तेजी को बल मिलेगा। अन्न के गिरे भाव भी सुधार लें। तेजी बना लेंगे। ता. 30 जुलाई पुर्न के शुक्र सोना, चाँदी में घटाबढ़ी से मन्दी शेयर बाजार में भी मन्दी, रुई, घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर के भावों में तेजी को बल मिलेगा।

**विशेष**-सावन बदी एकादशी रोहिणी संवत जान।
मृगसिर से दुखभय का सब लक्षण अनुमान॥
पौष माघ वैशाख या सावन या आषाढ़।
भयकारी बुध का उदय, अस्त होय सुखवाद॥

**अगस्त**-यह मास श्रावण शुक्ला 6 से आरंभ होकर भाद्रपद शुक्ला 7 गुरु वार तक रहेगा। ता. 3 आश्ले के सूर्य दो सप्ताह के अन्तर्गत सोना, चांदी, रुई, बिनौला, गेहूँ, चावल, उड़द, चना, गुड़, शक्कर, घी, तिल, तेल, सरसों, अरण्ड, अलसी, मिर्च, मजीठ, नील के भावों में तेजी को बल मिलेगा। ता. 7 शुक्र का कर्क राशि में प्रवेश दैत्य गुरुयदा कर्के: से सोना, चांदी, रुई, अलसी, मटर, घी, गुड़ में तेजी। गेहूँ, अरहर के भावों में घटाबढ़ी शेयर बाजार में तेजी धातुवाना व किराना के भाव भी सुधार ले तेजी बना लेंगे। ता. पुष्य के शुक्र रुई, सन, सूत, रेशम व ऊन, धान्य के भाव तेज व लाख, चमड़ा, कपूर, पारा, शिंगरफ हींग, गुड़, खाण्ड, शक्कर के भावों में मन्दी को बल मिलेगा। ता. 16 अगस्त सिंह संक्रांति बुधवारी है। अतः चाँदी, सोना, रुई, सूत, गुड़, खाण्ड, शक्कर, सरसों, रक्त वर्ण की वस्तुओं में तेजी व अन्न के भावों में मंदी का योग व 17 को मंगल अस्त हो रहे है। जो चौपाये पशुओं के भावों में तेजी को बल देंगे। ता. 23 अमावस्या बुधवारी व शनि उदय हो रहे है जो हवा के साथ-साथ प्राकृतिक प्रकोप अनाज व रस पदार्थ व रसीले फलों, रुई, पाट, बारदाना के भावों में तेजी को बल प्रदान करेंगे। ता. 24 अगस्त को सिंह राशि में बुध का प्रवेश जो चाँदी, सोना, शेयर, ताम्बा, लोहा, मैडीसन, रुई, ऊनी, वस्त्र, लाल मिर्च अनाजों के भाव में तेजी बनाये रखेंगे। ता. 29 यदा सिंह गतो भौम योग से यदि वर्षा हो तो विशेष तेजी अन्यथा रक्त वर्ण की वस्तुयें अनाज किराना, दालवाना, शेयर घटाबढ़ी से तेजी अधिक जानकारी के लिए विशेष तेजी रिपोर्ट मंगाकर लाभ लें।

**विशेष**-भादव अगत चौथ को यदि होवे शनिवार।
देश नाश दुर्भिक्ष दुःख अति घोर भ्रष्टाचार॥
भादव शुक्ला सप्तमी बादल गाज ना बीज।
यह लक्षण दुर्भिक्ष के मंहगी हो सब चीज॥

**सितम्बर**-यह मास भाद्रपद शुक्ला 8 शुक्रवार से आरंभ होकर आश्विन शुक्ला 8 शनिवार तक रहेगा। मास में पाँच गुरु व शुक्र वस्तुओं में घटाबढ़ी परन्तु मन्दी की प्रधानता रहेगी। जनता को कष्ट, झगड़े, विग्रह का सामना करना पड़े। वर्षा की न्यूनता का दुर्भिक्ष का योग ता. 4 विशाखा के गुरु रुई, चाँदी के भाव में मन्दी सोना, शेयर घटाबढ़ी अन्न के भावों में तेजी। ता. 8 प्रतिपदा पूर्वाभाद्र नक्षत्र युक्त है। अतः अनाजों व जनरल लाईन तेज तिलहन, घी, अलसी, लाल मिर्च, सोना घटाबढ़ी से तेजी। ता. 12 पूर्वाफाल्गुनी के शुक्र दो सप्ताह के अन्तर्गत गेहूँ, जौ, ज्वार, बाजरा व उड़द, मूंग, चने के भावों में आंशिक मंदी किसी-किसी में विशेष मन्दी शेयर मंदे। ता. 17 सितंबर कन्या, संक्रांति शनिवासरी है। अतः चना, गेहूँ, चौ, चावल, बिनौला के भावों में तेजी। रुई, चाँदी गिरकर सुधार लें। घी, गुड़, शक्कर में घटाबढ़ी से तेजी। सोना, शेयर, गिरकर सुधार लेंगे। मास में कन्या राशि पर चार ग्रहों का योग किसी बड़ी दुर्घटना का भी संकेत दे रहा है। अतः व्यापारी वर्ग बुद्धि चातुर्य से कार्य करें। ता. 22 कर्क के शनि रुई, सूत, चांदी के भावों में तेजी दक्षिणी व पश्चिमी प्रदेशों में हिंसा, प्रदर्शन, प्रजा को कष्ट। ता. 25 सितंबर ''कन्या राशि 1 गते शुक्रे'' से सभी प्रकार के अनाज गुड़, खाण्ड, शक्कर रेशमी वस्त्रों में तेजी। चावल व चाँदी में चमक का योग अतः सर्तकता से कार्य करें। प्राकृतिक प्रकोप से फसल व प्रजा के कष्टों में वृद्धि। ता. 27 तुला के बुध रुई, गुड़, अफीम, तम्बाकू, शेयरों के भावों में तेजी। सोना में एक टका की तेजी अलसी, चाँदी, सरसों, अरण्ड, बिनौला, मूंगफली के भावों में मन्दी को बल मिलेगा। पृथ्वी पर कलह व युद्ध जैसा वातावरण प्राकृतिक प्रकोप आँधी, तूफान व भूकम्प वर्षा का प्रकोप।

**विशेष**-चार पांच ग्रहों का एक राशि पर योग।
वर्षा अथवा युद्ध से दुःख पावै सब लोग॥
आश्विने प्रथमायां चेच्छुक्लायां च गतौ शनौ।
तदा धान्यं च विक्रेयं पुरस्तय समर्घता॥
अर्थात् संचित धन्य बेच देने का संकेत आगे सस्ता होगा।

**अक्टूबर**-यह मास आश्विन शुक्ला 8 रविवार से आरंभ होकर कार्तिक शुक्ला 9 मंगलवार तक रहेगा। मास प्रारंभ प्राकृतिक प्रकोप, हिंसा, प्रदर्शन, रोग, शोक की भरमार राजनीति माहौल में गर्माहट, पद त्याग, भ्रष्टाचार, परिवर्तन से वातावरण दूषित व शुक्र अस्त वैध व सूत्रधारों के समक्ष परेशानी शेयर बाजार में उथल-पुथल ता. 4 चित्रा के मंगल 12 दिनों के अन्दर गेहूँ, चावल, चना, सोना, ताम्बा, पीतल व शेयर के भावों में तेजी। ता. 8 तिथि क्षय तेजी के भावों में बल देगा। हल्दी, हींग, धनियाँ, गेहूँ, गुड़, खाण्ड में तेजी। सोने, चाँदी, शेयर में घटाबढ़ी से तेजी। ता. 10 चित्रा के सूर्य मोती आदि रत्न, गुड़, अरहर, गेहूँ, चना, तिल, नारियल, सन, रेशम, कपूर लाल वस्त्रों के भावों में

घटाबढ़ी से सप्ताहान्त तक तेजी बना देंगे। ता. 14 तुलायां भौम से रुई, कपास, सन, सूत, पाट, बारदाना, मूंगफली, गुड़, खाण्ड, उड़द, मूंग, अनाजों में तेजी। किसी-किसी जिन्स में विशेष तेजी। शेयर भी तेज रहेंगे। ता. 17 अक्टूबर तुला संक्रांति मंगलवासरी है। जो गेहूँ, जौ, चना, कुलाथी, नमक, मिर्च, धनियाँ, हल्दी, नारियल, जायफल, सोना, चाँदी, ताम्बा, लोहा, जस्ता, उड़द, मूंग, मोंठ, ज्वार, बाजरा के भावों में समता को बल मिलेगा। घी, तेल, सुगन्धित द्रव पदार्थ, लाल मिर्च, केसर, लाल चंदन, ऊनी वस्त्र रेशम के भावों में तेजी। पशुओं के भावों में गिरावट। ता. 27 वृश्चिक के गुरु दुर्भिक्ष, अल्प वर्षा व रोग, उपद्रव व प्रजा के संकटों में वृद्धि कारक है। अफीम, अनाज मंदे किराना शेयर तेज रहेंगे। ता. 29 सिंह के शनि कुंभ के राहू, मालवा देशों के लिये अशुभ सम सूत्र मंहगे बर्तन, धातु तेज राजनेताओं में वाद-विवाद, युद्ध भय, सैन्य प्रदर्शन।

**विशेष**-कार्तिकस्य त्वमावस्या रविवारेण संयुता।
शनि भौम युता व अपि सर्वलोक भयावदा॥
गुरु शुक्र यदेकस्थौ नरयुद्ध तदा भवेत।
अकाले भवेद वृष्टि जगत्यां नाम संशय॥

**नवम्बर**-यह मास कार्तिक शुक्ला 10 बुधवार से आरंभ होकर मार्गशीष शुक्ला 10 गुरुवार तक रहेगा। ता. 5 पूर्णिमा कृतिका युक्त नहीं है। अतः बाजार तेजी पकड़ेंगे। दो सप्ताह के अंदर रुई के भावों में मन्दी अन्न के भावों में घटाबढ़ी से तेजी। ता. 6 गुरु अस्त रसीले पदार्थ, घी, तेल में तेजी। चावल, गेहूँ, मसूठ, गुड़, खांड, रुई, सूत, अरण्ड के भावों में तेजी। अलसी, सोना, चांदी घटाबढ़ी से तेजी लेंगे। ता. 12 नवं. वृश्चिक के शुक्र से अनाजों में मन्दी को बल मिलेगा। जनता में विश्वास सन्तोष व स्वास्थ्य की वृद्धि होगी। रुई के व्यापारी सतर्कता से कार्य करें। भरी मन्दी आ सकती है। गुड़ में घटाबढ़ी व चांदी प्रमुख शेयरों में तेजी रहेगी। ता. 16 नवंबर वृश्चिक संक्रांति गुरुवासरी है। अतः गुड़, खांड, शक्कर, लाल मिर्च, गेरु, लाल चंदन के भावों में तेजी। कलई, नारियल, जायफल रुई व तिल, तेल, रसों, सूत में घटाबढ़ी से तेजी मोंठ, ज्वार, बाजरा, मक्का, मसूड़, अरहर, कोयला, पत्थर, गाय, बैल के भावों में मंदी सोना, चाँदी, ताम्बा, जस्ता, अलसी, तिल, तेल, ऊनी व सूती वस्त्र गिरक तेजी लेंगे। ता. 22 चन्द्रदर्शन धान्य के भावों में मन्दी कारक है। चांदी, सोना, रुई, सूत, वस्त्र, सन, बारदाना, जूट, गुड़, शक्कर, खाण्ड में मन्दी घी के भाव तेज रहेंगे। ता. 27 नवंबर वृश्चिक राशिस्थौ जायतेव महीसुत: से गुड़, सोना, आयरन शेयर व सभी धातुओं के भावों में तेजी. चतुर्ग्रही योग से विशेष तेजी भी बन सकती है। ता. 30 नवं. शुक्र अस्त समस्त खाद्य पदार्थों में तेज को बल मिलेगा।

**विशेष**-मार्गे कृष्ण चतुर्दश्यां स्वाति भृक्ष प्रजायते।
तदा वै श्रावणे मासे वृष्टि नैव भविष्यति॥
मार्गशीर्षे कृष्ण पक्षे तिथि वृद्धिश्च जायते।
तदा युद्धाकुला पृथ्वी प्रजा क्रंदाति निव्रश:॥

**दिसम्बर**-यह मास मार्गशीष शुक्ला 11 से प्रारंभ होकर पौष शुक्ला 12 रविवार तक रहेगा। ता. 2 को गुरु उदय व शुक्र उदय वर्षा मन्दा, शीत का प्रकोप व अन्न के भावों में मन्दी को बल देगा। ता. 6 शनि वक्री गेहूँ, जौ, चना व चाँदी के भावों में मन्दी सोना, लोहा, आयरन, शेयर, मेडीसन, रसायन पदार्थों में तेजी। रुई, सूत, कपास गिरकर सुधार लें। ता. 15 को धनु संक्रांति जौ, गेहूँ, चना, जौ, मटर, मक्का, ज्वार, बाजरा, कपास के भावों में समता को बल मिलेगा। सोना व चाँदी, जूट के भावों में तेजी। गेरु, लाल रंग, लाल मिर्च, लोहा, जस्ता, पीतल, गुड़, तेल, शक्कर, अलसी के भाव घटाबढ़ी लेकर मंदी का मान करेंगे। अरहर, लोबिया, रमास के भावों में मंदी व्यापार वर्ग को निर्देश रक्त वर्ण की वस्तुओं का संग्रह ना कर मन्दी में क्रम व तेजी अविक्रय कर लाभ लें। ता. 17 को ही बुध अस्त व बुधवारी अमावस्या ज्येष्ठा योग से दुर्भिक्षकारी है। भैंसों के पीड़ा व मूल्यों के भावों में तेजी। ता 21 ज्येष्ठायां भौम से दो सप्ताह के अन्तर्गत चाँदी के भावों में मन्दी। रुई के भावों में घटाबढ़ी अफीम के भावों में तेजी। ता. 23 मूल के शुक्र, सोना में घटाबढ़ी शेयर बाजार मन्दे रुई तेजी लेकर गिरे। गेहूँ, जौ, चना, मटर, दालवाना के भावों में सुधार। ता. 27 सोना, चाँदी, अनाज, शेयर के भावों में घटाबढ़ी से मंदी अलसी, अरण्ड के भावों में गिरावट, रुई, चाँदी, घटाबढ़ी से तेज। ता. 30 मकर के शुक्र शेयर अफीम, गुड़, खांड, घी, गेहूँ व अन्य अनाजों के भावों में तेजी। रुई, चाँदी घटाबढ़ी तो लेगी। अन्त: परिणाम तेजी का ही रहेगा।

## सन् 2006 ई. में ग्रहों का शेयर बाजार पर प्रभाव

**जनवरी** ता. 1 नववर्ष सभी को मंगलमय हो, मास प्रारंभ शेयर उठ कर गिरें ता. 5 बुध अस्त सभी शेयरों में घटाबढ़ी से तेजी। ता. 8 तेजी का मान हो। ता. 10 गिरे भाव सुधार लें। ता. 14 संक्रांति शनिवासरी है। अत: रसायन, आयरन, मेडीसन सम्बन्धी शेयरों में चमक अन्य शेयर भी तेजी लेंगे। ता. 17 घटाबढ़ी विशेष सर्तकता से कार्य करें। ता. 20 शेयरों के भावों में मन्दी का झटका। ता. 24 भावों में तेजी को बल मिलेगा। ता. 28 भाव घटाबढ़ी से मन्दी लेंगे। ता. 30 भाव घटाबढ़ी से तेजी लेंगे।

**फरवरी**-ता. 2 फरवरी शेयर बाजार भी सर्दी मान गर्मी की इच्छा करने लग जावें। ता. 4 फरवरी बाजारों में तेजी का रूख परिवर्तन। ता. 7 तेजी को बल मिले। ता. 11 फरवरी चलती लाईन पलट जायेगी। ता. 15 शेयर बाजार में गर्माहट रहेगी। ता. 18 फरवरी भावों में मन्दी का झटका। ता. 26 फरवरी घटाबढ़ी से भाव सुधार लेंगे। ता. 28 फरवरी बाजारों में यकायक ही तेजी की चाल में सुधार।

**मार्च**-ता. 3 मार्च भावों में घटाबढ़ी तो होगी। लेकिन बल मन्दी को मिलेगा। ता. 5 गुरु वक्री भावों में सुधार बना देंगे। ता. 16 शेयर सर्पमुखी चाल से तेजी लेंगे। ता. 20 मार्च बुध उदय घटाबढ़ी को बल देगा। ता. 22 मार्च गिरे भावों में सुधार। ता. 24 मार्च बाजार गर्म रहेगा। ता. 27 मार्च बाजारों में रूख परिवर्तन भावों में मन्दी को बल मिलेगा। ता. 29 मार्च अमावस्या व ग्रहण योग तेजी को बल प्रदान करेंगे।

**अप्रैल**-शेयर बाजार में अच्छी तेजी और अच्छी मन्दी की भावना को बल मिलेगा। मास के प्रारम्भ में बाजार में मन्दी को बल मिलेगा। ता. 5 अप्रैल शेयर बाजार गिर कर सुधार लेगा। ता. 11 गिरे भावों में सुधार मिले। ता. 15 अप्रैल वायदा व्यापार में सुधार हो। ता. 18 अप्रैल भाव घटाबढ़ी से तेजी लें। 21 अप्रैल भावों में मन्दी का झटका। ता. 23 अप्रैल मन्दी की ओर झुकाव। ता. 28 भावों में तेजी। ता. 29 सतर्कता से कार्य करें मन्दी का झटका।

**मई**-ता. 4 मई भावों में मन्दी का प्रभाव बनें। ता. 11 मई चलती लाईन में परिवर्तन, भावों में सुधार बनें। ता. 15 मई भावों में अच्छी मन्दी का झटका। ता. 18 मई घटाबढ़ी से भाव सुधार लेकर तेजी बना लेंगे। ता. 22 मई बाजारों में भी गर्मी का माहौल रहेगा। ता. 25 मई व भावों में मन्दी का झटका। ता. 28 मई चलती लाईन में सुधार। ता. 30 मई बाजारों में तेजी चलें।

**जून**-ता. 2 जून भावों में सुधार हो। ता. 5 जून 15 दिनों के अन्दर भाव अच्छी तेजी ले। ता. 10 जून घटाबढ़ी से भावों में तेजी को बल मिले। ता. 15 जून भावों में अच्छी मंदी का झटका। ता. 18 गिरे भाव सुधार ले लेंगे। ता. 22 जून भाव गिरकर तेजी लेंगे। ता. 25 जून भावों में तेजी को बल मिले। ता. 24 जून पुष्ये बुध व अमावस्या तेजी को बल प्रदान करेगी। ता. 28 जून बुध जून बुध अस्त तेजी को बल देंगे। एक सस्ता तेजी तो एक सप्ताह मन्दी का वातावरण बनेगा।

**जुलाई**-ता. 5 शेयरों में तेजी को बल मिले। ता. 8 जुलाई घटाबढ़ी विशेष हो। ता. 9 जुलाई भाव सुधार लेकर तेजी बना लेंगे। ता. 16 जुलाई भावों में भारी मन्दी का योग। ता. 19 भावों में मन्दी अस्थाई मान है। ता. 20 जुलाई तेजी लेकर भाव गिर जायेंगे। ता. 23 जुलाई भावों में गर्माहट बनें। ता. 28 सर्पमुखी चाल से तेजी। ता. 29 भावों में घटाबढ़ी से तेजी को बल।

**अगस्त**-ता. 3 अगस्त एक सप्ताह के भावों में घटाबढ़ी तो अवश्य होगी। लेकिन मान मन्दी का ही रहेगा। ता. 10 भावों में मन्दी को बल मिले। ता. 11 भाव सुधार लेंगे। ता. 13 अगस्त सुधार के साथ भाव तेजी बना लेंगे। ता. 17 अगस्त भावों में तेजी का मान हो। ता 24 अस्थिरता से भावों में तेजी को बल। ता. 25 अगस्त भावों में घटाबढ़ी विशेष हो। ता 26 अगस्त चलती लाईन में परिवर्तन घटाबढ़ी से तेजी विशेष रिपीट से लाभ लें।

**सितम्बर**-ता. 1 भाव घटाबढ़ी से तेजी लें। ता. 7 तिथि क्षय तेजी को बल प्रदायक है। ता. 9 कन्या के बुध घटाबढ़ी दें। ता. 12 तेजी को बल मिले। ता. 16 कन्या संक्रांति शनिवासरी है। अत: तेजी को बल देगी। ता. 26 बुध उदय गिरे। भाव सुधार लेकर तेजी बना लेंगे।

**अक्टूबर**-ता. 1 शुक्र अस्त तेजी को बल मिलेगा। ता. 7 घटाबढ़ी से तेजी। ता. 11 अक्टूबर भावों में तेजी को बल मिलेगा। ता. 15 अक्टूबर भाव उठकर गिर जायेंगे। ता. 17 अक्टूबर तेजी को बल मिलेगा। ता. 20 अक्टूबर भावों में घटाबढ़ी से मन्दी का झटका। ता. 25 अक्टूबर गिरे भावों में सुधार। ता. 29 चलती लाईन में भारी परिवर्तन सतर्कता से कार्य करें।

**नवम्बर**-ता. 5 नवम्बर तेजी को बल मिलेगा। ता. 9 नवम्बर में गिरावट। ता. 11 नवम्बर भावों में तेजी का झटका। ता. 17 नवम्बर गिरे भावों में सुधार। ता. 20 नवम्बर भाव घटाबढ़ी से तेजी। ता. 29 नवम्बर भावों में मन्दी का झटका। ता. 26 चलती लाईन में परिवर्तन। ता. 29 नवंबर बुद्धि चातुर्य से कार्य करें। भावों में तेजी को बल मिलेगा।

**दिसम्बर**-ता. 2 दिसम्बर भाव गिर कर तेजी का मान करेंगे। ता. 6 दिसम्बर भाव सर्पमुखी चाल से सुधार लेंगे। ता. 16 दिसम्बर सुधार के



साथ तेजी को बल मिले। ता. 17 दिसम्बर घटाबढ़ी विशेष लेकिन मान

किसी भी भाषा में साफ-साफ बड़े अक्षरों में लिखें। वी.पी. किसी ... चाहें तो जवाबी कार्ड ही भेजें।

दुर्भिक्षकारी है। अत: ता. 19, 20, 21, 23, 25, 29 को कहीं अतिवृष्टि तो कहीं अनावृष्टि से जन-जीवन प्रभावित होगा। कहीं-कहीं सूखे से

साथ तेजी को बल मिले। ता. 17 दिसम्बर घटाबढ़ी विशेष लेकिन मान तेजी का रहेगा। ता. 20 दिसम्बर बाजारों में आलस्य बनें। ता. 25 भाव सुधार लेंगे। ता. 27 भावों में मन्दी का झटका। 30 दिसम्बर भावों में साधारण तेजी का मान।



# भारतीय मानसून एवं आकाशीय लक्षण सन् 2006ई.

**जनवरी**-इस मास में ता. 7 को बुध पूरब में अस्त होने से तथा ता. 13 को शुक्र धनु में प्रवेश करने से एवं ता. 14 को सूर्य मकर में प्रवेश करने से मासारंभ में उत्तर भारत में ओला वृष्टि से जन-जीवन प्रभावित होगा। भारत के अधिकांश प्रांतों में शीत प्रकोप जारी रहेगा। शीत लहर के प्रकोप से व्यापक जन-जीवन अस्त-व्यस्त दिखाई देगा। शीत प्रकोप अपनी चरम सीमा में जारी रहेगा। मकर की सूर्य संक्रांति वरुण मंडल में पड़ रही है। ता. 19 को बुध भी मकर में प्रवेश करने से ता. 2, 3, 6, 11, 12 को मौसम परिवर्तित दिखेगा। ता. 16, 22, 25, 27, 29, 30, 31 को बादल वृष्टि के कारण शीत प्रकोप और बढ़ जायेगा। जगह-जगह पर ओस पड़ने से यातायात प्रभावित होगा।

**फरवरी**-ता.03 को शुक्र मार्गी होने से तथा मंगल, बुध, वृष और कुंभ में एक साथ प्रवेश करने से अभी भी प्राकृतिक ताण्डव जारी रहेगा। पहाड़ी क्षेत्रों में व्यापक हिमपात होगा। मौसम की अनुकूलता से रवि की फसल को लाभ पहुंचेगा। ता. 7 से अनेक प्रांतों में वायु वेग के साथ कहीं-कहीं हल्की से भारी वर्षा हो सकती है। ता.12 को सूर्य कुंभ राशि में प्रवेश करने से पश्चिमोत्तर भारत में शीत लहर का विशेष प्रभाव दिखेगा। कुंभ की संक्रांति वरुण मंडल में पड़ने से ता. 2, 3, 4, 7, 10, 11, 14, 18, 20, 21, 22 को कहीं-कहीं बूंदा-बांदी होगी। ता. 24 को शुक्र मकर राशि में प्रवेश करने से मौसम में धीरे-धीरे परिवर्तन होगा। इस मास के प्रारंभ में भारी वर्षा एवं ओले पड़ने का संकेत है।

**मार्च**-ता.2 को बुध वक्री होने से तथा गुरु का भी वक्री होने से मौसम में व्यतिक्रम की स्थिति बनेगी। दिन के तापमान का ग्राफ तेजी से ऊपर उठेगा। पर्वतीय क्षेत्रों में हिमपात के कारण कभी-कभी मैदानी भू-भागों में हल्की से साधारण वर्षा होने का भी संकेत है। ता. 2, 3, 4, 7, 9, 11,13 को मौसम का मिजाज बदला-बदला नजर आयेगा। ता.14 को सूर्यदेव जल राशि मीन में प्रवेश करने से ता.14, 17, 19, 21, 25 को साधारण से भारी वर्षा, आंधी-तूफान आदि का दौर हो सकता है। इसका प्रभाव समुद्रतटीय क्षेत्रों में विशेष दिखाई पड़ेगा।

**अप्रैल**-ता. 3 को मंगल मिथुन में तथा ता. 5 को शनि मार्गी होने से तथा ता. 13 को सूर्य मेष राशि में प्रवेश करेंगे। अतः मासारंभ में ता. 1, 4, 6, 9, 12, 15, 16 को कहीं-कहीं तेज आंधी, बवण्डर तथा छिट-पुट वर्षा का भी योग है। किन्तु परिवर्तित मौसम के साथ दिन में तापमान का ग्राफ तेजी से ऊपर उठेगा। मेष संक्रांति अग्नि मंडल में पड़ जाने से तेज हवायें चलेंगी। ता. 21, 23, 24, 27, 29 को मौसम में परिवर्तन होगा। दक्षिण-पश्चिम क्षेत्रों में सुनामी लहरों अथवा आंधी-तूफान से जन-धन की हानि का भी संकेत है। भारत सहित विश्व के कुछ भू-भागों में प्राकृतिक तांडव हो सकता है।

**मई**-ता. 2 को बुध मेष में तथा ता. 6 को बुध पूरब में अस्त होने से तेज गरमी एवं उष्णता विशेष बढ़ जायेगी। दिन के तापमान में अप्रत्यासित वृद्धि होगी। ता. 14 को वृष की सूर्य संक्रांति अग्नि मंडल में पड़ रही है। जिसके कारण मौसम में उष्णता दिनों-दिन बढ़ती जायेगी। पूरा उत्तर-पश्चिम भारत ताप लहरों की चपेट में रहेगा। लू, बवण्डर आदि का प्रकोप भारत के कुछ प्रांतों में आंधी-तूफान से परेशानी बढ़ेगी।

**जून**-ता.15 को सूर्य मिथुन में, ता.18 को शुक्र वृष में तथा ता. 19 को बुध जल राशि कर्क में प्रवेश करने से मौसम में व्यतिक्रम उत्पन्न होगा। ता. 13, 14, 15, 18, 19 को दक्षिण भारत में कहीं-कहीं वर्षा होगी। उत्तर भारत अभी भी लू के चपेट में रहेगा। ता. 19 से दक्षिण भारत में वर्षा का जोर बढ़ेगा। कर्नाटक, महाराष्ट्र, आन्ध्रप्रदेश, केरल आदि में व्यापक वर्षा होगी। मिथुन संक्रांति वायुमंडल में पड़ रही है। जिसके कारण उत्तर भारत में लू का प्रकोप जारी रहेगा। कुछ प्रांतों में भारी आंधी तूफान से जन-जीवन प्रभावित होगा।

**जुलाई**-ता. 2 को बुध वक्री होने से तथा गुरु के मार्गी होने से मासारंभ में बिहार, उत्तर प्रदेश, बंगाल, उड़ीसा, गुजरात, राजस्थान में व्यापक वर्षा होगी। ता. 1, 3, 4, 5, 9, 11, 13, 15, 16 को वर्षा का योग है। पर्वतीय क्षेत्रों में भू-स्खलन से जन-जीवन प्रभावित होगा। ता. 16 को सूर्यदेव जल राशि कर्क में तथा ता. 20 को शनि अस्त होने से दुर्भिक्षकारी है। अतः ता. 19, 20, 21, 23, 25, 29 को कहीं अतिवृष्टि तो कहीं अनावृष्टि से जन-जीवन प्रभावित होगा। कहीं-कहीं सूखे से कृषि को हानि का संकेत है।

**अगस्त**-ता.5 को बुध जल राशि कर्क में प्रवेश करने से अशिकांश भू-भाग पर सामान्य से भारी वर्षा होने का संकेत है। सिंह संक्रांति वरुण मंडल में पड़ रही है, जो शुभ है। इस वर्ष भादों का पानी कृषि के लिए लाभकारी होगा। ता. 1, 3, 5, 6, 8, 9, 10, 12, 13, ,15, 16, 19, 21, 23, 24, 25, 29 को सामान्य से भारी वर्षा होने का संकेत है। इस मास संक्रामक बिमारियों से जन-जीवन प्रभावित होगा।

**सितम्बर**-ता. 1 शुक्र सिंह में, ता. 9 बुध कन्या में तथा ता. 16 को बुध उदय होने से मासारंभ में वर्षा, आंधी-तूफान, वायु-वेगादि से कहीं अतिवृष्टि, कहीं अनावृष्टि का दुर्योग बनेगा। मौसम में व्यतिक्रम उत्पन्न होगा। एवं उमस भरी गरमी जारी रहेगी। ता. 3, 6, 9, 12, 13, 15, 16, 17, 18, 19, 21 को वर्षा, तूफान या सुनामी लहर का तांडव का संकेत है। पूर्वी उत्तर प्रदेश, बंगाल, महाराष्ट्र, उड़ीसा में वायु वेगाधिक्य से जन-जीवन प्रभावित होगा।

**अक्टूबर**-ता. 6 को शुक्र अस्त होने से तथा ता. 11 को राहु, केतु, कुंभ और सिंह में स्थान परिवर्तन से एवं ता. 14 को मंगल तुला में एवं ता. 17 को सूर्य नीच राशि तुला में विचरण से मासारंभ में गुलाबी ठंड रात में पड़ने लगेगी। किन्तु दिन में तापमान बना रहेगा। ता. 1, 2, 3, 6, 9, 11, 14, 17, 19, 23, 27, 30 को विस्तृत क्षेत्र में सामान्य वर्षा हो सकती है। सापेक्षित आर्द्रता में वृद्धि होगी। किन्तु कि तुला संक्रांति वरुण मण्डल में पड़ रही है। इसमें ता. 17 के बाद अचानक मौसम बदल सकता है। जो वर्षा में व्यतिक्रम उत्पन्न कर सकता है। और मौसम साफ नजर आने लगेगा। मास में पश्चिम समुद्रतटीय प्रदेशों में वायु वेग का उपद्रव हो सकता है। भारत के कुछ प्रांतों में प्राकृतिक उपद्रव भी हो सकता है।

**नवम्बर**-ता. 1 को बुध तुला में, ता. 2 को बुध अस्त होने से तथा ता. 10 को गुरु भी अस्त होने से अचानक कुमाऊं, गढ़वाल मंडल, जम्मू-कश्मीर, लद्दाख, हिमाचल प्रदेश, उत्तरांचल के अन्य क्षेत्रों में प्राकृतिक उपद्रव के साथ ही छिट-पुट वर्षा के साथ हिमपात होने का संकेत है। तराई वाले क्षेत्रों में शीत प्रकोप बढ़ेगा। ता. 10 के बाद पश्मोत्तर भारत में तथा उत्तर भारत के मैदानी क्षेत्रों में छिटपुट वर्षा से शीत में वृद्धि होगी। उत्तर भारत में मौसम का परिवर्तन दिखाई देगा। ता. 1, 3, 6, 9, 10, 12 तथा 17, 19, 21, 23, 27 को कहीं-कहीं ओलावृष्टि भी संभव है। विश्व के अनेक राष्ट्रों में प्राकृतिक तांडव से व्यापक जन-धन की हानि का संकेत है।

**दिसम्बर**-ता. 4 को बुध वृश्चिक में, इसी ता. को गुरु उदय होने से श्रीलंका, केरल, आन्ध्रप्रदेश, तमिलनाडु, उड़ीसा के तटीय समुद्री क्षेत्रों में आंधी तूफान, वर्षा का योग है। उत्तर भारत में शीत का प्रकोप बढ़ेगा। हिमपात, भू-स्खलन, हिम-स्खलन आदि प्राकृतिक प्रकोप हो सकते हैं। ता. 1, 4, 6, 9, 12, 13, 15 को मौसम परिवर्तित होगा। कहीं-कहीं बादल वृष्टि से शीत में वृद्धि होगी। ता. 25 के बाद मौसम में व्यतिक्रम से कहीं-कहीं शीतकालीन वर्षा भी हो सकती है। बार-बार पहाड़ी क्षेत्रों में भू-स्खलन होगा तथा समुद्रतटीय क्षेत्रों में कभी भी वायुवेग का जोर उठने से व्यापक जन-धन की हानि हो सकती है। विश्व के छोटे-बड़े राष्ट्रों में आंधी, तूफान अथवा अन्य प्राकृतिक उत्पात से व्यापक जन-धन की हानि का संकेत है।

**लेखक -आचार्य पंडित टुनटुन शास्त्री**

# व्यापारिक तेजी-मंदी योग संवत् २०६३ वि.

लेखक-पं० नारायण शर्मा कौशिक ज्योतिषाचार्य / शास्त्री / आयुर्वेद एवं ज्योतिष महामहोपाध्याय,
C/o वेदांग ज्योति संस्थान--सारड़ा बाजार मेड़ता सिटी, जिला-नागौर (राज.) 341510 फोन० 220792 (01590 STD) मो० 9414414225

**अप्रैल 2006**–इस माह में तिलहनों सहित जेवरात–सोना चांदी में मन्दी का योग बनता है। चावल, चीनी, आलू, कपास, प्याज तथा अन्य किराना बाजार में तेजी बनेगी। शेयर बाजार मन्दी के दौर से गुजरेगा। ता. 3 को मंगल मिथुन राशि में प्रवेश करेगा इससे लाल वस्तुओं में अच्छी तेजी का योग। विशेष कर मिर्च लाल बहुत तेजी की ओर जायेगी। शनि कर्क राशि में मार्गी होने के कारण तिल, तेल, घी आदि पदार्थों में मन्दी आयेगी। ता. 11 को बुध मीन राशि में राहु की युक्ति में होने से अलसी, सरसों, मूंगफली, बिनौला आदि में तेजी रहेगी। रूई, चान्दी, जौ व गेहूँ चना आदि में घटाबढ़ी रहेगी। ता. 13 को चैत्र पूर्णिमा चित्रा नक्षत्र युक्त होना आगामी समय में खाद्यान्न वृद्धि का योग करती है। ता. 15 को मंगल आर्द्रा में प्रवेश होने से रूई, कपास, अलसी, अरण्डी, गुड़, चीनी, खल, मक्का व सभी प्रकार के अनाज तेज रहेंगे। ता. 19 को शुक्र पूभा. में आने से रूई कपास सन, सूतादि में तेजी यथावत रहेगी। लेकिन खाद्यान्न मन्दा रहेगा। ता. 24 को बुध रेवती में होने गुड़ चीनी, तैल, घी, धान्य के भावों में मन्दी का रूख बनेगा। ता. 27 को सूर्य भरणी में आने से सोना, पीतल, ताम्बा लोहा (स्टील) में तेजी का योग बनेगा। ता. 28 को शुक्र मीन में होकर राहु के साथ होगा। रूई तथा चांदी में तेजी कारक योग बनेगा। किराना फिर मन्दा या सामान्य, लेकिन आदि पदार्थों में तेजी रहेगी। **सामान्य तेजी** ता. 3, 5, 7, 9, 11-15, 18-25, 28-30 तक। **सामान्य मन्दी** ता. 1, 2, 4, 6, 8, 10, 16, 17, 26, 27 तक।

**मई 2006**–इस माह में दवाओं के भाव काफी घटबढ़ दायक रहेंगे। औषधियों की कीमतें आसमान छूयेंगी। गुड़, खल, चीनी तथा खाद्यान्नों में तेजी आयेगी। चना मटर, शुष्क मेवा दलहन तथा प्रमुख शेयर प्रतिभूतियों में तेजी आयेगी। सोना चांदी ताम्बा आदि में घट बढ़ रहेगी। ता. 1 को शुक्र उ.भा. में आने से रूई, कपास, विनोले, चांदी, चावल, चीनी गुड आदि मालों में मन्दी का योग बनता है। सब्जी बाजार तेज रहेगा। ता. 2 को बुध मेष में सूर्य के साथ रहेगा तथा दोनों पर शनि -गुरू की संयुक्त दृष्टि के कारण अचानक तेजी मन्दी का योग गड़बड़ा जायेगा। ता. 4 को स्वाती में वक्री गुरू तिलहन में घटा बढ़ी व तेजी दायक रहेगा। ता. 7 को मंगल पुनर्वसु तथा बुध पूर्व में अस्त होने से चीनी, चांदी, शक्कर तिल तेल सोयाबीन, सरसों में तेजी आयेगी। ता. 11 को सूर्य कृतिका में खाद्यान्न में तेजी कारक। ता. 13 को शुक्र रेवती में किराना में मन्दी। ता. 14 को सूर्य वृषभे रविघटीय संक्रांति एकाएक तेजी दायक रहेगी। ता. 17 को बुध सूर्य के साथ होकर झटका दायक तेजी करेगा। ता. 21 को बुध रोहिणी में तेजी का घटक बनेगा। ता. 24 को मन्दी का झटका देकर फिर तेजी करेगा। ता. 25 को सूर्य रोहिणी तेजी दायक सभी वस्तुओं में करेगा। ता. 27 को शनिवारी अमावस्या तेजी दायक तथा ता. 28 को बुध पश्चिमोदय होना किराना में मन्दी व तेजी दोनों योग करेगा। ता. 31 को बुध मिथुन में सोना चांदी के भावों में घटा बढ़ी रहेगी। व्यापार क्षेत्र सामान्यत: तेजी की ओर रहेगा। **सामान्य तेजी ता.** 1-7, 14-18, 23-27, 29-31 तक। **सामान्य मंदी** ता. 8-13, 19-22, 29 तक।

**जून 2006**–इस माह में शुक्ला पंचमी शुक्र संयोग से प्राकृतिक आपदा आंधी बवण्डर से जन धन हानि का योग। तृण-घास मंहगा रहेगा। वायु बादल गाज से फलों में भी हानि अत: तेजी का योग बनेगा। ता. 4 को भरणी में शुक्र 15 दिनों में सोना-चांदी अफीम, रक्त वर्ण, सरसों, तिल, तेल, अलसी, घी, उड़द, नारियल, ग्वार, ज्वार में मन्दी करके उछाला करेगा। चना मूंग मोठ में कई बार घटा बढ़ी होती रहेगी। रोगादि भय ज्वारादि तथा हैजा रोग का प्रभाव भी बढ़ेगा। दंगा उपद्रवों से भी बाजार प्रभावित होगा। प्रजा में उपद्रव बढ़ेगा। ता. 15 को मिथुन संक्रांति गुरूवारी है जो अन्न, सूत, सन, रेशम, के भावों में तेजी को बल देगी। ता. 18 को शुक्र वृष का रूई, कपास में गिरावट दायक रहेगा। सोना चांदी में घटा बढ़ी करेगा। शेयर बाजार तेज रहेगा। खाद्यान्न मन्दे रहेंगे। या झटका रूप में तेज होंगे। ता. 20 को कर्क बुध रूई में मन्दी का योग इसे 2% तक करता है। इस काल में तेजी रहेगी। ता. 24 को सोना-चांदी, रूई कपास, सूत की वस्तुओं में मन्दी आयेगी। ता. 28 को बुध अस्त होने से अन्नादि के भाव तेज होंगे। ग्वार ज्वार चना मूंगफली के भावों में तेजी आयेगी। **सामान्य तेजी** ता. 1-6, 10-15, 21-30 तक। **सामान्य मंदी** ता. 7, 8, 9, 16-20 तक।

**जुलाई 2006**–इस माह में दलहन व तिलहन दोनों ही प्रकार की वस्तुओं में तेजी मन्दी के अच्छे झटके लगेंगे। कपास, सरसों तारामीरा जीरा के भाव भी श्रेष्ठ तेज रहेंगे। ता.1 दालों, फलों में तेजी। ता. 4 को शनि आश्लेषा में आने से तिल-तेल घृतादि में मन्दी का रूख करेगा। जबकि खाद्यान्न तेजी की ओर रहेंगे। ता. 5 को कर्क राशि का बुध वक्री होकर ताम्बा, लोहा, पीतल, सोना व चांदी में तेजी का योग करेगा। ता. 6 को सूर्य पुनर्वसु में आकर खल-विनौला, मूंगफली, अलसी, बाजरा, मोंठ उड़द चीनी गुड़, गेहूँ, चने में तेजी करेगा। इसी दिन तुला राशि में गुरू मार्गी 'होकर' जिससे तिलहनों में कुछ मन्दी आयेगी। ता. 8 को शुक्र मृग में आकर खाद्यान्नों में मन्दी करेगा। ता. 11 को मंगल पूर्णिमा के दिन पुषा नक्षत्र के कारण इस रसदार फलों में कमी होगी। तथा फलादि भाव तेज रहेंगे। ता. 13 को मघा सिंह का मंगल गेहूँ जौ चना, ग्वार, मोंठ, मूंग, तिलों में तेजी करेगा। टमाटर बहुत तेज होंगे। ता. 14 को शुक्र मिथुन में आकर सूर्य के साथ मेल करने से लकड़ी, कोयला, गैस, ईधन, पैट्रोल, डीजल के भावों में तेजी करेगा। ता. 16 को सूर्य कर्क में खाद्यान्नों में अच्छी तेजी करेगा। ता. 17 से ता. 19 तक तेजी का वातावरण रहेगा। ता. 20 को शनि पश्चिम में अस्त होकर वायदा बाजार तेजी युक्त होगा। ता. 25 को भौमवारी अमावस्या तेजी दायक। खाद्यान्नों में तेजी। ता. 26 को बुध पूर्व में उदय तेजी का झटका देगा। ता. 29 को बुध मार्गी कपड़ा कपास बिनौला में मन्दी कारक होगा। ता. 30 को सभी वस्तुओं के भाव स्थिर रहने को योग बनतें है। ता. 31 को शनि आश्लेषा में सभी वस्तुओं में तेजी कारक है **सामान्य तेजी ता.** 1-6, 11-15, 21-24 तक। **सामान्य मन्दी ता.** 7-10, 16-20, 25, 26-31 तक।

**अगस्त 2006**–इस माह में खाद्यानों के भाव एक तरफा तेजी युक्त रहेंगे। मशीनरी बाजार में मन्दी आयेगी। ईधन की सामग्री तेज रहेगी। कपड़ा बाजार सामान्य रहेगा। सब्जी बाजार भी तेज रहेगा। ता. 1 मंगल सप्तमी चित्रा नक्षत्र के कारण खाद्यान्न में अच्छी तेजी बनेगी। ता. 3 सूर्य अश्लेषा और मंगल पूफा में आने से गेहूँ, चना, चीनी, तेल बनस्पति, अलसी, सरसों, मूंगफली, एरण्डी, मिर्च, मोंठ, मजीठ, लाल चंदन, खाल, खल, चर्म में तेजी का रूझान रहेगा। ता. 5 को बुध कर्क में सूर्य शनि के साथ मेल करेगा, इस दौरान भ्रमात्मक तेजी मन्दी रहेगी। ता. 7-9 को शुक्र भी कर्क में आकर चतुर्ग्रही योग बनता है। इसमें गेहूँ, चने चीनी, गुड़, शक्कर, घी, सूरजमुखी, एरण्डी, सरसों, सोना-चांदी में तेजी आयेगी। शेयर मर्किट में विशेष तेजी आयेगी। ता. 9 को बुध पुष्य में सोना-चांदी में घटाबढ़ी का संकेत है। ता. 10 को शुक्र मंदी का योग है। दलहन सामग्री के भाव बढ़ेंगे। ता. 12 को चतुर्थी का क्षय होना अशुभ है। ता. 16 को सूर्य सिंह में प्रवेश होने से किराना बाजार तेज होगा। ता. 17 को व 18 को (मध्य में) बुध अश्लेषा में आकर तिलहनों में तेजी दायक होगा। ता. 19 को बुध पूर्व में अस्त होने से खाद्यानों दलहनों में तेजी आयेगी। ता. 21 को शुक्र अश्लेषा से सूत, कपास, विनोला के भावों में मंदी करेगा। ता. 24 बुध सिंह राशि में सूर्य, ता. 25 को शनि कर्क में पुन: उदय होना, बाजार में चमत्कार दिखायेगा। प्रात: तेजी तो सायं मन्दी कारक हो जायेगा। ता. 27 को तृतीया वृद्धि रसदार पदार्थों में मन्दी व तेजी का योग करेगा। **सामान्य तेजी** ता. 1-5, 11-3, 20-24, 27-31 तक। **सामान्य मन्दी** ता. 6-10, 14-19, 25, 26 तक।

**सितम्बर 2006**–इस माह में पांच गुरू व पांच शुक्र से वस्तुओं में घटा बढ़ी रहेगी, लेकिन मन्दी की प्रधानता रहेगी। वर्षा की न्यूनता व दुर्भिक्ष दायक योग बनता है। ता. 4 को विशाखा में गुरू रूई चांदी के भावों में मन्दी, सोना शेयर में घटाबढ़ी, अन्न के भावों में तेजी कारक योग करेगा। ता. 8 को प्रतिपदा पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र युक्त है, अत: अनाजों में जनरल तेजी योग, तिलहन, घी, अलसी, लाल मिर्च, सोना में घटाबढ़ी का योग चलेगा। ता. 12 को पूफा का शुक्र दो सप्ताह के अन्तर्गत गेंहू, जौ ज्वार, बाजरा, उड़द, मूंग, चंवला, मोठ, चने के भावों में आंशिक मन्दी दायक योग करेगा। ता. 16 को शनिवारी संक्रांति होने से चना, गेहूँ, जौ, चावल, बिनौला के भावों में तेजी का योग बनता है। रूई, चांदी गिरकर सुधरेगी। दूध तेज रहेगा। शक्कर, गुड़, घी के भावों में घटाबढ़ी तेजी की ओर रहेगा। कन्या राशि में चार ग्रहों के योग से बड़ी संकट कालीन घटनाओं के घटने का संकेत बनता है। ता. 22 को कर्क का शनि रूई,

